ज्योतिषि कार्य को करने वाला या महाविद्या को उपासना करने वाला हो ११माल रोज ११दिन तक जपले। गुरु कवच पहले पढ़ले १०८ बार आहुति रोज घी गुगल की दे। झाऊ की लकड़ी में हवन करे फलियार खावे ब्रह्मचर्य रहे। इसी मन्त्र को १०० माला जपदे दस माला से हवन करदे दशांश तर्पण मार्जन १ब्राह्मण भोजन करवादे तो दुष्ट स्वप्न दीखना बन्द हो जाये।
मन्त्र (ॐ ऐं ह्रीं श्रौं उग्रं वीरं महाविष्णुं ज्वलन्तम् सर्वतो मुखम्। नृसिंहं भीषणं भद्रं मृत्युंमृत्युं नमाम्यहम् श्रौं ह्रीं ऐं ॐ नमः।

५६५
१२३ परात रख[illegible] पीतल की।
४८२
४२ — कटोर दान हमने रख लिया
४३० देना है तुम्हें।

यह समान कुल ४३०) रु० का है।

ङ वर्णाक्षर में छोड़ दिया जाता है। कुल ५० अक्षर हैं। अ से लेकर क्ष परियन्त ५० वर्ण हुए ५० में १० मिला दो ६० घड़ियां हो जाती हैं। अ से लृ तक ६० घड़ी मानी जाती हैं। अ ए च त य रूप से कहते हैं ५ दिन में यह पूर्ण होता है। क्रम देख लो

प्रथम दिन में = अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ लृ ॡ ~~अं~~

दूसरे दिन में = ए ऐ ओ औ अं अः क ख ग घ।

तीसरे दिन में = च छ ज झ ञ ट ठ ड ढ ण।

चौथे दिन में = त थ द ध न प फ ब भ म।

पांचवे दिन में = य र ल व श ष स ह ळ क्ष।

मातृका वर्णाक्षर

| घड़ी | वर्ण | घड़ी | वर्ण |
|---|---|---|---|
| (१) | अ | २८ | ठ |
| २ | आ | २९ | ड |
| ३ | ई | ३० | ढ |
| ४ | ई | ३१ | ण |
| ५ | उ | ३२ | त |
| ६ | ऊ | ३३ | थ |
| ७ | ऋ | ३४ | द |
| ८ | ॠ | ३५ | ध |
| ९ | लृ | ३६ | न |
| १० | ॡ | ३७ | प |
| ११ | ए | ३८ | फ |
| १२ | ऐ | ३९ | ब |
| १३ | ओ | ४० | भ |
| १४ | औ | ४१ | म |
| १५ | अं | ४२ | य |
| १६ | अः | ४३ | र |
| १७ | क | ४४ | ल |
| १८ | ख | ४५ | व |
| १९ | ग | ४६ | श |
| २० | घ | ४७ | ष |
| २१ | ङ | ४८ | स |
| २२ | च | ४९ | ह |
| २३ | छ | ५० | ळ |
| २४ | ज | ५१ | क्ष |
| २५ | झ | | |
| २६ | ञ | | |
| २७ | ट | | |

| काली कुल के बार | | | श्री कुल के बार | | |
|---|---|---|---|---|---|
| संख्या | संज्ञा | बार | | | |
| १ | अ | प्रह्लादानन्दनाथ | १ | | प्रकाशानन्दनाथ |
| २ | [illegible] | सकलानन्दनाथ | २ | | विमर्शानन्दनाथ |
| ३ | क | कुमारानन्दनाथ | ३ | | आनन्दानन्दनाथ |
| ४ | च | वशिष्ठानन्दनाथ | ४ | | ज्ञानानन्दनाथ |
| ५ | ट | क्रोधानन्दनाथ | ५ | | सत्यानन्दनाथ |
| ६ | त | सुरानन्दनाथ | ६ | | पूर्णानन्दनाथ |
| | प | ध्यानानन्दनाथ | ७ | | स्वभावानन्दनाथ |
| | य | बोधानन्दनाथ | ८ | | प्रतिभानन्दनाथ |
| | श | शुकानन्दनाथ | ९ | | सुभगानन्दनाथ |

पंचाङ्ग में बार की जगह नाथ लिखा रहता है बार ७ होते हैं। ७ × ४ = ३६ तत्व होते हैं। ३६ दिन का एक मास होता है। १६ मास का एक वर्ष

(१२) ३६ तत्व ही ३६ दिन हैं लौकिक वर्षों की भांति लौकिक मासों की भांति इस में संख्या घटती बढ़ती नहीं है। जैसे (अधिक मास) (क्षय मास) (क्षय वर्ष) आदि १६ मास का एक वर्ष होता है। ५७६ दिन का एक वर्ष होता है। ३६ वर्षों की १ परिवृत्ति। एक परिवृत्ति में २०७३६ दिन होते हैं। ३६ परिवृत्ति का एक युग होता है। एक युग में १२९६ वर्ष होते हैं। एक युग में ७४६४९६ दिन होते हैं।

| संख्या | अक्षर संज्ञा | तत्व के नाम |
|---|---|---|
| (१) | अ | शिव |
| (२) | क | शक्ति |
| (३) | ख | सदाशिव |
| (४) | ग | ईश्वर |
| (५) | घ | शुद्ध विद्या |
| (६) | ङ | माया |
| (७) | च | कला |
| (८) | छ | विद्या |
| | ज | राग |
| (९) | झ | काल |
| (१०) | ञ | नियति |
| (११) | ट | पुरुष |
| (१२) | ठ | प्रकृति |
| (१३) | ड | अहंकार |
| (१४) | | |
| (१५) | ढ | बुद्धि |
| (१६) | ण | मन |
| (१७) | त | श्रोत्र |
| (१८) | थ | त्वचा |
| १९ | द | चक्षु |
| २० | ध | जिह्वा |
| २१ | न | घ्राण |
| २२ | प | वाक् |
| २३ | फ | हाथ |
| २४ | ब | पांव |
| २५ | भ | गुदा |
| २६ | म | लिंग |
| २७ | य | शब्द |
| २८ | र | स्पर्श |
| २९ | ल | रूप |
| ३० | व | रस |
| ३१ | श | गन्ध |
| ३२ | ष | आकाश |
| ३३ | स | वायु |
| ३४ | ह | तेज |
| ३५ | ल | जल |
| ३६ | क्ष | भूमि |

हर मन्त्र का निर्वाण मंत्र बनाने का तरीका। जैसे राम मंत्र है तो ॐ रां रामाय नमः ऐं आं ई ईं हं क्षं अं

जैसे शूलिनी मन्त्र है। तो (ॐ ऐं ह्रीं श्रीं दुं ज्वल ज्वल शूलिनी हुं फट् स्वाहा ऐं आं ई ईं हं क्षं अं) यह निर्वाण बन गया। एक अष्टोत्तरी जप करें।

| आद्या | तारा | षोडशी | भुवनेश्वरी |
|---|---|---|---|
| शनि | सूर्य | सोम | गुरु |
| बगला | छिन्नमस्ता | धूमावती | |
| शुक्र | राहू केतु | मंगल है | |

इनकी गणना शुक्ल परिवा से होगी क्रमशः

इनकी गणना शुक्ल पक्ष की परिवा से १-२-३-४-५-६-७-इस तरह होगी

| काली मतानुसार नित्याओं के नाम | श्री विद्या मतानुसार नित्याओं के नाम | चन्द्र की कलाये | सदा शिव की कलाये |
|---|---|---|---|
| १) अं काली | १) कामेश्वरी १ | अमृता कला अं १ | निवृत्ति कला अं १ |
| २) आं कपालिनी | २) भग मालिनी २ | मानदा " आं | प्रतिष्ठा आं २ |
| ३) इं कुल्ला | ३) नित्य क्लिन्ना ३ | पूषा " इं | विद्या इं ३ |
| ४) ईं कुरुकुल्ला | ४) भेरुण्डा ४ | तुष्टि " ईं | शान्ति ईं ४ |
| ५) उं विरोधिनी | ५) वह्निवासिनी ५ | पुष्टि " उं | इन्धिका उं ५ |
| ६) ऊं विप्रचित्ता | ६) महा वज्रेश्वरी ६ | रति " ऊं | दीपिका ऊं ६ |
| ७) ऋं उग्रा | ७) शिव दूतिका ७ | धृति " ऋं | रेचिका ऋं ७ |
| ८) ॠं उग्रप्रभा | ८) त्वारिता ८ | शशिनी ॠं | मोचिका ॠं ८ |
| ९) लृं दीप्ता | ९) कुल सुन्दरी ९ | चन्द्रिका लृं | परा लृं ९ |
| १०) लॄं नीला | १०) नित्या १० | कान्ती " लॄं | सूक्ष्मा लॄं १० |
| ११) एं घना | ११) नील पताका ११ | ज्योत्सना एं | सूक्ष्मामृता एं ११ |
| १२) ऐं बलाका | १२) विजया १२ | श्री " ऐं | ज्ञाना ऐं १२ |
| १३) ओं मात्रा | १३) सर्व मंगला १३ | प्रीति " ओं | ज्ञानामृता ओं १३ |
| १४) औं मुद्रा | १४) ज्वाला मालिनी १४ | अंगदा " औं | आप्यायनी औं १४ |
| १५) अं मित्रा | १५) चित्रा १५ | पूर्णा " अं | व्यापिनी अं १५ |
| १६) अः असिता | १६) त्रिपुर सुन्दरी १६ महा नित्या | पूर्णामृता अः | व्योमरूपा अः १६ |

संकल्प जप आदि पक्ष गणना से होगा

जैसे सावन शुक्ल प्रतिपदा है तो

इसकी पूजा करते समय उच्चारण अं अमृत कला श्रावण शुक्ल पक्ष से
(अं शुक्ल अमृत कलायै नमः) (आं शुक्ल मानदायै नमः) (इं शुक्ल पूषायै नमः
गन्धम् समर्पयामि ) (अं कृष्ण पूर्णायै नमः ) ( )

कृष्ण पक्ष में विलोम नित्या का नाम

(अं शुक्ल कामेश्वरी नित्यायै नमः) (आं शुक्ल ~~भगमालिनी~~ नमः) अं कृष्ण चित्रा नित्यायै नमः
आं शुक्ल भगमालिनी नित्यायै नमः।
कृष्ण चित्रा नित्यायै नमः)

मन्त्र के दस संस्कार करलेने से ५० दोष मिट जाते हैं। 

जनन = संस्कार के लिये भोजपत्र पर चंदन गोरोचन कुंकुम चन्द भस्मो इनसे त्रिकोण यन्त्र बना कर ४९ कोष्ठ बनावे फिर इष्ट का ध्यान करके आवाहन करे पूजनके फिर मंत्र के एक २ अक्षर को प्रथक २ उस यन्त्र में उन्चासों कोष्ठ में लिखे फिर आवाहन इष्ट का करना चाहिये। शक्ती मंत्र में रोली से यन्त्र लिखे विष्णु मन्त्र में सफेद चंदन से शिव मन्त्र में भस्मी से अघोर मंत्र चिता भस्मी से यन्त्र लिखे।

दीपन = ॐ ह्रीं स्त्रीं ॐ ऐं ह्रीं श्रीं दुं ज्वल ज्वल शूलिनी हुं फट स्वाह स्त्रीं ह्रीं ॐ।

१०८ बार जप करने से दीपन हो जायेगा मंत्र का

निर्वाण का जप नाभी स्थान पर मणिपूरक चक्र पर १२ बार किया जाता है। मुख शोधन कुल्लुका सेतु महासेतु के करने के बाद निर्वाण जप होता है।

बोधन = रं ॐ ऐं ह्रीं श्रीं दुं ज्वल ज्वल शूलिनी हुं फट स्वाहा रं। ५० माला जप करे या कनेर के पुष्पों से १०८ बार हवन करे।

ताड़न फट् ऐं ह्रीं श्रीं दुं ज्वल ज्वल शूलिनी हुं फट् स्वाहा फट्)
१ हजार जप से ताड़न हो जाता है।

ताड़न = मन्त्र के सब वर्णो को अलग २ लिख कर (यं) वायु बीज से उच्चारण करते हुये चन्दन जल से प्रत्येक को सौ सौ बार अथवा दस २ बार भी कर दे तो ताड़न हो जाता है। जैसे (यं ॐ यं) (यं ऐं यं) (यं ह्रीं यं) ( (यं श्रीं यं) (यं दुं यं) (यं ज्वल यं) (यं ज्वल यं) (यं शू यं) (यं लि यं) (यं नी यं) (यं हुं यं) (यं फट यं) (यं स्वा यं) (यं हा यं)

अभिषेक = भोज पत्र पर वर्ण संख्या लिख कर रख ले १ हजार बार (रं) बीज से अभि मंन्त्रित करके हर वर्णाक्षर को कनेर के पुष्प से सिंचन करे मतान्तर से (रों हंसः ॐ) से अभि मन्त्रित जल कर दे। फिर पीपल के पत्ते से सिंचन करे।

विमलीकरण = ( ॐ त्रों वषट् ऐं ह्रीं श्रीं दुं ज्वल ज्वल शूलिनी हुं फट् स्वाहा वषट् त्रों ॐ ) १ हजार जप करने से यह संस्कार होता है।

आप्यायन = ह्रौं ऐं ह्रीं श्रीं दुं ज्वल ज्वल शूलिनी हुं फट् स्वाहा ह्रौं ) एक हजार जप करने से यह संस्कार हो जाता है। मतान्तर से कुश अथवा पुष्पों से सभी मन्त्र के वर्णाक्षरों को आप्यायित करे

१ तर्पण = दूध घी जल इनमें से किसी वस्तु से मूल मन्त्र पढ़ कर सौ बार कर देना तर्पण संस्कार हुआ। जैसे
ॐ ऐं ह्रीं श्रीं दुं ज्वल ज्वल शूलिनी हुं फट् स्वाहा तृप्यताम् यह मूल मन्त्र है

जीवन = ॐ से मूल मन्त्र पुटित करे। अथवा स्वधा वषट् से पुटित करे जैसे (स्वधा वषट् ऐं ह्रीं श्रीं दुं ज्वल ज्वल शूलिनी हुं फट् स्वाहा वषट् (स्वधा। १ हजार जप करने से यह संस्कार पूरा होगा।

गोपन = हुं अथवा ह्रीं बीज से १०८ बार जप करने से संस्कार होगा (हुं ऐं ह्रीं श्रीं दुं ज्वल ज्वल शूलिनी हुं फट् स्वाहा हुं ) इसी तरह ह्रीं से करदो

मन्त्र चैतन्य करने के लिये साधक पहले ( क्लीं श्रीं ह्रीं ) से सब अक्षरों को उच्चारण करे १०८ बार तो चैतन्य होवे जैसे
क्लीं श्रीं ह्रीं अं क्लीं श्रीं ह्रीं आं क्लीं श्रीं ह्रीं इं क्लीं श्रीं ह्रीं ईं क्लीं श्रीं ह्रीं उं क्लीं श्रीं ह्रीं ऊं क्लीं श्रीं ह्रीं ऋं ॠं लृं ॡं ए ऐ ओ औ अं अः क ख ग से क्ष तक इसी तरह ( क्लीं श्रीं ह्रीं लगा कर जप ले।

यह सब करके हर एक [illegible] कुल्लुका सेतु महा सेतु मुख सोधन नि[illegible] का जप करना चाहिये।
ब्राहम क्षत्री के लिये सेतु ओंकार है। वैश्य के लिये फट् सेतू है शूद्र के लिये ह्रीं। निर्वाण जप मणिपूरक चक्र में १२ बार करना चाहिये हर मंत्र का निर्वाण, प्रत्येक बना लिया जाता है।
बाकी महा सेतु स्त्रीं है।

त्रिपुर सुन्दरी का सेतु ह्रीं है। मंजु घोष की कुल्लुका ॐ अ र व च ल धीं।

कालिका का सेतु क्रीं

तारा का सेतु हूं। बाकी देवताओं का सेतु स्त्रीं है।

त्रिपुर सुन्दरी का मुख सोधन श्रीं ॐ श्री सौं ३। महासेतु ह्रीं

श्यामा का क्रीं ३ ॐ ३ क्रीं ३
तारा का ह्रीं हूं ह्रीं। महासेतु हूं
दुर्गा का ऐं ऐं ऐं। महा सेत दुं
बगला का ऐं ह्रीं ऐं
मातंगी का ॐ ऐं ॐ
लक्ष्मीजी का श्रीं श्रीं श्रीं
धूमावती का ॐ धूं ॐ

पहले कुल्लुका जप सिर पर १२ बार फिर सेतु १० बार महासेतु का जप १२ बार कंठ में हाथ रख के

शिव का षड़्क्षर मन्त्र ह्रीं ॐ नमः शिवाय ह्रीं
एकाक्षर शिव का (हौं)

कालीजी की कुल्लुका क्रीं हूं स्त्रीं। महासेतु क्रीं
छिन्नमस्ता की ... श्रीं ह्रीं ह्रीं ऐं ह्रीं ह्रीं स्वाहा
त्रिपुर सुन्दरी की ... ऐं क्लीं ह्रीं त्रिपुरे भगवती स्वाहा
भैरवी की कुल्लुका हसैं। बाकी सबकी ॐ हूं क्रीं है।
तारा की ..... ॐ ह्रीं स्त्रीं हूं
भुवनेश्वरी की ..... ह्रीं
मातंगी ..... ॐ
सरस्वती की ..... ऐं ऐं ऐं
षोडषी की ..... स्त्रीं
महा लक्ष्मी की ..... श्रीं

पंच वटीस्थापना विधि:।।
पीपल का पेड़ पूरब में लगावे, बेल का पेड़ उत्तर में, वट का वृक्ष पश्चिम में, आंवला दक्षिण में, अशोक आग्नेय में मध्य में चार हाथ लम्बी चार हाथ चौड़ी वेदी बनावे।

## ॥ मन्त्र ही प्रतीकोपासना है ॥

॥ लेखक योगाभ्यासी श्री मदन मोहन जी वानप्रस्थी ॥

मन्त्र की उत्पत्ति :- श्वेतबाराह कल्प के आदि में क्षीर सागर में शयन किये हुये, श्री नारायण भगवान को देख कर श्री बृम्हा जी नें पूछा, कि आप कौन हैं। श्री भगवान बोले, हे पुत्र तुम्हारा कल्याण हो क्या तुम मुझको नहीं जानते हो, मैं ही संसार का कर्त्ता, भर्त्ता, हर्त्ता हूँ। ऐसा सुन कर बृम्हा जी नें कहा, यह मिथ्या बचन है। मुझको छोड़ कर कोई दूसरा संसार को उत्पन्न करनें वाला नहीं है, इस तरह जब दोनों का आपस में विवाद होनें लगा। तब तत्क्षण एक ज्योतिलिङ्ग प्रगट हुआ, जिससे स्फोट होकर बिन्दु और वर्णों के संकेत उत्पन्न हुये, ये संकेत बेद रूप में प्रगट हुआ, तथा वही ऋषियों के हृदय में नाद रूप में उत्पन्न हुआ, फिर उससे ध्वनि तथा वर्ण प्रगट हुये, इन्हीं वर्णों को मन्त्र की संज्ञा दी गई, अत: मन्त्र स्वत: सिद्ध होकर साधकों के हृदय में एक उपासना के रूप में प्रगट होगये। दूसरा पक्ष यह है, कि एक समय भगवान शंकर प्रसन्न होकर नृत्य कर रहे थे। और डमरु बजाते हुये, ताण्डव नृत्य में समाधिस्थ से होगये उस समय उनकी डमरू की ध्वनि से अ, इ, उ, ण, ऋ, लृ, क, ए ओ ङ इत्यादि, चौदह सूत्रों का प्राकट्य हुआ, इन्ही सूत्रों के आधार पर श्री पाणिनी मुनि नें व्याकरण शास्त्र का बिस्तार किया।

इन्हीं सूत्रों से मन्त्रों का उद्धार हुआ, अत: सिद्ध है, मन्त्रों के आदि भगवान श्री शंकर हैं।

**—न्त्र के जाति भेद —:** नारद पञ्चरात्र के द्वितीय रात्र में उसके सप्तम
—ध्याय में बतलाया गया है। कि मन्त्र तीन प्रकार के होते हैं।
सौरा: पुंदेवता: (२) सौम्या: स्त्री देवता: और (३) नपुंसक, जिस मन्त्र
अन्त में (हुँ फट् हो) वह पुरुष मन्त्र है। जिस मन्त्र के अन्त में
वषट् स्वाहा हो) वह मन्त्र स्त्री रूप है। जिस मन्त्र के अन्त में (हुँ नमः हो)
ह नपुंसक मन्त्र है। जाग्रत, सुषुप्त, मित्र, शत्रु, सौम्य, क्रूर, अतिक्रूर,
रुन्न, रुद्ध शक्तिहीन, पराङ्मुख, बधिर, नेत्रहीन, कीलित, शक्तिहीन,
ग्ध, त्रस्त, मलिन, मदोन्मत्त, मूर्छित, प्रध्वस्त, बालक, कुमार, युवा, प्रौढ़,
वृद्ध, केकर, तथा कूट ये मन्त्रों के भेद हैं। साधकों को चाहिये, कि दुष्ट
मन्त्रों का त्याग करें। क्यों कि वे सिद्धि दायक नहीं होते हैं। मन्त्र गृहण
करनें अथवा दीक्षा लेने के समय काल और देश का निर्णय करना अत्यावश
यक है। इनका ज्ञान हो जानें पर साधक को मन्त्र की सिद्धि शीघ्र प्राप्त
ती है। इसके लिये मन्त्र वेत्ताओं नें समय को इस प्रकार गृहण किया है।

**—ास निर्णय—:** चैत्र मास में दीक्षा गृहण करनें से पुरुषार्थ सिद्ध होते हैं।
शाख में रत्नलाभ, ज्येष्ठ मास में मरण, अषाढ़ में बन्धुनाश, श्रावणमास
में दीर्घायु, भाद्रपद मास में संतानताश, आश्विनमास में रत्न संचय,
कार्तिक मास और अगहन मास में मन्त्र सिद्धि, पौषमास में शत्रु पीड़ा,
माघमास में मेधा वृद्धि तथा फाल्गुन मास में गृहण करनें से सकल
मनोरथ सिद्ध होते हैं।

वार निर्णय —: रविवार में मन्त्र ग्रहण करने से वित्त लाभ होता है। सोमवार में शान्ती, मंगलवार में आयुक्षय, बुधवार में सौन्दर्यलाभ, बृहस्पतिवार में ज्ञानवृद्धि, शुक्रवार को सौभाग्य लाभ, शनिवार में यश की हानि होती है।

तिथि निर्णय —: प्रतिपद तिथी में मन्त्र ग्रहण करनें से ज्ञान नाश, द्वितीया में ज्ञान वृद्धि, तृतिया में शुद्धता प्राप्ति, चतुर्थी में वित्तनाश, पञ्चमीं में बुद्धि की वृद्धि, षष्ठी में ज्ञान का क्षय, सप्तमीं में सुख लाभ, अष्टमीं में बुद्धिनाश, नवमीं में शरीर क्षय, दशमीं में राज सौभाग्य की प्राप्ती, एकादशी में पवित्रता, द्वादशी में सर्वकार्य सिद्धि, त्रयोदशी में दरिद्रता, चतुर्दशी में तिर्यग्योनि की प्राप्ति, तथा मास के अन्त (अमावास्या) में दीक्षाग्रहण करनें से कार्य की हाँनि होती है। पक्ष के अन्त पूर्णिमा में दीक्षा लेने से धर्म की वृद्धि हुआ करती है।

नक्षत्र निर्णय —: अश्विनी नक्षत्र में सुख लाभ, भरणीं में मरण, कृत्तिका में दुख, रोहिणी में विद्या प्राप्ती, मृगशिरा में सुख आर्द्रा में बन्धुनाश, पुनर्वसु में धन प्राप्ति, पुष्य में शत्रु का नाश, अश्लेषा में मृत्यु, मघा में दुख नाश, पूर्वाफाल्गुनी, उत्तराफाल्गुनी एवं हस्त में सौन्दर्य, ज्ञान तथा धन की प्राप्ति होती है।

योग निर्णय —: प्रीति, आयुष्मान्, सौभाग्य, शोभन, धृति, वृद्धि, ध्रुव, सुकर्मा, साध्य, शुभ, हर्षण, वरीयान्, शिव, सिद्धि, ब्रह्म, इन्द्र इन योगों में दीक्षा सफल होती है।

**करणनिर्णय –:** बव, बालव, कौलव, तैतिल, वनिज, इन करणों में दीक्षा मंगलकारिणी होती है।

**लग्ननिर्णय –:** वृष, सिंह, कन्या, धन और मीन इन पाँचो लग्नों में और चन्द्र तारा की अनुकूलता देख कर दीक्षा दान सफल होता है। मेष, वृश्चिक, सिंह और कुम्भ स्थिर लग्न है ये विष्णु मन्त्र गृहण में शुभ जनक है। मिथुन, कन्या, धन तथा मीन शक्ति दीक्षा में मंगलकारी हैं। मेष, कर्क, तुला और मकर ये लग्न शिव मन्त्र गृहण में मंगल कारी हैं। लग्न के तीसरे, छठे और एकादश स्थान में पापगृह हों तथा लग्न के चौथे, सप्तम, दशम, नवम और पञ्चम स्थानों में शुभ गृह हो, तो दीक्षा कल्याण कारिणी होती है।

**पक्षनिर्णय –:** शुक्ल पक्ष में दीक्षा शुभ और कृष्णपक्ष की पञ्चमी तक दीक्षा शुभ होती है। सूर्यगृहण के समान उत्तम काल दीक्षा गृहण के लिये और कोई भी नहीं हो सकता।

**दीक्षास्थान –:** गोशाला में, गुरु के घर में, देवमन्दिर में, वन में, बगीचे में नदी के तीर, धात्री और बिल्ववृक्ष के समीप, पर्वत के ऊपर, और गुफा में, तथा गंगा तट पर गृहण की हुई दिक्षा कोटि-कोटि गुणित फल प्रदान करने वाली होती है।

**मन्त्रनिर्णयविधि** — ऋतम्भरा बुद्धि से लिये अथवा अनेकप्रकार के चक्रों की सहायता से मन्त्रों का निर्णय कराकर गुरुदेव से शिष्य को मन्त्र का उपदेश ग्रहण करना चाहिये, मन्त्र एकाक्षर, ससेतुक तथा शाखा पल्लव संयुक्त आदि अनेक प्रकार के होते हैं उन सब में से बिचार पूर्वक निर्णय कर लिया जाये, मन्त्र ग्रहण करने में कुलाकुल चक्र, राशिचक्र, नक्षत्रचक्र, ऋणधनीचक्र आदि अनेक प्रकार के चक्र सहायक होते हैं।

**कुलाकुलचक्र** — मन्त्रशास्त्रज्ञों के लिये कुलाकुल चक्र का वर्णन करते हैं।

| वायु | अग्नि | पृथ्वी | जल | आकाश |
|---|---|---|---|---|
| अ आ | इ ई | उ ऊ | ऋ ॠ | लृ ॡ |
| ए | ऐ | ओ | औ | अं |
| क | ख | ग | घ | ङ |
| च | छ | ज | झ | ञ |
| ट | ठ | ड | ढ | ण |
| त | थ | द | ध | न |
| प | फ | ब | भ | म |
| य | र | ल | व | श |
| ष | क्ष | ळ | स | ह |

साधक के नाम का पहला अक्षर और मन्त्र का पहला अक्षर एक कोष्ठ में आवे, तो स्वकुल जानना चाहिये, पृथ्वी का जल मित्र है। अग्नि का वायु मित्र है। पृथ्वी के वायु तथा अग्नि रिपु हैं। जल का अग्नि रिपु है। आकाश सबका मित्र है। रिपु होने पर मन्त्र ग्रहण नहीं करना चाहिये, स्वकुल और मित्र होने पर मन्त्र ग्रहण करना चाहिये, इस शास्त्र में गुह्यातिगुह्य विषय है। तथा तत्वज्ञान और भी गुह्यातिगुह्य है। अनुकूल मन्त्रों का तत्वज्ञान से निर्णय होता है। इसलिये कुलाकुलचक्र सिद्धिदायी कहा गया है।

## तन्त्रान्तर का कुलाकुल चक्र विज्ञान — सृष्टि पञ्चभूतात्मक है।

पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु, आकाश, इन पाँच तत्वों से सृष्टि निर्मित है। इस कारण मनुष्य के लिये पञ्चदेवोपासना का विधान है। इसीलिये पञ्चतत्वरहस्य प्रकाशक कुलाकुल परम हितकर है। उससे मन्त्र का कुलनिर्णय और देवता का कुल निर्णय दोनों कार्य सम्पन्न किये जा सकते हैं। यह चक्र सर्व साधकोपयोगी है।

## राशि चक्र

वृष
उ ऊ ऋ

मेष
अ आ इ ई

मीन

अपनी राशि के अनुकूल मन्त्र ग्रहण करने से मंगल की प्राप्ति हुआ करती है। इसीलिये विज्ञजनों को उचित है, कि नाम का आदि वर्ण और मन्त्र का आदि वर्ण लेकर अपनी राशि से मन्त्र राशि तक गणना द्वारा राशि की शुद्धता का विचार अवश्य करें, इस प्रकार की गणना द्वारा छठे, आठवें, बारहवें राशि स्थित मन्त्र त्यागनें योग्य हैं। जन्म राशि स्थित मन्त्र से मन्त्र सिद्धि, धन स्थान से धन वृद्धि, भ्रातृस्थान से भ्रातृ वृद्धि, बन्धु स्थान से बन्धुप्रियता, पुत्र स्थान से पुत्रलाभ होते हैं। शत्रु स्थान से शत्रु की वृद्धि, कलत्र स्थान से मध्यम फल, मृत्युस्थान से मृत्यु, नवम स्थान से धर्म वृद्धि, कर्मस्थान से कार्य सिद्धि, आय स्थान से धन, आय वृद्धि, व्ययस्थान से संचित धन का नाश होता है।

## अकथह चक्र

इस चक्र द्वारा सिद्ध, साध्य, सुसिद्ध, और अरि मन्त्र का ज्ञान होता है।

| सिद्ध | साध्य | सुसिद्ध | शत्रु |
|---|---|---|---|
| 1 अ क थ ह | 2 उ ङ प | 3 आ ख द | 4 ऊ च फ |
| 5 ओ ड व | 6 ऌ झ म | 7 औ ढ श | 8 ॡ ञ य |
| 9 ई घ न | 10 ॠ ज भ | 11 इ ग ध | 12 ऋ छ ब |
| 13 अः त स | 14 ऐ ठ ल | 15 अं ण ष | 16 ए ट र |

सिद्ध मन्त्र, बान्धव, साध्य मन्त्र, सेवक, सुसिद्ध मन्त्र पोषक और शत्रु मन्त्र घातक होता है।

**आसन —**: शिवगीता में इस प्रकार वर्णन है। कम्बलासन पर बैठ कर मन्त्र जपनें से सर्व कामना सिद्ध होती है। कृष्णाजिन अर्थात काले हिरन की खाल पर बैठ कर जप करनें से मुक्ती होती है। व्याघ्र चर्म पर बैठ कर जप करनें से मोक्ष होता है। कुशासन पर बैठ कर जप करनें से ज्ञान प्राप्त होता है। पत्र के बनाये हुये आसन बैठ कर जप करने से दीर्घायु होती है। पत्थर पर बैठ कर जप करनें से दुख होता है। काष्ठ पर बैठ कर जप करनें से रोग होता है। वस्त्रासन पर बैठ कर जप करनें से स्त्री प्राप्ति होती है। भूमि पर बैठ कर जप करनें से मन्त्र सिद्ध नहीं होता, तृणासन से यश की हानिं और वंशासन से दरिद्रता होती है।

**मन्त्र जप के स्थान का निर्णय —**: पर्वत शिखर पर, नदी के किनारे, ह्रद के समीप, शिव मन्दिर में या विष्णु मन्दिर में, अपनें घर में अथवा जहाँ मन लगे, वहाँ बैठ कर जप करे, घर पर जप करनें से एक गुना, नदी किनारे पर दुगना, गंगा किनारे पर सौ गुना, अग्निशाला में इससे भी अधिक, और सिद्ध क्षेत्र में तथा विष्णु मन्दिर में जप करनें से कोटि गुना फल मिलता है।

**मन्त्र जप करनें की विधि** —: साधक स्नानादि से निवृत होकर स्वस्तिकासन लगा कर आसन पर बैठे। पश्चात् गुरुगणाधिपति को नमस्कार करे। उसका विधान इस प्रकार है।
ॐ श्री गुरुभ्यो नमः इस मन्त्र से मूर्धा का स्पर्श करे। गुं गुरुभ्यो नमः इससे दक्षिण कंधा का गं गणपतये नमः इससे वामस्कन्ध का दुं दुर्गायै नमः इससे वाम ऊरु स्थान का क्षेत्रपालाय नमः इससे दक्षिण ऊरु स्थान का और सं सरस्वत्यै नमः इससे मुँह का स्पर्श करे, फिर (ॐ सहस्रार हुं फट्) इस सुदर्शन मन्त्र से अङ्गन्यास करे, तत्पश्चात भुतसिद्धि एवं प्राणप्रतिष्ठा करके प्राणायाम करे, मूलाधार से कुण्डलिनी देवी को श्वास द्वारा ब्रह्मरन्ध्र में लेजाकर मूलाधार में वापस ला कर स्थित कर दे, यह क्रिया गुरुगम्य है। बिना इस क्रिया के मन्त्र सिद्ध नहीं होता है।

**मन्त्र पूजा** —: साधक अपने अभीष्ट मन्त्र को ताम्रपात्र में अष्टगन्ध से लिखे। चारो तरफ कादि-हादि मन्त्र लिख कर सम्पुटित कर दे। कादि और [हादि] विद्या क्रमशः इस प्रकार है। (१) क ए ई ल ह्रीं ह स क ल ह्रीं सकल ह्रीं। (२) ह स क ल ह्रीं ह स क ल ह्रीं सकल ह्रीं।

**मन्त्र को षोडशोपचार विधि से पूजा** —: प्रत्येक मन्त्र के देवता पृथक-२ होते हैं। अतः साधक नें जो मन्त्र गृहण किया हो, उस मन्त्र के देवता को वह इसमें भावना करे। इसको ही देव प्रतिमा समझकर श्रद्धा, भक्ती एवम दृढ भावना से मन को इसमें तन्मय करनें से प्रतीकोपासना।

सिद्ध मन्त्र, बान्धव, साध्य मन्त्र, सेवक, सुसिद्ध मन्त्र पोषक और शत्रु मन्त्र घातक होता है।

**आसन—:** शिवगीता में इस प्रकार वर्णन है। कम्बलासन पर बैठ कर मन्त्र जपनें से सर्व कामना सिद्ध होती है। कृष्णाजिन अर्थात काले हिरन की खाल पर बैठ कर जप करनें से मुक्ती होती है। व्याघ्रचर्म पर बैठ कर जप करनें से मोक्ष होता है। कुशासन पर बैठ कर जप करनें से ज्ञान प्राप्त होता है। पत्र के बनाये हुये आसन बैठ कर जप करने से दीर्घायु होती है। पत्थर पर बैठ कर जप करनें से दुख होता है। काष्ठ पर बैठ कर जप करनें से रोग होता है। वस्त्रासन पर बैठ कर जप करनें से स्त्री प्राप्ति होती है। भूमि पर बैठ कर जप करनें से मन्त्र सिद्ध नहीं होता, तृणासन से यश की हानिं और वंशासन से दरिद्रता होती है।

**मन्त्र जप के स्थान का निर्णय—:** पर्वत शिखर पर, नदी के किनारे, ह्रद के समीप, शिव मन्दिर में या विष्णु मन्दिर में, अपनें घर में अथवा जहाँ मन लगे, वहाँ बैठ कर जप करे, घर पर जप करनें से एक गुना, नदी किनारे पर दुगना, गंगा किनारे पर सौ गुना, अग्निशाला में इससे भी अधिक, और सिद्ध क्षेत्र में तथा विष्णु मन्दिर में जप करनें से कोटि गुना फल मिलता है।

**मन्त्र जप करनें की विधि** —: साधक स्नानादि से निवृत्त होकर स्वस्तिकासन लगा कर आसन पर बैठे। पश्चात् गुरुगणाधिपति को नमस्कार करे। उसका विधान इस प्रकार है। ॐ श्रीं गुरुभ्यो नमः इस मन्त्र से मूर्धा का स्पर्श करे। गुं गुरुभ्यो नमः इससे दक्षिण कंधा का गं गणपतये नमः इससे वामस्कन्ध का दुं दुर्गायै नमः इससे वाम ऊरु स्थान का क्षेत्रपालाय नमः इससे दक्षिण ऊरु स्थान का और सं सरस्वत्यै नमः इससे मुँह का स्पर्श करे, फिर (ॐ सहस्रार हुँ फट्) इस सुदर्शन मन्त्र से अङ्गन्यास करे, तत्पश्चात भूत सिद्धि एवं प्राणप्रतिष्ठा करके प्राणायाम करे, मूलाधार से कुण्डलिनी देवी को श्वास द्वारा ब्रह्मरन्ध्र में लेजाकर मूलाधार में वापस लाकर स्थित कर दे, यह क्रिया गुरुगम्य है। बिना इस क्रिया के मन्त्र सिद्ध नहीं होता है।

**मन्त्र पूजा** —: साधक अपने अभीष्ट मन्त्र को ताम्रपात्र में अष्टगन्ध से लिखे। चारो तरफ कादि-हादि मन्त्र लिख कर सम्पुटित कर दे। कादि और हादि विद्या क्रमशः इस प्रकार है। (१) क ए ई ल ह्रीं ह स क ल ह्रीं सकल ह्रीं। (२) ह स क ल ह्रीं ह स क ल ह्रीं सकल ह्रीं।

**मन्त्र को षोडशोपचार विधि से पूजा** —: प्रत्येक मन्त्र के देवता पृथक-२ होते हैं। अतः साधक नें जो मन्त्र गृहण किया हो, उस मन्त्र के देवता की वह इसमें भावना करे। इसको ही देवप्रतिमा समझकर श्रद्धा, भक्ती एवंम दृढ भावना से मन को इसमें तन्मय करनें से प्रतीकोपासना

सिद्ध हो जाती है। फिर पीठ पूजा इस प्रकार करे। ॐ मण्डूकाय नमः। ॐ कालाग्निरुद्राय नमः। ॐ मूलप्रकृत्यै नमः। ॐ आधारशक्त्यै नमः। ॐ कूर्माय नमः। ॐ अनन्ताय नमः। ॐ वराहाय नमः। ॐ पृथिव्यै नमः। ॐ सुधाम्बुधये नमः। ॐ सर्पिः सागराय नमः। ॐ मणिद्वीपाय नमः। ॐ चिन्तामणि गृहाय नमः। ॐ श्मशानाय नमः। ॐ पारिजाताय नमः। ॐ रत्नवेदिकायै नमः। ॐ मणिपीठाय नमः। ॐ नानामुनिभ्यो नमः। ॐ शिवेभ्यो नमः। ॐ शवमुण्डेभ्यो नमः। ॐ बहुमांसास्थिमोदमान शिवाभ्यो नमः। ॐ धर्माय नमः। ॐ ज्ञानाय नमः। ॐ वैराग्याय नमः। ॐ ऐश्वर्याय नमः। ॐ अधर्माय नमः। ॐ अज्ञानाय नमः। ॐ अवैराग्याय नमः। ॐ अनैश्वर्याय नमः। ॐ आनन्दकन्दाय नमः। ॐ सर्वतत्वात्मकपद्माय नमः। ॐ प्रकृतिमय पत्रेभ्यो नमः। ॐ विकारमयकेसरेभ्यो नमः। ॐ पञ्चाशद्वर्णाढ्यकर्णिकायै नमः। ॐ अर्कमण्डलाय नमः। ॐ सोममण्डलाय नमः। ॐ महीमण्डलाय नमः। ॐ सत्त्वाय नमः। ॐ रजसे नमः। ॐ तमसे नमः। ॐ आत्मने नमः। ॐ अन्तरात्मने नमः। ॐ परमात्मने नमः। ॐ ज्ञानात्मने नमः। ॐ क्रियायै नमः। ॐ आनन्दायै नमः। ॐ ऐं परायै नमः। ॐ परापर्यै नमः। इस पूजा के पश्चात अभिषेक करे। कुम्भ घट को स्थापित करे, इसको सागर एवंम पवित्र नदियों के जल से भरे। इसमें अश्वत्य, पञ्चपल्लव, तुलसी, बिल्वपत्र, केला तथा नारिकेल के पत्तों से आच्छादित करके दशोपचार पूजा करे। फिर रुद्राभिषेक द्वारा मन्त्र का अभिषेक करे। इससे मन्त्रचैतन्य सिद्ध हो जाता है।

**पुरश्चरण की संक्षिप्त विधि—:** मन्त्र को संस्कारित करके फिर मन्त्र का पुरश्चरण करे। जितने अक्षर का मन्त्र होता है। उतने ही लक्ष जप करने से मन्त्र सिद्ध होता है। जप का दशांश हवन और उसका दशांश तर्पण मार्जन एवं ब्राम्हण भोजन कराने पुरश्चरण पूरा होता है। बिना पुरश्चरण किये, मन्त्र सिद्ध नहीं होता। जिस दिन से पुरश्चरण करना प्रारम्भ करे, संकल्प करे कि, आज से लेकर इस समय तक मन्त्र यज्ञ का आरम्भ करता हूँ। प्रतिदिन नियमित जप का संकल्प करे। सदैव समान संख्या का जप करे, न न्यून, न अधिक। प्रातः काल से अपराह्नकाल तक, रात्री में जप न करे, ब्रम्हचर्य का यम नियम का पूरा पालन करे, भूमि शयन करे, यवान्न तथा चावल आदि सात्विक आहार करे, तामसिक पदार्थ का त्याग करे। जप एक निश्चित स्थान पर करे। एक समय भोजन करे, परान्न को ग्रहण न करे, जप के पहले शताक्षरी जप करे। इस प्रकार करने से मन्त्र सिद्ध होकर अभीष्ट फल प्रदान करता है। तन्त्रशास्त्र में बिस्तार बहुत है। किन्तु समयानुसार मन्त्र साधना का सूक्ष्म परिचय दिया है। ॐ शान्तिः।

**मन्त्रों के दस संस्कार—:** |लेखक| पं० श्री हरिराम जी शर्मा (मार्तण्ड) विद्वच्चुडामणि। कोई भी मन्त्र छिन्न, रुद्ध, शक्तिहीन, पराङ्मुख, आदि पचास दोषों से बच नहीं सकता, सप्तकोटि मन्त्र हैं सभी इन दोषों में किसी न किसी दोष से दुष्ट पाये जाते हैं। इन दोषों की निवृति के लिये मन्त्र के निम्नलिखित दस संस्कार करने चाहिये। जनन, दीपन, बोधन, ताडन, अभिषेक, विमलीकरण, जीवन, तर्पण, गोपन, ~~[illegible]~~

शक्ति मंत्र में रोली से त्रिकोण पूर्ण यन्त्र जैसा नीचे लिखा है बनावे। विष्णु मंत्र से सफेद चन्दन से। शिव मंत्र में भस्मी से लिखे रुद्र मन्त्र में भैरव मंत्र में चिता भस्म से यन्त्र बनावे।

और आप्यायन ये दस संस्कार हैं।

(1) भोजपत्र पर गोरोचन, कुमकुम, चन्दनादि से आत्माभिमुख त्रिकोण लिखे, फिर तीनों कोणों में छः छः समान रेखा खींचे। ऐसा करने पर ४९ त्रिकोण कोष्ठ बनेंगे। उनमें ईशान कोण से मातृका वर्ण लिख कर (५६) देवता का आवाहन पूजन करके मन्त्र को एक-एक वर्ण का उद्धार करके अलग पत्र पर लिखे, ऐसा करने पर 'जनन' नाम का प्रथम संस्कार होगा।



मन्त्रोद्धार के अनन्तर यन्त्र को धोकर शुद्ध जल में डाल दें।

(२) हंस मन्त्र का सम्पुट होने से एक हजार जप द्वारा मन्त्र का दूसरा 'दीपन' संस्कार होता है। यथा - "हं सो रामाय नमः सोऽहम्।"

(३) हूं बीज सम्पुटित मन्त्र का पाँच हजार जप करने से 'बोधन' नामक तीसरा संस्कार होता है। यथा - "हूं रामाय नमः हूं।"

(४) फट् सम्पुटित मन्त्र का एक हजार जप करनें से 'ताडन' नामक चतुर्थ संस्कार होता है। यथा - "फट् रामाय नमः फट्।"

(५) भुर्जपत्र पर मन्त्र लिख कर "रां हं सः ॐ" इस मन्त्र से अभिमन्त्रित करे और एक हजार बार जपे हुए जल से अश्वत्थ (पीपल) पत्रादि द्वारा मन्त्र का अभिषेक करे। ऐसा करने पर "अभिषेक" नामक पाँचवाँ संस्कार होता है।

(६) 'ॐ त्रों वषट्' - इन वर्णों से सम्पुटित मन्त्र का एक हजार जप करनें से "विमलीकरण" नामक छठा संस्कार होता है। यथा "ॐ त्रों वषट् रामाय नमः वषट् त्रों ॐ।"

(७) स्वधा वषट् सम्पुटित मूल मन्त्र का एक हजार जप करनें से "जीवन" नामक सातवाँ संस्कार होता है। यथा - "स्वधा वषट् रामाय नमः वषट् स्वधा।"

(८) दुग्ध, जल, घृत से मूल मन्त्र के उच्चारण पूर्वक सौ बार तर्पण करना ही तर्पण संस्कार है।

(९) ह्रीं बीज सम्पुटित मन्त्र का एक हजार जप करनें से "गोपन" नामक नवम संस्कार होता है। यथा - ह्रीं रामाय नमः ह्रीं।"

(१०) ह्रौं बीज सम्पुटित मन्त्र का एक हजार जप करने से "आप्यायन" नामक दसवाँ संस्कार होता है। यथा -"ह्रौं रामाय नमः ह्रौं।"

इस प्रकार संस्कृत किया हुआ मन्त्र शीघ्र सिद्धि प्रद होता है। प्रसङ्गवशात् दीपस्थान (कूर्मचक्र) का भी निर्णय लिखते हैं। ऐसा कहा गया है।

"दीपस्थानं समाश्रित्य कृतं कर्म फलप्रदम्।"

जिस स्थान में, क्षेत्र में, नगर में या गृह में पुरश्चरण करना हो, उसके नौ समान भागों की कल्पना करके मध्य भाग में स्वर लिखे, और पूर्वादि क्रम से कवर्गादि लिखे, ईशान कोण में ल, क्ष लिखे - यथा -

जिस कोष्ठ में क्षेत्र का पहला अक्षर हो, उस कोष्ठ
के दोनों ओर के दो कोष्ठ भुजा, फिर दोनों ओर
दोनों ओर के दो कोष्ठ पैर, शेष कोष्ठ पुच्छ समझने
जप करने से सिद्धि प्राप्त होती है। भुजा में स्वल्प जी
पैरों में दुख, और पुच्छ में वध बन्धनादि पीड़ा होती है,

**पूजा के विविध उपचार** — संक्षेप और विस्तार के
प्रकार के उपचार हैं। चौंसठ, अठार
पंच।

**चौंसठ उपचार** — देवी की पूजा के चौंसठ उपचार यहाँ दि
मन्त्र से इनका समर्पण होता है, मानस पू
। वाग्बीज, मायाबीज और लक्ष्मीबीज के साथ भी इ
से पाद्य के समय " ॐ ऐं ह्रीं श्रीं पाद्यं कल्पयामि नमः
नाम जोड़ कर यही मन्त्र बोल सकते हैं। उपचारों के
=१= पाद्यम्, =२= अर्घ्यम् =३= आचमनम् =४= सुगन्
मज्जनशाला प्रवेशनम् =६= मज्जनमणि पीठोपवेशनम्
=उद्वर्तनम् =८= उष्णोदकस्नानम् =१०= कनक
नम् =११= धौतवस्त्रपरिमार्जनम् =१२= अरुणदुकू
अरुणदुकूलोत्तरीयम् =१४= आलेपमण्डप प्रवेशनम्
वेशनम् =१६= चन्दनागु ... मृग मद

(Edges of underlying/adjacent pages visible:) ठार, सोल, दस, पाँच; =स्वागत=२; =६=वस्त्र=; =दीप=१८=; प्रकार।; =३=आचमनी; न्ध=८=पुष्प; ल=१८=स्तव; =आचमनीय=; पुष्प=८=धूप=; =२=धूप=; चाहिये, छः पुष्पों से; मे श्यामा घास, दूब; जल और गन्ध,; सरसों देने चाहिये।; , लवंग और कङ्कोल

( ३२ )

१० ह्रौं बीज सम्पुटित मन्त्र क
दसवाँ संस्कार होता है।
इस प्रकार संस्कृत किय
जप स्थान (कूर्मचक्र)
दीपस्थानं समाश्रित्य
जिस स्थान में, क्षेत्र
भागों की कल्पना करें
वर्गादि लिखे, ईशा

= धूप मल्लिका मालती जातीचम्पका शोक शत पत्र
श्री सर्वर्तुकुसुममाला भूषणम् =१८= भूषणमण्डप प्रवेश
पवेशनम् =२०= नवरत्न मुकुटम् =२१= चन्द्रशकलम् =
म् =२३= तिलकरत्नम् =२४= कालाञ्जनम् =२५= कर्णपाल
भरणम् =२६= अधरयावकम् =२८= ग्रथनभूषणम् =
कम् =३०= महापदकम् =३१= मुक्तावली =३२= एकावली
=३४= केयूरयुगलचतुष्कम् =३५= वलयावली =३६= ऊ
मकटिसूत्रम् =३८= शोभाख्याभरणम् =३९= पादकट
नूपुरम् =४१= पादाङ्गुलीयकम् =४२= एककरे पाशः =
४४= इतरकरेषु पुण्ड्रेक्षुचापम् =४५= अपरकरे पुष्पबाण
पादुका =४६= स्वसमानवेशास्त्वावरण देवताभिः सह
८= कामेश्वरपर्यङ्कोपवेशनम् =४९= अमृतासनम् =५०
= कर्पूरवीटिका =५२= आनन्दोल्लास विलासहासः =
५४= श्वेतच्छत्रम् =५५= चामरयुगलम् =५६=
नम् =५८= गन्धः =५९= पुष्पम् =६०= धूपम्
म् =६३= पानम् =६४= पुनराचमनीयम्
नमस्कारम् इत्यादि, इन सब के साथ पूर्वोक्त बीज
नमः" कहना चाहिये, मानसपूजा में तो ये उपचार
ना में उपचारों का अभाव होने पर भी स्थिर भा

लेकिन इन मन्त्रों का पाठ कर लेने पर पूजा का ही फल मिलता है।

**अठारह उपचार** — अष्टादशोपचार ये हैं। =1= आसन =2= स्वागत =3= पाद्य =4= अर्घ्य =5= आचमनीय =6= स्नानीय =7= वस्त्र =8= यज्ञोपवीत =9= भूषण =10= गन्ध =11= पुष्प =12= धूप =13= दीप =14= नैवेद्य =15= दर्पण =16= माल्य =17= अनुलेपन =18= नमस्कार।

**सोलह उपचार** — षोड़शोपचार ये हैं। =1= पाद्य =2= अर्घ्य =3= आचमनीय =4= स्नानीय =5= वस्त्र =6= आभूषण =7= गन्ध =8= पुष्प =9= धूप =10= दीप =11= नैवेद्य =12= आचमनीय =13= ताम्बूल =14= स्तव पाठ =15= तर्पण =16= नमस्कार।

**दस उपचार** — दशोपचार ये हैं। =1= पाद्य =2= अर्घ्य =3= आचमनीय =4= मधुपर्क =5= आचमनीय =6= गन्ध =7= पुष्प =8= धूप =9= दीप =10= नैवेद्य।

**पाँच उपचार** — पञ्चोपचार ये हैं। =1= गन्ध =2= पुष्प =3= धूप =4= दीप =5= नैवेद्य।

आसन समर्पण में आसन के ऊपर पाँच पुष्प भी रख लेने चाहिये, छः पुष्पों से स्वागत करना चाहिये, पाद्य में चार फल, जल और उसमें श्यामा घास, दूब कमल और अपराजिता देनी चाहिये, अर्घ्य में चार फल, जल और गन्ध, पुष्प, अक्षत, यव, दूब, तिल, कुशा का अग्रभाग तथा श्वेत सरसों देनें चाहिये। आचमनीय में छः फल, जल और उसमें जायफल, लवंग और कङ्कोल का

चूर्ण देना चाहिये। मधुपर्क में कांस्यपात्र स्थित घृत, मधु, और दधि देना चाहि-
मधुपर्क के पश्चात् वाले आचमन में केवल एक फल विशुद्ध जल ही आव-
क होता है, स्नान के लिये, पचास फल जल का विधान है। वस्त्र बारह अंगुल से
ज्यादा, नवीन और जोड़ा होना चाहिये, आभरण स्वर्ण निर्मित हों, और उनमें
मोती आदि जड़े हों, गन्ध द्रव्य में चन्दन, अगर, कर्पूर आदि एक में मिला
गये हों, एक फल के लगभग उनका परिमाण कहा गया है। पुष्प पचास से
अधिक हों, अनेक रंग के हों, धूप गुग्गुल का हो और कांस्यपात्र में निवे-
किया जाये, नैवेद्य में एक पुरुष के भोजन योग्य वस्तु होनीं चाहिये, चर्व्य,
चोष्य, लेह्य, पेय चारों प्रकार की सामग्री हो, दीप कपास की बत्ती से कर्पूर
आदि मिला कर बनाया जाय, बत्ती की लंबाई चार अंगुल के लग भग हो,
और दृढ़ हो, दीपक के साथ शिलापिष्ट का भी उपयोग करना चाहिये। इसे
कोस्त्री अथवा आक कहते हैं। जो आरती के समय सात बार घुमाया जाता
दूर्वा और अक्षत की संख्या सौ से अधिक समझनीं चाहिये, एक-एक साम-
अलग-अलग पात्र में रक्खी जाय, वे पात्र सोनें, चाँदी, ताँबे, पीतल या मि-
के हों, अपनीं शक्ति के अनुसार हो करना चाहिये, जो वस्तु अपने पास न
हो, उसके लिये चिन्ता करनें की आवश्यकता नहीं, और अपनीं शक्ती सा-
के अनुसार जो मिल सकती हों, उनके प्रयोग में आलस्य, प्रमाद और
संकीर्णता नहीं करनीं चाहिये।

न्त्र के पुरुष, स्त्री और नपुंसक तीन भेद— जिस मन्त्र के अन्त में (वषट्) और (फट्) आता हो, उसको (पुंल्लिंग) जिसके अन्त में (वौषट्) और (स्वाहा) आवे, उसको (स्त्रीलिंग) और जिसके अन्त में (नमः) आवे, उस मन्त्र को (नपुंसकलिंग) कहते हैं। इसी प्रकार जिसका अधिष्ठाता देवता पुरुष हो, उसको (मन्त्र) और जिस मन्त्र की अधिष्ठात्री देवता (स्त्री) हो, उस मन्त्र को (विद्या) कहते हैं। गुरु में मनुष्य, मन्त्र में अक्षर और प्रतिमा में प्रस्तर-बुद्धि रखनेवाला नरकगामी होता है। मन्त्र के अपने नामाक्षरों से ऋणि-धनी देख कर जप का आरम्भ करना चाहिये। स्त्री और शूद्रों के लिये, ॐकार रहित आठ अक्षरों वाला मन्त्र सिद्धि देने वाला होता है। जैसे— सकाम और निष्काम तथा नैतिक और नैमित्तिक भेद से मन्त्रों के दो प्रकार के पुरश्चरण होते हैं। मन्त्र पहले षट्चक्र से शोधन करके (अकडम) आदि चक्र से देखना चाहिये, कि वह सिद्ध, साध्य, सुसिद्ध और शत्रु आदि में से क्या है। इतना होने के पश्चात मन्त्र का दशसंस्कार करना चाहिये।

मन्त्र में पचास दोष होते हैं। =१= छिन्न =२= रुद्ध =३= शक्तिहीन =४= पराङ्मुख =५= बधिर =६= नेत्रहीन =७= कीलित =८= स्तम्भित =९= दग्ध =१०= स्रस्त =११= भीत =१२= मलिन =१३= तिरस्कृत =१४= भेदित =१५= सुषुप्त =१६= मदोन्मत्त =१७= मूर्च्छित =१८= हृतवीर्य =१९= हीन =२०= प्रध्वस्त =२१= बाल =२२= कुमार =२३= युवा =२४= प्रौढ =२५= वृद्ध =२६= निस्त्रिंश =२७= निर्बीज =२८= सिद्धि

२९= मन्द =३०= कूट =३१= निश्शङ्क =३२= सत्वहीन =३३= केकर =३४=
बीजहीन =३५= धूमित =३६= आलिंगित =३७= मोहित =३८= क्षुधार्त =३९=
अतिदृप्त =४०= अंगहीन =४१= अतिक्रुद्ध =४२= अतिक्रूर =४३= सव्रीड =
४४= शान्त मानस =४५= स्थानभ्रष्ट =४६= विकल =४७= निःस्नेह =४८=
अतिवृद्ध =४९= पीड़ित =५०= दण्ड। जो इन पचास दोषों को न जानते हुये
जप करता है। वह सिद्धि को प्राप्त नहीं होता है।

**मन्त्र जप के अंग** :- मन्त्र शिखा, मन्त्रचैतन्य, मन्त्रार्थ, मन्त्र भावना, गुरु
का ध्यान, इष्ट देव का ध्यान, कुल्लुका सेतु, महासेतु, कवचसेतु, निर्वाण,
न्धन, योनिमुद्रा, करन्यास, अङ्गन्यास, प्राणायाम, मुखशुद्धि, प्राणयोग,
पन, सूतकद्वयमोक्षण, दोनों भ्रुवों के मध्य दृष्टि, मूल मन्त्र का जप,
अकारादि से लेकर क्षकारपर्यन्त बिन्दुमातृकाक्षर से अनुलोम-विलोम-
कल्पित वर्णमाला, पुनः सेतुजप, प्राणायाम आदि मन्त्र जप के अंग हैं।
एक सहस्त्र से अधिक अक्षरों वाला मन्त्र (स्तोत्र) रूप हो जाता है। उपर्युक्त
दोषों से युक्त मन्त्र यदि सिद्ध न हो, तो उन दोषों के शमन के लिये योनि-
मुद्रा, वर्णमाला और कुछ बीज युक्त जप करने से अवश्य सिद्ध होता है।
सम्पूर्ण मन्त्रों की संख्या सात करोड़ कही गई है, ये सभी शिव के द्वारा
कीलित हैं। अतः सर्व यन्त्र मन्त्र तन्त्रोत्कीलन के पठन से ये उत्कीलित
होते हैं, पाठकों के लाभार्थ उत्कीलन यहाँ दिया जाता है। जैसे प्राचीन
ग्रन्थों में लिखा हुआ मिला है। वैसा का वैसा लिखा जा रहा है, पाठक इस पर

अवश्य विचार करेंगे।

## अथ सर्व यन्त्र मन्त्र तन्त्रोत्कीलन प्रारम्भः — पार्वत्युवाच -

देवेश परमानन्द भक्तानामभयप्रद। आगमा निगमाश्चैव बीजं बीजोदयस्तथा ॥१॥ समुदायेन बीजानां मन्त्रो मन्त्रस्य संहिता। ऋषिच्छन्दादिकं भेदो वैदिकं यामलादिकम् ॥२॥ धर्मोऽधर्मस्तथा ज्ञानं विज्ञानंच विकल्पनम्। निर्विकल्प विभागेन तथा षट् कर्मसिद्धये ॥३॥ भुक्तिमुक्तिप्रकारश्च सर्वं प्राप्तं प्रसादतः। कीलनं सर्वमन्त्राणां शंस यद् हृदे वचः॥४॥ इति श्रुत्वा शिवानाथः पार्वत्या वचनं शुभम्। उवाच परया प्रीत्या मन्त्रोत्कीलनकं शिवाम् ॥५॥

**शिव उवाच —** वरारोहे हि सर्वस्य व्यक्ताव्यक्तस्य वस्तुनः। साक्षीभूय त्वमेवासि जगतस्तु मनोस्तथा ॥६॥ त्वया पृष्टं वरारोहे तद्वक्ष्याम्युत्कीलनम्। उद्दीपनं हि मन्त्रस्य सर्वस्योत्कीलनं भवेत् ॥७॥ पुरा तव मया भद्रे समाकर्षणवश्यजा। मन्त्राणां कीलिता सिद्धिः सर्वे ते सप्तकोटयः॥८॥ तवानुग्रह प्रीतत्वात्सिद्धिस्तेषां फलप्रदा। येनोपायेन भवे तं स्तोत्रं कथयाम्यहम् ॥९॥ शृणु भद्रेऽत्र सततमावाभ्यामखिलं जगत्। तस्य सिद्धिर्भवेत्तिष्ठ मया येषां प्रभावकम् ॥१०॥ अन्नं पानं हि सौभाग्य दत्तं तुभ्यं मया शिवे। संजीवनं च मन्त्राणां तथा दत्तुं पुनर्ध्रुवम् ॥११॥ यस्य स्मरणमात्रेण पाठेन जपतोऽपि वा। अकीला अखिला मन्त्राः सत्यं न संशयः ॥१२॥ ॐ अस्य श्री सर्व यन्त्र मन्त्र तन्त्राणाम् उत्कीलन

स्तोत्रस्य मूलप्रकृतिर्ऋषिर्जगतीच्छन्दः, निरञ्जनो देवता क्लीं बीजं ह्रीं शक्तिः ह्रः लौं कीलकं सप्तकोटि मन्त्र यन्त्र तन्त्रकीलकानां संजीवनसिद्ध्यर्थे जपे विनियोगः।

**अथाङ्गन्यासः** — ॐ मूलप्रकृतिर्ऋषये नमः शिरसि। ॐ जगतीच्छन्द नमः मुखे। ॐ निरञ्जन देवतायै नमः हृदि। ॐ क्लीं बीजाय नमः गुह्ये। ॐ ह्रीं शक्तये नमः पादयोः। ॐ हः लौं कीलकाय नमः सर्वाङ्गे।

**अथ करन्यासः** — ॐ ह्रां अंगुष्ठाभ्यां नमः। ॐ ह्रीं तर्जनीभ्यां नमः। ॐ ह्रूं मध्यमाभ्यां नमः। ॐ ह्रैं अनामिकाभ्यां नमः। ॐ ह्रौं कनिष्ठिकाभ्यां नमः। ॐ ह्रः करतलकरपृष्ठाभ्यां नमः। एवं हृदयादिन्यासः।

**अथ ध्यानम्** — ॐ ब्रह्मस्वरूपममलं च निरञ्जनं तं ज्योतिः प्रकाशमनिशं महतो महान्तम्। कारुण्यरूपमतिबोधकरं प्रसन्नं दिव्यं स्मरामि सततं मनुजावनाय॥१॥ एवं ध्यात्वा स्मरेन्नित्यं तस्य सिद्धिरस्तु सर्वदा। वाञ्छितं फलमाप्नोति मन्त्रसंजीवनं ध्रुवम्॥२॥ ॐ ह्रीं ह्रीं ह्रीं सर्व मन्त्र यन्त्र तन्त्रादीनाम् उत्कीलनं कुरु-कुरु स्वाहा॥

**मूलमन्त्र** — ॐ ह्रीं ह्रीं ह्रीं षट् पञ्चाक्षराणामुत्कीलय उत्कीलय स्वाहा॥
ॐ जूं सर्वमन्त्र यन्त्र तन्त्राणां संजीवनं कुरु-कुरु स्वाहा।

ॐ ह्रीं जूं अं आं इं ईं उं ऊं ऋं ॠं लृं लॄं एं ऐं ओं औं अं अः कं खं गं ङं चं छं जं झं ञं टं ठं डं ढं णं तं थं दं धं नं पं फं बं भं मं यं रं लं शं षं सं हं ळं क्षं मात्राक्षराणां सर्वम् उत्कीलनं कुरु स्वाहा।

हमाणं चेतयन्तौ बिविधसुरनरांस्तर्पयन्तौ प्रमोदात्, ध्याने नो द्वीपयन्तौ निगमं
तु षटपदं प्रेरयन्तौ। सर्वान्देवान् जयन्तौ दितिसुतदमनी सप्यहंकार मूर्तिस्तुभ्यं तस्मै
प्यं स्मररचितं मंतु मोचये शापजालात् ॥१०॥ इदं श्री त्रिपुरा स्तोत्रं पठेद् भक्त्यातु यो नरः
११ बार सम्भो सर्वान् कामान् वाप्नोति सर्व पापद् विमुच्यते ॥११॥ सर्व मंत्र तंत्रो त्कीलन सम्पूर्णानि ॥

ॐ सोहं हं सो हं ११ ॐ जूं सों हं हंसः ॐ, ॐ ॥ हं जूं हं सं गं ॥ सोहं हं सो
ॐ लं ११ ॐ ११ यँ ११ ॐ ह्रीं जूं सर्वमन्त्रयन्त्रतन्त्रस्तोत्रकवचादीनां संजीवय
संजीवनं कुरु-कुरु स्वाहा ॥ ॐ सोहं हं सः जूं संजीवनं स्वाहा। ॐ ॐ
प्रणवरूपाय अं आं परमरूपिणे। इं ईं शक्तिस्वरूपाय उं ऊं तेजोमयाय च।
ऋं ॠं रंजितदीप्ताय ऌं ॡं स्थूलस्वरूपिणे। एं ऐं वाचां विलासाय ओं औं अं
शिवाय च ॥२॥ कं खं कमलनेत्राय गं घं गरुणगामिने। ङं चं श्रीचन्द्रभाला
ॐ जं जयकाय ते ॥३॥ झं ञं टं ठं जयकर्त्रे डं ढं णं तं पराय च। थं दं ध
नं नमस्तस्मै पं फं यन्त्रमयाय च ॥४॥ बं भं मं बलवीर्याय यं रं लं यशसे
नमः। वं शं षं बहुवादाय सं हं लं क्षं स्वरूपिणे ॥५॥ दिशामादित्यरूपाय
तेजसे रूपधारिणे। अनन्ताय - अनन्ताय नमस्तस्मै नमो नमः ॥६॥
मातृकायाः प्रकाशायै तुभ्यं तस्यै नमो नमः। प्राणेशायै क्षीणदायै सं संजीव
नमो नमः ॥७॥ निरञ्जनस्य देवस्य नामकर्मविधानतः। त्वया ध्यातं च शक्त्या
तेन संजायते जगत ॥८॥ स्तुताहमचिरं ध्यात्वा मायाया ध्वंसहेतवे।
संतुष्टा भार्गवायाहं यशस्वी जायते हि सः ॥९॥ (ऊपर चार लाइन लिखा है

## सूतक-द्वय-शमनोपाय -

अतः हे देवि- जप आरम्भ करने से पूर्व एक सौ
आठ बार या सात बार प्रणव से सम्पुटित प्रणव का (ॐ ॐ
का) जप करे, फिर मुख्य मन्त्र का जप पूरा करके अन्त में भी पूर्ववत्
सम्पुटित प्रणव का जप करे। इससे सूतकद्वय की निवृत्ति होकर धर्म, अर्थ,
काम और मोक्ष चारों फलों की प्राप्ति होती है।

**प्रणव कहाँ लगाना है —** गृहस्थों को चाहिये, कि मन्त्र के आदि में प्रणव ॐकार लगावें, उसके बिना उनका जप निष्फल होता है। वान प्रस्थी तथा संन्यासी महापुरुषों को जपनीय मन्त्र के आदि और अन्त में भी प्रणव अर्थात् ॐकार लगाना चाहिये।

**किन बीजों के पहले ॐकार नहीं लगाया जाता है —** वागबीज (ऐं) कामबीज (क्लीं) शक्तिबीज (ह्रीं) एवं श्रीबीज (श्रीं) को प्रणव कहते हैं। इसीलिये जिन मन्त्रों के आदि में ये बीज हों, उनमें प्रणव नहीं लगाना चाहिये।

**किस देवता के ॐकार लगाना —** वैष्णव मन्त्रों में पहले प्रणव, शिव मन्त्रों में शक्तिबीज, शक्तिमन्त्रों में कामबीज, एवंम गणेशजी के मन्त्रों में रमाबीज लगाना चाहिये, सूर्य तथा अन्य देवताओं के मन्त्रों में तीसरा अर्थात् शक्तिबीज लगाना चाहिये।

**किस कर्म में क्या जोड़ना —** वशीकरण, आकर्षण, संतापकरण, कर्म एवं होम में स्वाहा शब्द का प्रयोग करना चाहिये, क्रोध-शमन, शान्ति कर्म एवं पूजन में (नमः) शब्द का उच्चारण करे। सम्मोहन, उद्दीपन, पुष्टि एवं मृत्युंजय के लिये, किये जाने वाले कर्म में (वौषट्) तथा पारस्परिक प्रीतिभेदन, छेदन मारण के प्रयोग में (हुंकार) का प्रयोग करना चाहिये। उच्चाटन, विद्वेष तथा मानसिक विकारों के लिये, किये जाने वाले कर्म में (फट्) एवं विघ्नविनाश तथा ग्रहकृत पीड़ाशमन के

लिये (हुं फट्) का प्रयोग करना चाहिये। मन्त्रोद्दीपन एवं लाभ-हानि के कार्य में (वषट्) ऐसा उच्चारण करनें का विधान है। इस प्रकार क्रमानुसार तत्तन्मन्त्रों में उपयुक्त शब्दों के प्रयोग का विधान जानना चाहिये।

**मानसिक जप में कोई नियम नहीं :-** जो विद्वान् निरन्तर मन्त्रों के जप करनें का व्रत ग्रहण कर चुके हैं। उनके लिये, सोते-जागते चलते-फिरते, पवित्र तथा अपवित्र किसी अवस्था में, किसी देश या काल में मानसिक जप करनें में कोई दोष नहीं है, वे अपनें मानसिक जप का अभ्यास चालू रख सकते हैं। इस प्रकार निरन्तर जप परायण श्रेष्ठ द्विज समस्त यज्ञों के फल के भागी होते हैं।

**पूजा के बिना जप नहीं करना चाहिये :-** जप के अनुष्ठान में प्रतिदिन एक बार देवता का पूजन अवश्य होना चाहिये, बिना पूजन के जप कदापि न करे, जप के अन्त में पूजन हो, या पूजन के अन्त में जप किया जाय, यह साधक की इच्छा पर निर्भर है।

**पञ्चशुद्धि अवश्य होनी चाहिये :-** आत्मशुद्धि, स्थानशुद्धि, मन्त्रशुद्धि, द्रव्यशुद्धि, और देवशुद्धि ये पाँच शुद्धियाँ आवश्यक हैं।

**पूजा-जप में पवित्रीधारण :-** जप, होम, दान, स्वाध्याय और पितृतर्पण के समय सुवर्ण, रजत और कुश-ये तीनों अथवा इनमें से अन्यतम किसी एक को हाथ में अवश्य धारण करें, हाथ को इनसे सूना न रक्खें

**जप संख्या किससे** :- हाथों की अंगुलियों के पर्व, अक्षत, धान्य, पुष्प, चन्दन, अथवा मृत्तिका से जप की गणना नहीं करे।

**आसन लोमरहित हो** :- लोमयुक्त आसन पर बैठनें से सारा अनुष्ठान नष्ट हो जाता है। क्योंकि लोम के स्पर्श मात्र से सिद्धि की हानि होती है।

**स्तोत्र-पाठ के नियम** :- स्तोत्रों का मानसिक पाठ न करे, मुख से उच्चारण कर सुमधुर स्वर से पाठ करना प्रशस्त है, स्तोत्र कण्ठस्थ न हो, तो पुस्तक के ऊपर पाठ करना चाहिये, अपनें हाथ से लिखे, एवं शुद्ध ब्राह्मणेतर शुद्रादि के लिखे, स्तोत्रों का पाठ न करे।

**देव स्पर्श का अधिकार** :- राजन् स्त्रियाँ, अनुपनीत अर्थात बिना यज्ञोपवीत के द्विजाति एवं शुद्र भगवान शंकर तथा विष्णुभगवान् की मूर्ति के स्पर्श करने के अधिकारी नहीं हैं।

**घर में मूर्ति पुजा** :- विद्वान अपनें घरों में अँगुठे के पर्व से लेकर एक वितस्ति (बित्ता) प्रमाण ही प्रतिमा बनवावें, इससे बड़ी प्रतिमा घर में प्रशस्त नहीं है। कल्याण चाहनें वाले गृहस्थी घर में एक ही मूर्ति की पुजा न करें। अनेक मूर्तियों की पुजा करनें से सब प्रकार की कामनाओं की पूर्ति होती है। घर में दो लिंग, दो शंख, दो सूर्य, दो शालग्रामशिला, द्वारका के दो चक्र, तीन गणेश, तीन शक्ति की पुजा नहीं करनी चाहिये, इनके पुजन से गृहस्वामी को उद्वेग की प्राप्ति

होती है। विद्वान टूटे-फूटे, विकलाङ्ग, कुष्ठरोगियों से संस्पृष्ट, दूषित भूमि पर पड़े देवताओं का पूजन न करें।

**पुष्प-छिन्न-पत्र -:** बिल्व, खदिर, आँवला तथा तमाल के पत्ते टूटने-फटने पर भी दूषित नहीं होते हैं, तुलसीदल एवं बिल्वदल सदा-सर्वदा शुद्ध ही रहते हैं। बिल्वपत्र, कुन्द, तमाल एवं अमाल की (आँवले) के पत्ते, श्वेतकमल (क ) तुलसी, कमल, अगस्त्यपुष्प और जो कलिका स्वरूप हैं, ये सब पुष्प पर्युषित (बासी) नहीं होते हैं।

**जप काल में -:** विद्वान् को चाहिये, कि जपकाल में आलस्य, जँभाई, निद्रा, छींकना, थूकना, भय, गुह्यअंग का स्पर्श करना, क्रोध करना, पाँव फैलाना, दूसरों से बात करना, मिथ्या बोलना आदि का विशेषरूप से परित्याग कर दे।

**मन्त्र शास्त्र और उपासना -: लेखक - डॉ० श्री गोपालप्रसाद जी (वंशी)**

आज कल के नयी रोशनी वाले पढे लिखे, भारतीयों का मान्त्रिक विषयों पर विश्वास प्रायः नहीं है। और वे उन्हें उपेक्षा की दृष्टि से देखते हैं, इधर आस्तिक और भावुक वर्ग उन पर विश्वास तो अवश्य करता है, किन्तु वह तद्विषयक साधारण सिद्धान्तों को समझ लेने की परवा नहीं करता, ऐसी अवस्था में इस वर्ग के लोगों को कभी किसी मायावी या धूर्त के जाल में फँस जाने का भी प्रसंग आता है, उस समय मन्त्र-तन्त्र के विरोधियों को कुत्सित टीका-टिप्पणी करने को मनचाहा अवसर मिल जाता है। इस

परिणाम यह होता है। कि श्रद्धालु वर्ग को भी तन्त्र-मन्त्र पर अश्रद्धा हो जाना स्वाभाविक ही है। मन्त्र शास्त्र का विषय गहन और जटिल है, उसे समझ लेना साधारण बात नहीं, उसके सम्बन्ध में यहाँ तक लिखा है, कि - एतद् गोप्यं महागोप्यं न देयं यस्य कस्यचित्। तथापि इस विषय का जो विवेचन शास्त्र में किया गया है, वह अत्यन्त सुन्दर, बुद्धि पुरस्सर और मननीय है, उसे प्रगट कर देनें में कोई आपत्ति नहीं, इस लिये इस लेख द्वारा शास्त्र सम्मत बिचार प्रगट करनें का कुछ प्रयास किया जा रहा है। भारतीय वाङ्मय में मन्त्र विद्या का आसन बहुत ऊँचा माना गया है, वैदिक साहित्य, जैन साहित्य और बौद्ध साहित्य में इस विषय पर स्वतन्त्र चर्चा की गयी है, जैसे काव्य, कोश, अलंकार, व्याकरण, न्याय और छन्द आदि विषयों के स्वतन्त्र ग्रन्थ अलग-अलग हैं, वैसे ही मन्त्र विद्या के सैकड़ों स्वतन्त्र ग्रन्थ हैं, जैन साहित्य में नमस्कार मन्त्र कल्प, प्रतिष्ठा कल्प, चक्रेश्वरी कल्प, ज्वाला मालिनी कल्प, पद्मावती कल्प, सूरिमन्त्र कल्प, वाग्वादिनी कल्प, श्री विद्या कल्प, वर्द्धमान विद्या कल्प, रोगापहारिणी कल्प, आदि, अनेक कल्प ग्रन्थ विद्यमान हैं। इसी प्रकार बौद्ध साहित्य में तारा कल्प, वसुधारा कल्प, घण्टाकर्ण कल्प आदि - अनेक ग्रन्थ मौजूद हैं, वैदिक साहित्य में तो इस शास्त्र का एक अलग भण्डार ही है, उसमें कात्यायनी, निर्वाण, कुलार्णव आदि - अनेक-और-अपरिमित तन्त्र ग्रन्थ मौजूद हैं, उपरि निर्दिष्ट ग्रन्थों में कुछ छप भी गये हैं।

पर इस विषय के अधिकांश महत्वपूर्ण ग्रन्थ अभी तक अप्रकाशित हैं, और दिन प्रतिदिन दुर्लभ होते जा रहे हैं, पर इन तीनों साहित्यों के मन्त्र शास्त्र सम्बन्धी ग्रन्थों की नामावली मात्र से ही यह बात प्रगट हो जाती है, कि किसी समय इस विषय की भारत में बड़ी उन्नति थी।

**कल्प ग्रन्थ** :- जिन ग्रन्थों में मन्त्र विधान, यन्त्र विधान, मन्त्र यन्त्रोद्धार, बलिदान, दीपदान, आवाहन, पूजन, विसर्जन, और साधन आदि विषयों का वर्णन किया गया हो, वे ग्रन्थ कल्प ग्रन्थ कहलाते हैं।

**तन्त्र ग्रन्थ** :- जिनमें गुरु शिष्य के संवाद रूप से तथा शिव-पार्वती के संवाद रूप से मन्त्र, यन्त्र, तन्त्र और ओषधि वल्ली आदि द्रव्यों का वर्णन होता है, वे तन्त्र ग्रन्थ हैं।

**पटल ग्रन्थ** :- किसी एक देवता को आराध्य मानकर उसी देवता से सम्बन्ध रखनेवाली मन्त्र-यन्त्र आदि की साधन विधियाँ जिनमें लिखीं हों, तथा मानसिक भूमिकाओं का वर्णन भी हो, अनेक काम्यकर्मों में निष्णात होने की बातें वर्णित हों, वे पटल ग्रन्थ कहलाते हैं।

**पद्धति ग्रन्थ** :- जिन ग्रन्थों में अनेक देवी-देवों की साधना का प्रकार बताया गया हो, उन्हें पद्धति ग्रन्थ कहते हैं।

**बीज कोश** :- मन्त्रों के पारिभाषिक शब्दों को समझने को तथा एक-२ अक्षर तथा बीज की अनेक व्याख्याएँ जिन ग्रन्थों में लिखी हों, उन्हें मन्त्र कोश या बीज कोश कहते हैं। इस प्रकार कल्प, तन्त्र, पटल, पद्धति

और बीजकोश प्रभृति ग्रन्थों में-मन्त्र शास्त्र का साहित्य विभक्त है। और इसका यह क्रम वैदिक, जैन, और बौद्ध तीनों प्रकार के साहित्यों में विद्यमान है। मन्त्र साधन किस मार्ग द्वारा करना चाहिये, अर्थात मन्त्र किस मार्ग द्वारा सिद्ध हो सकता है, यह पहले जान लेना चाहिये, इस सम्बन्ध में-मन्त्र शास्त्र में तीन मार्गों का उल्लेख है, जो दक्षिण, वाम, मिश्र कहलाते हैं, सात्विक देवता की सात्विक उपासना, सात्विक मन्त्र और सात्विक सामग्री द्वारा करनें का जो मार्ग है, उसे दक्षिण मार्ग या सात्विक मार्ग कहते हैं, मदिरा, मांस, मीन, मांस और महिला आदि पाँच वस्तुओं से युक्त भैरव-भैरवी आदि तामस प्रकृति देवी-देवताओं की साधना और उपासना जिस मार्ग द्वारा हो, वह (वाम मार्ग) कहलाता है। इसी प्रकार जिस मार्ग में-मीन, मांस, मदिरा आदि पदार्थों को प्रत्यक्ष रूप में न ग्रहण कर उनके प्रतिनिधियों से इष्ट की साधना करते हैं, उसे (मिश्र मार्ग) कहते हैं। पर वास्तव में दक्षिण और वाम यही दो मार्ग हैं, वाम मार्ग प्रायः तन्त्र शास्त्र का विषय है, कल्प ग्रन्थों में इसका वर्णन नहीं है। वाम मार्गी प्रायः भैरव और काली आदि देवी-देवों के उपासक होते हैं, जो नाथों को गुरु मानते हैं, गुरु-चरण पादुका, श्रीचक्र तथा भैरवी चक्र की पूजा करते हैं। परन्तु मन्त्र शास्त्र के विषय में इतना कहना आवश्यक है। कि वाम मार्ग का प्रभाव मिश्र मार्ग पर तो पड़ा ही है। दक्षिण मार्ग पर भी इसका कुछ न कुछ प्रभाव अवश्य है। इसी से दक्षिण मार्ग वाले भी तामस प्रकृति के देवताओं की आराधना करने लग गये।

पुरुषाकृति की आत्म शक्ती ही सच्ची शक्ति है। अतः आत्म वस्तु पर विश्वास रख कर, इसके प्रभाव को जान कर, मन्त्र साधना करनें वाला दक्षिण मार्ग का भी साधक (शाक्त) कहा जा सकता है, इसी लिये शाक्त कहलानें में वह संकोच नहीं करता, परन्तु वाम मार्गी तथा कौल अपनें को वाम मार्गी या कौल कहलानें में भय करते हैं, दक्षिण मार्ग सात्विक होने से प्रकट मार्ग है, और वाम मार्ग असात्विक होनें से गुप्त मार्ग है, (गोपनीयं-गोपनीयं-गोपनीयं प्रयत्नतः) की शिक्षा वे प्रथम से ही देते हैं, जो हो, वाम मार्ग का बल अधिक बढ़ जाने से ही सात्विक मन्त्रों और सात्विक देवताओं का भारतीयों द्वारा सिद्ध होना दुःसाध्य हो गया, जिससे कितनों का स्वयं मन्त्र शास्त्र से विश्वास उठ गया। वेदागम, बौद्धागम और जैनागम इस प्रकार मन्त्र शास्त्र के भीतर तीन आगम हैं, जैनागम दक्षिण मार्गावलम्बी और काश्मीर सम्प्रदाय प्रधान है, बौद्धागम वाम मार्गावलम्बी और गौड़ सम्प्रदाय प्रधान है, तथा वेदागम मिश्र मार्गावलम्बी और केरल सम्प्रदाय प्रधान है। वैदिक मतावलम्बी मान्त्रिक वर्ग वेदागम को (शैवागम) भी कहते हैं, इसका कारण यह बतलाते हैं, कि मन्त्र शास्त्र की उत्पत्ति शिव जी से हुई है, इसी लिये तन्त्र शास्त्रों में शिव-पार्वती के संवाद रूप से मन्त्र, यन्त्र, तन्त्रों का वर्णन किया गया है। मन्त्र शास्त्र के सम्प्रदायों को चक्र पूजा भी मान्य है, जैनों के काश्मीर सम्प्रदाय में (सिद्ध चक्र) (नव पद मण्डल चक्र) की सात्विक पूजा का वर्णन है, केरल सम्प्रदाय में (श्रीचक्र) की पूजा की विधि है, और गौड़ सम्प्रदाय में (भैरवीचक्र) की पूजा का उल्लेख है।

भैरवीचक्र का पूजन करनें वालों का यह सिद्धान्त है, कि (प्राप्ते तु भैरवीचक्रे सर्वे वर्णा द्विजोत्तमाः) चक्र पूजा की कल्पना ब्रम्हाण्ड पूजा या विश्व पूजा, विश्वप्रेम और विश्व सेवा धर्म की सूचक है।

**मन्त्र दीक्षा** — गुरु के समीप यथा विधि मन्त्रोपदेश लेने को (दीक्षा) कहते हैं, जिस सम्प्रदाय की विधि के अनुसार मन्त्र दीक्षा ली हो, उसी के प्रकार से साधना करनें से मन्त्र सिद्ध होता है, अर्थात मन्त्र दीक्षा शिष्य की योग्यता को सूचित करती हैं।

**मन्त्र पीठिका** — मन्त्र शास्त्र में चार पीठिकाओं का वर्णन है, बिना पीठिका के मन्त्र नहीं सिद्ध हो सकता। श्मशान पीठ, शव पीठ, अरण्य पीठ, और श्यामा पीठ ये चार पीठिकायें हैं।

**श्मशानपीठ** — उसे कहते हैं, जिसमें प्रति दिन रात्रि में श्मशान भूमि में जाकर यथाशक्ति विधि से मन्त्र का जप किया जाता है, जितनें दिन का प्रयोग होता है, उतनें दिन तक मन्त्र का साधन यथाविधि किया जाता है, जैन ग्रन्थो में लिखा है कि श्री कृष्ण वासुदेव के लघु भ्राता गज सुकुमाल मुनीश्वर इसी पीठिका में परमेष्ठी महामन्त्र का साधन करते हुये, आत्म ज्ञान को प्राप्त कर सिद्धि और मुक्ति को पहुँचे थे, इसे प्रथम पीठिका कहते हैं।

**शव पीठ** — किसी मृतक कलेवर के ऊपर बैठ कर या उसके भीतर घुस कर मन्त्रानुष्ठान करना शव पीठिका है, यह पीठिका वाम मार्गियों की.

प्रधान पीठिका है। कर्ण पिशाचिनी, उच्छिष्ट गणपति, कर्णेश्वरी, उच्छिष्टचाण्डालिनी आदि-देवताओं की साधना तथा अघोर पन्थ वालों की साधनाएँ इसी पीठिका के द्वारा होती हैं।

**अरण्य पीठिका** :- मनुष्य जाति का जहाँ संचार न हो। सिँह, श्वापद, सर्प आदि हिंस्र पशु प्राणियों की जहाँ बहुलता हो, ऐसे निर्जन वन स्थान में किसी वृक्ष या शून्य मन्दिर आदि का आश्रय लेकर मन्त्र साधन करना और निर्भयता पूर्वक मन को एकाग्र रख कर तल्लीन हो जाना अरण्य पीठिका है। निर्वाण मन्त्र की विधि में लिखा है, कि (निर्वाण मन्त्रं यदि साधको जपेदरण्यभूमौ - शिवसन्निधौ स्थित:) अर्थात अरण्य में जाकर शिव मन्दिर में निर्वाण मन्त्र का जप करने से शीघ्र सिद्धि होती है, इतिहास से पता चलता है, कि प्रथम के ग्रन्थों में आत्मसिद्धि करने के लिये निर्जन वन में ही रहने की प्रथा थी। वे नगर, ग्राम आदि में या उनके समीप नहीं रहते थे, सदा एकान्त वन में ही रह कर आत्मध्यान किया करते थे, तब उनको अनेक सिद्धियाँ भी प्राप्त हो जाती थीं, जब से त्यागी वर्ग वनवास त्याग कर नगर, ग्राम आदि का आश्रय लेकर रहने लगा, तभी से ये सिद्धियाँ नष्ट हो गयीं, और वे माया मोह में फँस कर-मारे मारे फिरने लगे, अर्थात त्यागी जीवन के लिये एकान्तवास ही श्रेष्ठ है।

**श्यामा पीठिका** :- यह कठिन से कठिनतर है, बिरला ही कोई महापुरुष इस पीठिका से उत्तीर्ण हो सकता है, एकान्त स्थान में सोलह वर्षीया, नवयौवन सुन्दरी स्त्री को वस्त्र रहित कर, सम्मुख बैठा कर साधक मन्त्र साधने में तत्

॥ गृहों के अरिस्ट में कीमती नग न पहन सके तो यह पहने॥
या यह जड़ी पहनादे॥

सर्वारिष्ट में नवरत्न पहना जाता है। यदि न पहन सके तो बेल को जड़ पूजन करके सूर्य शान्ति में पहने। चन्द्रारिस्ट में रिवन्नी को जड़ पूजन करके पहने। मंगल अरिष्ट में नाग जिह्वा अनन्तमूल लता को जड़ (जड़ी या)। बुध में बिधारा की जड़। गुरु अरिस्ट में भंगरा की जड़ या बमनेठी की जड़ पहने। शुक्र के वास्ते मजीठ की जड़। शनि वास्ते बेंत को पहने अमलबेंत की जड़ हो। राहू के वास्ते मलियागिरि चन्दन की जड़ जो फला फूला न हो। केतु के वास्ते असगंध की जड़ फूली फली न हो।

| | गृहों की महादशा वा अन्तर्दशा खराब में दान |
|---|---|
| सूर्य = माणिक्य पहने | सूर्य की में स्वर्ण का कमल दान करे। |
| चंद्र = चांदी ,, | चन्द की में चांदी का कमल, सफेद गाय दान |
| भौम = मूंगा ,, | भौम की में तांबे का कमल ... |
| गुरु = पुखराज ,, | बुध की में स्वर्ण का कमल. ... |
| शुक्र = हीरा ,, | गुरु की मे स्वर्ण का दान ... |
| शनि = नीलम ,, | शुक्र की में चांदी का पात्र दान ... |
| राहू = गोमेध ,, | राहू की में सोने का पात्र ... |
| केतु = लहसुनिया मोती ,, | शनि की में लोहे का पात्र |
| बुध = पन्ना ,, | केतु की में चांदी का पात्र ... |

## ।। चौघड़ी बनाने की रीति ।।

डेढ़ घन्टे की एक चौघड़ी होती है। १२ घंटे का ८ वां हिस्सा एक चौघड़ी समझो २४ घंटे का १६ वां हिस्सा १ चौघड़ी होती है। इसे समझने के लिये जिस दिन की चौघड़ी निकालनी हो पत्रे में दिन मान देखो जैसे ३१।१५ दिन मान है इसे ८ से भाग दो।

८) ३१।१५ (दिनमान
२४ (३ दंड
७×६०
४२०
१५+
८) ४३५ (५४ पल
४३२
३×६०
८) १८० (२२ विपल.
१७६
४×६०
८) २४० (३०
२४०
×

| दं. | प. | वि. | प्रतिविपल | |
|---|---|---|---|---|
| ३ | ५४ | २२ | ३० | यह पहली चौघड़ी |
| | | | २× | |
| ७ | ४८ | ४५ | ० | यह दूसरी चौघड़ी |
| ३ | ५४ | २२ | ३० | पहली चौघड़ी में फिर |
| | | | ३× | |
| ११ | ४३ | ७ | ३० | यह तीसरी चौघड़ी |
| ३ | ५४ | २२ | ३० | |
| | | | ४× | |
| १५ | ३७ | ३० | ० | यह चौथी चौघड़ी |

इसी रीति से चौघड़ी निकाली जाती हैं जिस चौघड़ी में जाना हो उसके घंटा मिनट बना कर

## ॥ घंटा मिनट बनाने की रीति ॥

से तीसरी चौघड़ी में जाना है तो उसके दं. पल. विपल में से गुणा करके ५ से भाग दे दो। जैसे

११।४३।७।३० है
२×
५) २३।२६।१५।० (४ घं
२०
३×६०
१८०
२६+
५) २०६ (४१
२०५
१×६०
६०
१५+
५) ७५ (१५
७५
५) × ० (०
०
×

घं मि. से.
४ ।४१ ।१५ । भागफल से
५ ।४३ + पर सूर्योदय हुआ
१० । २४ । १५

इसका मतलब १० बज के २४ मिनट १५ सैकिंड के अन्दर दिन में जाय

यदि रात को चौघड़ी निकालनी हो तो ६० में से दिन मान घटा दो

३१।१५ — दिन मान यह है
२८।४५ यह रात्री का मान निकाला।

इसमें ८ से भाग दे दो

८) २८।४५ (३
२४
३×६०
१८०
४५+
८) २२५ (२८
१६
६५
६४
१×६०
८) ६० (७
५६
४×६०
८) २४० (३०
२४०
×

दं. प. वि. प्रति. वि
३।२८।७।३० रात को प
२×

उसी तरह चौघड़ी बनाकर घं मि. बनाके सूर्यास्त के घंटा मिनट जो शेष जो आवें वही घंटा मिन सूर्यास्त के बाद जाने के हुऐ।

मैत्र माने अनुराधा नक्षत्र।

राहू की जानकारी के वास्ते एक सीधा हिसाब है। जब जब राहू १८ मास में ३० अंश बिताता है तो बताओ एक अंश कितने दिन में पास करेगा। इसका हिसाब है १८

$$\frac{१८}{३०} \times \frac{१}{१} = \frac{३}{५}$$ इसको ६० से गुणा। ५ से भाग दो

६ से इसे काटा, १८ मास तो को काटो वह है जो राहू की अवधी है, और ३० का मतलब ३० अंश की एक राशी है इसलिये $\frac{१८}{३०}$ = को काटा ६ से कटा = $\frac{३}{५}$ हुआ

३ × ६०

५)१८०(३६ दिन। इसका मतलब १ मास ६ दिन में
१८०
×

हुआ राहू एक अंश चलता है। पत्रा में अब देखो कितना अंश राहू भोग चुका देखा ८ अंश भोग चुका इसका मतलब ८ मास १२ दिन भोग चुका

सूर्य के कालम में देखो कितने अंश बीते/आधे वैसाख में मेष के सूर्य का अन्त यानी १ अंश बीत गया तो तुम समझो राहू का भी ६ दिन बाद १ अंश बीत जायेगा अब समझो जब सूर्य के १८ अंश बीत गया हो तो तुम समझो १८ में ६ से गुणा कर दो १०८ दिन हुआ तो १०८ दिन का कितना मास हुआ तो ३ मास १८ दिन हुआ

१८
६×
१०८(३ मास
९०
१८ दिन

इसका मतलब २१ मास १८ दिन में राहू के १८ अंश बीत गये। इसी से हिसाब लगा लिया करो राहू कब तक जातक पर रहेंगे।

सम्बत २०३२ में बैसारव शुक्लपक्ष की पंक्तियों में देखो नीचे गृहों के कालम में

५ पंक्ति बैसारव शु ८ रवौ सूर्योदय सपस्ट गृहाः। बुगुरा १५७६ अयनांशाः २३।२७।५० लिखा है

यह अष्टमी तक का है।

| | सू | चं | मं | बु | गु | शु | श | रा | के | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| रा | १ | ३ | ११ | १ | ११ | २ | २ | ७ | १ | |
| अं | २ | २७ | ३ | २३ | २१ | १५ | २२ | ७ | ७ | |
| क | ५२ | ४६ | १२ | २८ | ७ | ४७ | ४८ | ४६ | ४६ | |
| वि | ५३ | २७ | ५८ | ३८ | ४५ | ३६ | १४ | ३७ | ३६ | |
| कलि | ५७ | ५२ | ४३ | ६३ | ११ | ६२ | ५ | ३ | ३ | गति |
| | ३४ | १९ | ४८ | ५२ | ४८ | ५२ | ५६ | ११ | ११ | |

इस कालम से पत्रे में यह देख सकते हो कि कौन गृह उदित अस्त है जिसका उदय अस्त देखना हो सूर्य अंश से उसके अंश को घटा दो। घटाने पर १२ से ऊपर अंश आवें तो उदित वर्ना अस्त है।

इस कालम में सभी गृह उदित हैं।

सूर्य २ अंश चंद्र २७ अंश मं ३ अंश बुध २३ अंश गुरु २१ अंश शुक्र १५ अंश शनि २२ अंश राहु केतु ७ अंश है। ग्रहों का उदित अस्त यात्रा में बुध शुक्र का देखा जाता है। इसमें शुक्र बुध उदित हैं शुक्र के होरा में यात्रा करे।

...न के अन्त में ... सूर्य ... पहला होरा सूर्य का माना गया। उससे निकट दूसरा होरा शुक्र का। फिर बुध का। चौथा होरा चन्द्र का। पांचवा होरा शनि का। छठा गुरु का। सांतवा मंगल का। आठवां सूर्य का। नवां शुक्र का। दशवां बुध का। ग्यारहवां चन्द्र का। बारहवां शनि का। तेरहवां गुरु का। चौदहवां मंगल का। पन्द्रहवां सूर्य का। सोलहवां शुक्र का। सत्रहरवां बुध। अठारवां चन्द्र का। उन्नीसवां शनि का। बीसवां गुरु का। इक्कीसवां मंगल का। बाइसवां सूर्य का। तेइसवां शुक्र का। चौबीसवां बुध का। उसके बाद जब सूर्य उदय हो तो जिस वार को होरा जानना हो तो पहला होरा उसी वार का 1 घंटे तक समझो। जैसे मंगल का दिन है तो सूर्योदय के बाद 1 घंटा मंगल का ही होरा रहेगा। पश्चात् मंगल के निकट वर्ती गृह सूर्य का होरा दूसरा समझो फिर सूर्य के निकटवर्ती शुक्र का होरा समझो यही क्रम होरा जानने का है। सूर्य जब 24 होरा समाप्त हो गये तो उसके बाद जब सूर्य उदय हुआ तब प्रथम होरा चन्द्रमा का हुआ इस कारण ऋषियों ने इतवार के बाद सोमवार माना

"आयु के भेद"

आयु के 7 भेद माने गये हैं। बालारिष्ट 8 वर्ष तक रहता है। योगारिष्ट 20 वर्ष तक। अल्पायु 32 वर्ष तक इसके भंग से मरण होता है। मध्यायु 70 वर्ष तक रहती है। दीर्घायु 100 वर्ष तक। देवायु इसके ऊपर मानी गई 120 तक। योगाभ्यास द्वारा आयु बढ़ती है उसे असंख्यायु कहते हैं।

| | | |
|---|---|---|
| धन / सहज भाई का घर | तन | व्यय / लाभ |
| सुहृद भाव माता का घर | | कर्म भाव पिता का घर |
| पुत्र भाव / शत्रु भाव | स्त्री भाव | धर्म भाव / मृत्यु भाव |

## ॥ होराबिचार ॥

सात गृहों के सात होरा होतेहैं। जो २४ घंटे में उलट पुलट कर आते हैं। कार्य सिद्दि के समय अशुभ समय में भी शुभअवसर प्रदान करते हैं। राज काज में सूर्य का होरा उत्तम होता है। जैसे किसी जज अफसर डीयम आदि से मिलना हो तो। तब या मुकद्दमा सूर्य के होरा में दायर करे। (यात्रा प्रवास शुक्र के होरा में। ज्ञानार्जन बुध के होरा में करे। और सर्व कार्य चन्द्र के होरा में। द्रव्य जोड़ने या बैंक का खाता खोलने में दिक्षा लेने में शनि का होरा उत्तम होगा। बिवाह में गुरु का होरा शुभ है। युद्ध कलह बिवाद, कतल, विष देना, मारपीट मंगल का होरा उत्तम है। यात्रा के दिन चन्द्र गोचर में ३-५-७-१०-११ में हो तो शुभ समझो। ६-१-८ वें स्थान पर मध्यम फल देते हैं। अपनी रासी से गोचर में २-४-१२ वें स्थान पर हो तो उसदिन यात्रा ना करे। दिनरात में १२ संक्रान्ती होती हैं। बृष-कर्क-कन्या-वृश्चिक-मकर-मीन-यह चन्द्र की रासियां हैं। जिसद्दिन इन लगनों में चन्द्र हो यात्रा करे। पूर्व और उत्तर दिशा में चन्द्र बास रहता है। पशचिम दक्षिण में सूर्य ठहरता है। चन्द्र जिस दशा में रहता है जिन रासियों पर बस उन्हीं रासियों को लग्न भी उधर रहती हैं।

जिस दिन जो बार होता है उस दिन सूर्योदय से १ घंटा तो उसी बार का होरा होता है

| बार | घं | घं | घं | घं | घं | घं | घं | घं | घं | घं | घं | घं | घं |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| बार | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ |
| सू | सू | शु | बु | चं | श | गु | मं | सू | शु | बु | चं | श | गु |
| चं | चं | श | गु | मं | सू | शु | बु | चं | श | गु | मं | सू | शु |
| मं | मं | सू | शु | बु | चं | श | गु | मं | सू | शु | बु | चं | श |
| बु | बु | चं | श | गु | मं | सू | शु | बु | मं | श | गु | मं | सू |
| गु | गु | मं | सू | शु | बु | चं | श | गु | बु | सू | शु | बु | चं |
| शु | शु | बु | चं | श | गु | मं | सू | शु | बु | चं | श | गु | मं |
| श | श | गु | मं | सू | शु | बु | चं | श | गुरु | मं | सू | शुक्र | बु |
| | | | | | | | | | | | | | |

॥ सन्मुख चन्द्र की व्याख्या ॥

मे. सिं. ध. पूरब चंद्रा मेष सिंह धन लगन में पूरब को जावें

क. वृष. म. पश्चिम चंद्रा। कन्या वृष मकर लगन में पश्चिम को

कु. तु. मि. उत्तर चंद्रा कुम्भ तुला मिथुन लगनें उत्तर में

कर्क. वृ. मी. दक्षिण चंद्रा कर्क वृश्चिक मीन लगन में दक्षिण में ॥

| | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| [illegible] | घं | घं | घं | घं | घं | घं | घं | घं | घं | घं |
| १४ | १५ | १६ | १७ | १८ | १९ | २० | २१ | २२ | २३ | २४ |
| [illegible] | सू | शु | बु | चं | सू | शु | बु | चं | श | गु |
| बु | चं | श | गु | मं | चं | श | गु | मं | सू | शु |
| गु | मं | सू | शु | बु | मं | सू | शु | बु | चं | श |
| शु | बु | चं | श | गु | बु | चं | श | गु | मं | सू |
| श | गु | मं | सू | शु | गु | मं | सू | शु | बु | चं |
| सू | शु | बु | चं | श | गु | बु | चं | श | गु | मं |
| चं | श | गु | मं | सू | श | गु | मं | सू | शु | बु |
| | | | | | | | | | | |

"क्षां क्षीं क्षूं क्षैं क्षौं क्षः"। सफेद गौ के गोबर से चौका लगाकर उसमें बैठकर जप एक लाख करे।

~~पु~~ पुत्रप्राप्ती के लिये शालि बीज से हवन करे।

धन के लिये बेलपत्र से हवन करे। आयु के लिये दूब से। शत्रु नाश के लिये गुगुल से। आरोग्य के लिये तिल से घी से

बांझपन मिटाने के लिये पुष्य नक्षत्र में कमल के बीज यानी (पद्मबीज) पीस कर गाय के दूध से ३ दिन चौथे दिन से पीये। चूर्ण मात्रा १ तोला रहे। दूध आधा सेर। सुबह निहार मुंह दवा लेवे खीर खावे तीन दिन।

दूसरा प्रयोग सिरसा की जड़ रवि को निमन्त्रित कर के सोम को ले आवे पुत्र हेतु वृक्ष से प्रार्थना करे। १ सुपारी १ हल्दी की गांठ २ बतासे पुराना पैसा १ लगा जान चढ़ा आवे सिन्दूर लगावे वृक्ष में।

दूसरे दिन जड़ को पीस कर गाय के घी में कल्हार ले फिर १ तोला रोज़ चौथे दिन से ३ दिन खाले हल्का भोजन करे

...शुभ हो तो- सर्प, अग्नि रोग, ज्वर वृद्धि, जलन, क्षय, अतिसार आदि रोग हों
राजा, देव, ब्राह्मण नौकरों से चित्त में व्यसन उत्पन्न होता है।

चंद्रमा- अशुभ हो तो- पाण्डु रोग, जलदोष, कामलिया, पीनस आदि रोग होवें। स्त्री से प
उत्पन्न रोगों से और कालिका असुर स्त्री गण से व्याकुल रहेगा।

मंगल- अशुभ हो तो- पीनबीज, कफ, शस्त्र, अग्नि, ग्रन्थिरोग, घाव, द्विज रोगों से
पीड़ित रहता है। वीर शैवगण भैरव आदि से शीघ्र भय होता है।

बुध- अशुभ हो तो- गुह्य (गुदा) उदर रोग, नेत्ररोग, वायुरोग, मंदाग्नि, शूल, ग्रहणी रोग से दुखी।
विष्णु भक्त विशेष दुखी करता है।

गुरु- अशुभ हो तो- आचार्य, देवता, ब्राह्मणों के शाप से शोक होता है। गुल्म रोग,

शुक्र- अशुभ हो तो- स्त्री के विकार से प्रमेह रोग, असुरों से दुःख और खास अपनी स्त्री द्वारा
किया कर्म भय देता है।

शनि- अशुभ हो तो- दरिद्रता, निजकर्म, पिशाच, और चोरों से क्लेश होवे

केतु अशुभ हो तो- सन्धि रोग, खुजली, शीतला निकले, दाद एक्जीमा हो- शत्रुकृत्य
रोगों से- अपने आचरण से गिरने से। नीच जातियों से क्लेश होगा।

राहु- अशुभ हो तो- मनुष्यों को मृगी रोग, चेचक, फांसी, संक्रामक रोग, नेत्र रोग,
कीड़े पड़ते हैं ~~कीड़े पड़े~~, प्रेत पिशाचों से भय, कारागार से भय- अरुचि रहे- कुष्ठ रोग होवे।

---

सूर्य और मंगल राशि शुरु में कष्ट देते हैं जब अरिष्ट इनके आते हैं। शनि चन्द्र
अरिष्ट हो तो बीच समय मनुष्य का खराब गुजरेगा। गुरु शुक्र अरिष्ट हो तो अंत में
फल देते हैं। बुध सम्पूर्ण राशि में शुभ में शुभ, अशुभ में अशुभ फल देते हैं।

हर ग्रह विषम रासि में- ६ अंश तक गुजर जाने पर बाल अवस्था में रहते हैं। फिर ६ से
१२ अंश बीतने की अवस्था में कुमार रूप में रहते हैं। १२ से १८ अंश तक युवा रहता है गृह
१८ से २४ तक वृद्ध गृह रहता है। २५ से ३० तक मृतक गृह की दसा होती है।

और सम रासि में- गृहों की पहले मृतक दशा ~~...~~ अंश तक। फिर युवा दशा ~~...~~ फिर
कुमार फिर बाल अवस्था ६-६ अंश तक गृहों की दशा रहेगी।

मेष मिथुन सिंह तुला धन कुम्भ यह विषम रासी हैं।

वृष कर्क कन्या वृश्चिक मकर मीन यह सम रासी हैं।

॥ गर्भाधान का विचार ॥

गर्भाधान के समय की लगन बनाओ फिर देखो लगन से त्रिकोण एवं पूर्व स्थान में सूर्य हों तो पुत्र का जन्म होता है। गर्भाधान की लगन को शुभ गृह की दृष्टि हो तो जातक दीर्घायु हो, और भाग्यवान होता है। विद्यावान होता है। यदि बलवान गुरु, और बलवान सूर्य बिषम रासी में हो तो पुत्र होता है। बलवान चन्द्र, शुक्र मंगल समराशी में हो तो कन्या का जन्म होगा। गुरु शुक्र सूर्य चन्द्र मंगल ३-६-७-१२ राशी नवांश में हो उन्हें बुध देखता हो तो २ बच्चे होते हैं ३-७ वें स्थान पर सूर्य गुरु हों तो दो बच्चे होते हैं। चन्द्र शुक्र मंगल ६ठे १२ वें स्थान पर हों दो कन्यायें होती हैं यदि दोनों योग हो तो १ पुत्र १ कन्या होगी। ३-५-६-७-११- में शनि स्थित हो तो पुत्र का जानो जन्म होगा। अधिक पक्ष में पुत्र होता है। कृष्ण

यदि सम रासी में

यदि जन्म समय जन्म कुण्डली में चन्द्रमा लगन को न देखे तो जन्म समय पिता का घर होना न कहे। सूर्य यदि मेष कर्क तुला मकर इन चर रासियों में हो या ८।११-१२ इन स्थानों में से किसी स्थान में हो तो पिता को विदेश में था कहो। यदि चन्द्र लगन को न देखता हो यदि सूर्य स्थिर रासी वृष सिंह वृश्चिक कुम्भ इनमें हो या ८-९-११-१२ इन किसी स्थानों में हो तो पिता उसी देश में रहते हुऐ घर नहीं था कहो। यदि चन्द्र जातक की लगन को न देखे और यदि सूर्य द्विस्वभाव रासी मिथुन कन्या धनु मीन इनमें हो या ८-९-११-१२ इन किसी स्थानों में हो तो स्वदेस और परदेश के मध्य में था कहो।

अगर १-५-८-१०-११- इन अंकों में दो पाप गृह हों, और सूर्य से सप्तम नवम या पांचवे भाव में, होता जन्म समय बालक का पिता बन्धन में होगा कहो। यदि सूर्य जातक की कुण्डली में चर रासी मेष कर्क तुला मकर में हो तो पिता परदेश में बन्धन में है समझो। यदि स्थिर रासी में सूर्य हो तो अपने शहर में ही बंधा [illegible] हैं। द्विस्वभाव रासी में सूर्य हो तो मार्ग में बन्धन में है समझो।

यदि मेष वृष राशी का लगन हो तो जन्म के घर में पूर्व में जन्म बालक का हुआ कहो। मिथुन लगन हो तो अग्नि कोण में हुआ। कर्क सिंह से दक्षिण में। कन्या लगन हो तो नैऋत्य में। तुला वृश्चिक लगन हो तो पश्चिम में हुआ। धनु लगन में हो तो वायव्य में। मकर कुम्भ से उत्तर में। मीन से ईशान में जन्मा होगा। जन्म समय जातक की लगन और चन्द्रमा जहां हो उसके बीच में जितने गृह पड़े समझो उतनी औरतें उस समय हों गी।

यदि बालक जन्म समय से ४ वर्ष में मरजाय तो समझो माता के पाप से मर गया ४ से ८ वर्ष के अन्दर बालक मर जाय तो समझो पिता के पाप से मर गया कहो। ८ से १२ वर्ष में मरे तो अपने पाप से मर गया कहो। जन्म से ८ वर्ष तक बालारिष्ट रहता है। ८ से २० तक दुष्ट गृहों का प्रकोप होता है उसे योगारिष्ट कहते हैं। २० से ३२ वर्ष तक अल्पायु योग होते हैं। ३२ से ७० तक मध्यायु योग रहते हैं। ७० से १०० तक पूर्णायु मानी गई है। १०० से १२० वर्ष तक परमायु में गया है।

॥ बालक मरण विचार ॥

जन्म काल में यदि चन्द्रमा ६-८-१२ वें भाव में रहकर सूर्य को छोड़के मंगल, शनि, राहु केतु गृह से देखा जाता हो तो यदि गुरु ही लगन में क्यों न बैठे हों बालक मर ही जाता है। यदि गन्डान्त नक्षत्र यानी मूलों वाले नक्षत्र में चन्द्रमा हो जन्म समय का चन्द्र सपष्ट करके गणित से देखलो कि पाप गृहों के साथ हो या चन्द्र पाप गृहों से देखा जाता हो तो। या चन्द्रमा मृत्यु भाव में हो और पाप गृह उसे देखते भी हों तो मरेगा। यदि लगन से ५-७ वें भाव में पापगृह के अंक हों यानी पाप गृह की रासी हो और उसमें सूर्य भी हों तो क्रम से पिता माता भाई मामा नानी नाना और बालक भी जल्द नाश हो जाता है।

सूर्य चन्द्र चौथे स्थान में हों, शनि सप्तम में हों, तो माता मरे। यदि लगन से छठे स्थान में पाप गृह हों तो भाई मरे। यदि लगन और चन्द्र पाप गृहों द्वारा देखा जाता हो गुरु केन्द्र में न हों तो माता मरेगी।

शनि के साथ सूर्य चन्द्र १२वें स्थान में हों मंगल चौथे हो तो माता गर्भ के साथ मरे लग्न और चन्द्रमा एक साथ हों या अलग २ हों. यदि पाप गृहों के मध्य में हों तो माता गर्भ सहित मरेगी। यदि शुभ गृह से लग्न और चन्द्रमा देखे जाते हों तो बच जायेगी। यदि ६-८-१२ वां भाव में क्रूर गृह हों इन स्थानों में शुभ गृह न हों तो माता मरे। या पाप गृहों के मध्य शुक्र गुरु हों तो भी मरेगी।

लग्न से ११ वे १२वें भाव में जितने गृह हों उतने जातक के बड़े भाई होते हैं। लग्न से द्वितिय तृतिय भाव में जितने गृह उपस्थित हो उतने छोटे भाई होते हैं।

यदि तृतियेश अथवा मंगल अष्टम भाव (मृत्युभाव) में हो तो भाई का नाश करे। या यह तृतियेश और मंगल यदि पाप गृहों की राशी में हो या पाप गृह के साथ हों भाई होकर भी मर जाता है। तीसरा, नववां, ग्यारहवां, सातवां यह सभी भ्रातृ स्थान होते हैं। इन स्थानो के स्वामी की दशा में मनुष्यों को भाई का लाभ होता है।

यदि लग्न से १२वे स्थान पर सूर्य शनि हों तो अथवा चन्द्र सप्तम स्थान पर हो ७ अंक के साथ तो पिता से तुरन्त बियोग होवे। यदि किसी शुभ गृह की नज़र हो तो दूवर्ज में पिता से बियोग होवे। रात्री के जन्म में चर रासी में चन्द्रमा हो उसे बुध देखे तो कहीं दूर देश में पिता का मरण होगा।

यदि रात्री के जन्म समय चर रासी में सूर्य शनि साथ हो तो विदेश में मरण हो।

से = बहन भाई से ... कर्म व्यापारादि कर्म परा...
का विचार होता है।

...से = बगीचा, कूआ, तालाब, जलाशय, खेती, औषधि निधि खजाना
कंदरादिक में प्रवेश।

...व से = गर्भ, सन्तान, विनय, मंत्रसाधन, सलाहादि, विद्या, विनय बुद्धि...

...से = चोरों से भय, शत्रुओं की लड़ाई - गधा - ऊंट - तथा क्रूर कर्म -
मामा का पक्ष, रोग, सेवकादि को का बिचार होता है।

...व से = व्यापार व्यौहार बिवाद, मिलाप, आना जाना, स्त्री सम्बन्धी
बातों का विचार

...भाव से = नदी में तैरना मार्ग सम्बन्धी बातें, किला, विषम स्थान, दुष्ट
शत्रु से भय, नष्टता, रण, व्याधि, ग्रहछिद्र मृत्यु,

...भाव से = नदी, तालाब, कुआ बावली, गौशाला, यात्रा, देव मन्दिर -
मठादि और धर्म का विचार

...म भाव से = राज्य, मुद्रा (मोहर) पुण्य, स्थान, पिता, प्रयोजन, वृष्टि,
आकाश सम्बन्धी बातों का

...यारहवे भाव से = हाथी - घोड़ा - पालकी - वस्त्र - अन्न, सोना, कन्या, विद्या
धन का लाभ

...बारहवे भाव से = त्याग - भोग - दूसरे से कलह, दान, इष्ट वस्तु, खेती
सब प्रकार के खर्च की विचार करे।

चाहे जो भाव हो, अपने स्वामी अथवा किसी शुभ ग्रह से देखा जाता
या शुभ ग्रह के युक्त हो वही भाव की वृद्धि होती है। जो पाप
से युक्त भाव हो, पाप ग्रह से देखा जाता हो तो वही भाव हानि का

सूर्य चन्द्र बुध शुक्र शनि - राहु - केतु - गुरु - मंगल
७ - ७ - ७ - ७ - ७ - ३ - १० - ६ - ७ - ७ - ३ - ५ - ७ - ६ - ४ - ८ - ७
१२ १०
इन स्थानों को पूर्ण नजर से देखता है।

नेत्रविचार = यदि शुक्र चन्द्र धनेश यानी दूसरे अंक का स्वामी तीनो एक जगह हों तो बालक को रतौंधी आती है। सूर्य शुक्र और लगन का स्वामी अस्त हो तो मध्यम दृष्टि वाला बालक होगा। लग्नेश - धनेश - सप्तमेश - नवमेश - पंचमेश षष्ठमेश अष्टम भाव में प्राप्त हों और शुक्र लगन से सम्बन्ध करता हो तो जातक नेत्र हीन होवे। शुक्र पंचमेश षष्ठेश के साथ लगन में हो तो राजा के कोप से नेत्र में विकार होता है। यदि धनेश और मंगल दोनों लगन में हों तो जातक को कर्ण का रोग होता है।

धन वृद्धि विचार = जन्म काल में धनेश जहां स्थित हो उस भाव की राशी की विशेष वृद्धि होती है। वह राशी जिस दिशा की होती है उसी दिशा में उसे द्रव्य लाभ होता है, वह राशी गृह यदि वक्री हो यानी राहु केतु यह वक्री होते हैं। और भी कभी २ वक्री होते हैं, बात तो जन्म काल के समय की है। यदि धनेश वक्री हो तो सब दिशा में लाभ रहेगा। यदि धनेश लाभ स्थान में हो लाभेश धन स्थान में हो तो या यह दोनो केन्द्र में हों तो जातक धनवान कहलाता है। यदि धनेश १२वें छठे स्थान में हो। लाभेश धन भाव में हो, या लाभेश छठे ८वें अस्थान में हो तो, या व्यय भाव में हो तो हरस्थिति में धन नाश होता है। यदिगुरु व्यय भाव में हो धनेश निर्बल हो और शुभ गृह लगन न देखता हो तो धन नाश होता है। यदि लग्नेश धन भाव में हो धनेश लाभ भाव में हो या लाभेश लगन में हो तो निधि आदि धन जातक को प्राप्त होता है। लगन और लाभ भाव में जो अंक हो उस का स्वामी उसी अंक के साथ हो तो बहुत धनवान होता है। यदि धनेश लाभेश अपने मित्र के घर हो उच्च स्थान का होकर लाभ स्थान में बैठा हो तो, अधिक धन हो यदि लाभेश धनेश आपस में मित्र हों और दोनों कहीं लगन में बैठे हो तो अधिक धनवान होता है। यदि लग्नेश धनेश लाभेश एक साथ लगन में हों तो करोड़पति होता है।

"लगनादि से विचारने योग बातें"

लगन से = सुख, आयु, अवस्था, जाति, आरोग्यता, शरीर के लक्षण क्लेश, आकृति, रूप रंग

धन भाव से - मोती, माणिक्य, रतन, धातु - धन, वस्त्र, अश्व, कर्म तथा मार्ग मार्ग सम्बन्धी कार्य देखे जाते हैं।

बालक मरण योग:-

यदि क्षीण चन्द्र लग्न में पाप ग्रह केन्द्र में या अष्टम में हो तो बालक मरे। ८वे छठे में शुभ ग्रह पाप गृहों से देखे जाते हों तो बालक १ वर्ष मास में मरेगा। यदि चन्द्रमा के नवांस में सप्तस्थ मंगल हो शुभ गृह की नज़र से रहित हो तो बालक जन्म नक्षत्र से ७ वें नक्षत्र में मरेगा। यदि शनि भौम सूर्य पुत्र स्थान में हों तो भी ७वें नक्षत्र में बालक समझो मरेगा। यदि एकसाथ शनि मंगल सूर्य ८वें छठे स्थान पर हो शुभ ग्रहों की नज़र न हो तो तुरन्त बालक मरेगा। यदि लगन का स्वामी नीच रासी में हो या अष्टम स्थान में बैठा हो, और शनि भि सातवें स्थान पर हो तो मृत्यु कारक होगा। यदि सूर्य त्रि कोण (आपोक्लिम) में यानी ३-६-९-१२ वे घर में हो इसमें सूर्य नीच बलहीन होता है। २ मास या ६ मास में बालक मरे।

यदि चन्द्रमा लगन से ६-८-१२ में हो पाप गृह देख रहे हों तो भी मरेगा। यदि शनि ७-१- में हो जलचर रासी में वा वृश्चिक रासी में चन्द्र हो शुभ गृह केन्द्र में हो तो जातक मरेगा।

यदि बृहस्पति मंगल के घर हो या नीच रासी (मकर) में हो तो एक मास में मरेगा। यदि मंगल सूर्य शनि अष्टम में हों एक मास में मरे। जिस नक्षत्र में केतु उदय हो रहा हो और बालक उस समय हो तो दो मास में मरे। यदि लगन और ७वें घर में पापग्रह हों, या क्रूर गृह शनि मंगल सूर्य से युक्त चन्द्र को कोई शुभ गृह न देखे तो शीघ्र मरे। क्षीण चन्द्र १२वें हो पापग्रह लगन का स्वामी, अष्टम स्थान में हो यदि केन्द्र में कोई शुभ ग्रह न हो तो शीघ्र मरे। यदि क्रूर गृह से युक्त चन्द्रमा ७वें १२वें ८वें वा लगन में हों शुभ ग्रह केन्द्र में हो न देखते हों तो भी मरे।

यदि चन्द्र छठे ८वें घर में हो शुभ गृह की नजर न हो तो ८ वें वर्ष मरे। पाप
ह देखते हों तो शीघ्र मरे। यदि लगन में चन्द्र पाप ग्रह के साथ हो तो भौम
वें स्थान पर हो तो माता पुत्र सहित मरेगी। स्वामी दोनों मरेंगे। यदि सूर्य
गन में हों तो माता पुत्र किसी शस्त्र से मरेंगे। लगन में सूर्य वा चन्द्र
और या त्रिकोण पांच वें स्थान में वा ८ वें में। स्थित पाप ग्रह बलवान हों
न ग्रह की नज़र न हो तो शीघ्र मरे। यदि शनि १२वें सूर्य नवें चन्द्र
गन में मंगल ८वें में हो इनको बलवान गुरु ७ वें ९ वें ५ वें, संके
ान में बली होते हैं। वहां से न देखते हों तो मरे। यदि गुरु पांचवें से किसी
मारक गृह को देखता हो तो अरिष्ट मात्र होगा ठीक हो जायेगा। देखो इसमें गुरु

| | | |
|---|---|---|
| १ | लगन चं १२ | ११ शनि १० |
| ३ | अरिष्ट परिहार | ९ |
| गुरु ५ | ६ | ८ सूर्य ७ मं |

सूर्य को देख रहे हैं। पांचवें स्थान पर दृष्टि है।
शनि आठवें स्थान पर हैं इसे गुरु नहीं देख रहे हैं
नवे स्थान में चन्द्र को देख रहे हैं। ऐसी दशा
में अरिष्ट कहे। बलहीन गुरु सबों को देखे तो
दोष परिहार नहीं करता है। यदि गुरु ५वें भाव में
हो तो सब १-१२-८-९ को देखेगा तब दोष
परिहार होगा।

## कार्य विचार क्रम

### गृहों की दृष्टि से कार्य सिद्धि की जानकारी

इस प्रकार का प्रश्न हो यानि जिस भाव से जो काम विचारे जाते
वह कार्य भाव कहलाते हैं। हर भाव कार्य भाव है। प्रश्न लगन
में कौन गृह बैठा है। फिर देखो लगन का स्वामी यदि लगन को देखे
र्य भाव का स्वामी कार्य भाव को देखे जैसे
ाई बहन का प्रश्न है। तो देखो गुरु भाई बहन
भाव को देख रहे हैं। सो बीमार भाई ठीक हो
येगा। लगन को लगन का स्वामी देख रहा है
ार्य सिद्धि पूर्ण होगी समझो। तीसरे घर
भाई बहन का विचार लेता है।

प्रश्न लगन

| | | |
|---|---|---|
| का. भाव यहां है ५ ४ | ३ ल. | मं २ गु १ |
| | | |
| | ९ बुध | |

जिन अरिष्टों के फल का समय नहीं लिखा है उनमें साथ करने वाले गृहों में से जो बलवान हो उसकी रासी पर जब गोचर का चन्द्र आयेगा उस समय अरिष्ट होगा अथवा अपनी रासी में या लगन की रासी में चन्द्रमा जब जाय तथा बलयुक्त रहे पाप गृहों की नज़र हो तो १ वर्ष में मरे। प्राचीन मुनियों का कथन है।

(२) बक्री शनि मंगल के घर में यानी १-८ अंक का होकर केन्द्र में हो अथवा छठे ८वें में होकर उसे बलवान मंगल देखे, मेष वृश्चिक का मंगल बलवान होता है ऐसे समय का उत्पन्न बालक दो वर्ष तक जीता है।

(३) गुरु मंगल के घर में अष्टम भाव में हो मेष वा कन्या लगन में इस योग का संभव होता है उसे सूर्य चन्द्र मंगल शनि देखते हों, और शुक्र न देखता हो तो बालक तीन वर्ष में मरे।

कन्या लगन की कुंडली है

इसमें देखो गुरु १ अंक के साथ आठवें घर में है। १-८ अंक मंगल का होता है। इसमें मंगल १ अंक को देख रहा है। मंगल की दृष्टि ७-४-८ वें घर को देखता है। शनि ७-१०-३ सरे घर को देखता है। देखो कन्या लगन में शनि है। शुक्र तीसरे घर में है यह केवल ७ वें घर को ही देखता है। सो शुक्र की दृष्टि लगन पर नहीं है।

| | | |
|---|---|---|
| ७ / ८ शुक्र | शनि ६ चं | ५ / ४ |
| ९ र. बुध | ३ वर्ष में मरे | ३ |
| १० मं / ११ | १२ | २ / १ बृ |

कुंभ लगन की कुंडली

कर्क का बुध जन्म लगन से छठे वा ८ वें घर में हो उसे चन्द्रमा देखता हो तो जातक सर्व बल सम्पन्न होते हुये भी चौथे वर्ष मरेगा।

| | | |
|---|---|---|
| १२ / १ | लगन ११ | १० चं / ९ |
| २ | ४ वर्ष में मरे। | ८ |
| ३ / ४ बुध | ५ | ७ / ६ |

रवि चन्द्र मंगल गुरु एकसाथ हों या मंगल गुरु शनि चन्द्र एकसाथ हों या रवि शनि मंगल चन्द्र एकसाथ हों तो ५ वर्ष में मरेगा। ...-४-७ वें स्थान में यह चार ग्रहों का योग होतो

र. चं. मं. गुरु | पांचवें वर्ष मरे | म. गुरु. शनि. चं. | र. शनि चं. मं.

यदि शनि चन्द्रमा के नवांश में हो उसे चन्द्रमा देखता हो या लगन के स्वामी पर चन्द्रमा की दृष्टि हो तो छः वर्ष में मरेगा।

३, १, ४, २ छठे वर्ष मरे, १२, ५ चं, ११ शुक्र, ६, ८ शु, श्न., १०, ७, ९

नवे वर्ष मरे

लगन में शनि रवि मंगल हों शुक्र गृह ७, ऊंक में क्षीण चंद्रमा को गुरु न देखता हो तो सातवें आठवें वर्ष मरे।

९, रवि शनि मं ८, ७ चं गु ६, १०, ११, ७ वें ८ वें वर्ष मरे, ५, १२ गुरु १, २, ४, ३

नवें वर्ष मरे

लग्नेश पाप गृह है १० अंक का स्वामी शनि है। शनि पापगृह है चंद्रमा से गिनो जहां चन्द्र है १२ वें स्थान पर शनि है। यानी लगन से पांचवें स्थान पर है देखो या लगन स्वामी किसी भी राशी में चन्द्रमा के नवांश में हो और उसे पापग्रह देखे तो मरे।

नवें वर्ष

...के मं

११, ९, ८ मं, १२, १० पाप गृह है, ९, ७, २ श, ४, ६, चं ३, बु ५, सू

शनि मकर के नवांश में हो बुध देखता हो यहां बुध शनि को देख रहा है बुध सातवें स्थान को पूर्ण नज़र से देखता है।

सूर्य चन्द्र बुध केवल सातवें को ही पूर्ण दृष्टि से देखता है। मंगल ७-८-४ को गुरु ७-५-९ को। शुक्र भी ७ वें को ही देखता है। शनि राहू केतु तीनों ७-१०-३ को देखते हैं।

५, ४, ३ २, ... ७ शनि, दसवें वर्ष मरे, १ रवि बुध, ८, ९ चं, १० बृहस्पति, १२, ११ शुक्र

बुध सूर्य के साथ हो उसे गुरु पूर्ण से देखता जाता हो राजा के समान सुख हो। परन्तु ११वें वर्ष में मर जाता है। दसवें चक्र में पीछे देख लो। नीचे

| | | |
|---|---|---|
| ५ / ६ | ४ | ३ / २ |
| ७ श | ११वें वर्ष मरे | १ बुध रवि |
| ८ / ९ गु | १० गुरु | १२ / ११ शु |

बुध सूर्य को गुरु देख रहे हैं।

यदि सिंह राशि में चन्द्रमा हो शनि से युक्त हो लगन से ८ वें स्थान पर हो और शुक्र देखता हो। या शनि वृश्चिक के नवांश में हो उसे सूर्य देखता हो तो वह बालक पिता के वैर से युक्त होगा १२ वर्ष में मरेगा। नीचे देखो सूर्य शनि को शुक्र देख रहा है।

| | | |
|---|---|---|
| शु १ / २ | १२ | १२ / १० |
| ३ | १२ वें वर्ष मरे | ९ |
| ४ / चं ५ | ६ | ८ / सू शनि |

या सूर्य को शनि शनि को सूर्य देखता हो तो भी १२ वें वर्ष मरेगा

यदि तुला के नवांश में शनि उसे गुरु तो जातक पिता के बैर से युक्त हो तेरहवें मरेगा तीसरे पर गुरु सातवें पर शनि है

(१३)

४ २
गु ५ ३ १
६ १२
शनि ९
७ ११
८ १०

(१४)

| | | |
|---|---|---|
| १ / २ | १२ | ११ शनि |
| ३ | | |
| ४ / ५ बुध | | |

यह जातक कोई हो चौदहवें वर्ष मरे कन्या के नवांश में शनि है बुध देख रहा है

| | | |
|---|---|---|
| | | |
| | १५ वें वर्ष | |
| | | |

सिंह के नवांश में शनि हो गुरु उसे देखता हो उस बालक के शस्त्र से घाव लगे १५ वर्ष में मरे

यदि कर्क के नवांश का शनि हो गुरु देखता हो तो जातक को सर्प डसे और आखिर में १६ वें वर्ष मर जायेगा

यदि शनि मिथुन के नवांश में हो उसे लगन का स्वामी देखता हो तो बालक रणशूर हो । महाभोगी हो १७वें वर्ष मरेगा ।

(१७)

| | |
|---|---|
| ८ | ६ श |
| ७ | धू रा |
| ९ | ४ |
| १० | ३ |
| ११ | १ शनि |
| १२ शुक्र | २ |

गुरु के नवांश में शनि हो राहु देखता हो शनि को लगनेश शुभ ग्रहों से रहित हो तो बालक जन्मलेते ही मरे । लगन का स्वामी उच्च रासी में हो तो १७ वर्ष में मरे ।

| | |
|---|---|
| 3 | १ |
| ४ | २ चं शनि |
| १२ शु | ५ |
| चं | ११ |
| रा | १० |
| ६ | गुरु |
| ८ | ७ |

यदि गुरु के साथ सूर्य कर्क राशी का लगन में हो और अष्टमेश लगन में हो या केन्द्र में हो तो जातक २२सवें वर्ष मरे देखो नीचे अष्टमेश शनि केन्द्र में है कर्क का सूर्य गुरु के साथ है लगन में ।

| | | |
|---|---|---|
| ५ / ६ | ४ सू गु | ३ / २ |
| शनि | २२ वर्ष में मरे | १ |
| ८ / ७ | १० | ११ / १२ |

(१८)

लगन स्वामी अष्टमेश दोनों पाप ग्रह हों एक दूसरे घर में हों यानी लग्नेश अष्टमेश के घर अष्टमेश लग्नेश के घर हो । १२वे या छठे स्थान पर हो गुरु से संग हो तो १८वें वर्ष मरे

केन्द्र में पाप ग्रह हों उसे चन्द्र न देखता हो या चन्द्र छठे ८वें स्थान पर हो तो बालक सुखी तो रहे पर २०वें वर्ष मरेगा ।

(१८)

| | |
|---|---|
| ८ | ७ |
| १० | ९ बुध |
| ६ | ११ |
| ५ | १२ |
| २ | ४ |
| १ | ३ मं |

| | | |
|---|---|---|
| गु | श | |
| | २०वें वर्ष | रा |
| | सू मं | चं शु बु |

लगन में शनि शत्रु की रासी का हो सौम्य गृह आपोक्लीं यानी तीसरे ६ठे ८ वें १२वें ११वें १२वें १२वें २सरे में ५वें में हो । उस जातक की आयु २६वर्ष २७वर्ष मरे नीचे देखो बुध शुक्र चन्द्र गुरु आपोक्ली में बैठे हैं शनि लगन में है ।

(२२)

| | |
|---|---|
| २ शनि | १२ रा |
| १ | चं ३ |
| ११ | ४ मं |
| १० गुरु | ७ |
| ५ | ९ |
| ६ के | सू ८ बु |

यदि अष्टमेश पाप ग्रह हो उसे गुरु देखते हों जन्म रासी का स्वामी ८वें में हो तथा पाप गृह की नज़र हो तो २८सवें वर्ष मरे । बायें हाथ की तरफ चक्र देखो अष्टमेश पापग्रह है मंगल इसे गुरु देख रहे हैं । रासी मिथुन है इसका स्वामी बुध अष्टम में बैठा है इस पर शनि की नजर है ।

| | |
|---|---|
| २ | १२ गुरु |
| बुध ३ | १ श |
| ११ | ४ |
| १० | सू ५ मं |
| ७ | चं |
| ६ शुक्र | ८ |
| ९ | |

यदि चन्द्रमा शनि के सहायक हों सूर्य ८वें में हो। २५ वर्ष में मरे।

२
१२
३
१
११
४
१०
शनि चं ५
७
९
६
८ सू

लगनपति और अष्टमेश के बीच में चन्द्र हो, और गुरु १२वें स्थान पर हो तो २७ या ३० वर्ष में मरे नीचे देखो लगन का स्वामी बुध तीसरे घर में है। चंद्र बीच में पड़ गया शनि पांचवें घर में होगया।

| | | |
|---|---|---|
| ४ / ५ बुध | ३ | २ गुरु / १ |
| चं ६ | २७ या ३० वर्ष में | १२ |
| ७ शनि / ८ | ९ | ११ / १० |

यदि [illegible] केन्द्र में हो लगनेश बलरहित हो तो जातक ३० वर्ष या ३२ वर्ष में मरे। यदि क्षीण चन्द्र पाप ग्रह से युक्त हो अष्टमेश केन्द्र में वा ८वें में हो लगन में पाप ग्रह हो लगन निर्बल हो तो बालक ३२ वर्ष में मरे।

| | | |
|---|---|---|
| ७ / ८ | ६ श | ५ / ४ |
| ९ मं | ३२ वर्ष में मरे | ३ |
| १० चं / श ११ | बुध सूर्य १२ | २ / १ |

यदि पाप ग्रह ६-८-१२ में हों लगनेश बल रहित हो शुभ ग्रह से युक्त न हो तो वह बालक अल्प आयु या सन्तानरहित होवे। यदि लगनेश अतियन्त बलिष्ठ हो। शुभ ग्रह से युक्त या दृष्ट हो केन्द्र में स्थित हो पाप ग्रह की दृष्टि से रहित हो वह जातक सदा भाग्य से युक्त होकर दीर्घ आयु हो।

३२ वर्ष अल्पायु कहलाती है ७० तक मध्यायु १०० वर्ष दीर्घायु कहलाती है।

अरिष्ट भंग -

यदि लग्नेश अतियन्त बलवान हो शुभग्रह से युक्त हो या दृष्ट हो। या केन्द्र में बैठे हो पाप ग्रहों की नज़र न हो तो दीर्घायु जातक होगा भाग्यवान होगा।

गुरु शुक्र बुध इनमें से एक भी बली होकर केन्द्र में हों। और उसे पापग्रह न देखे तो अरिष्ट भंग हो जाता है।

इसी तरह चन्द्रमा अपने उच्च (बृष) में या अपने गृह कर्क में हो या अपने मित्र के घर हो शुभ ग्रहों से दृष्ट हो। तो बड़ा अरिष्ट भंग हो जाता है। यदि शुक्लपक्ष में रात्री में जन्म हो कृष्णपक्ष में दिन में जन्म हो चन्द्रमा छठे ८वें स्थान में हो तो अशुभ गृहों का प्रभाव भी नहीं पड़ता है अरिष्ट भंग हो जाता है।

पूर्ण बलवान् और निर्मल बिम्बवाला गुरु केन्द्र में हो १।४।७।१०वां घर केन्द्र कहलाता है। इसमें हो तो कठिन अरिष्टों को नाश करता है।

यदि लग्नेश बलवान होकर त्रिकोण वा केन्द्र में हो तो अरिष्ट योग में भी जन्मा बालक ठीक हो जाता है। जिसके जन्म समय में उच्च स्थान या अपने घर में बहुत गृह हों तो वे गृह चिरायु दायक हो। इसमें संसय नहीं है।

यदि राहु लगन से ३-६-११वे स्थान में हो शुभ गृह की नज़र हो तो अरिष्ट नाश होवे मेष बृष कर्क लगन में राहु निरन्तर बालक की रक्षा करते हैं।

पूर्ण चन्द्र शुभ स्थान में हो तो अरिष्ट नाश होवे। अपनी रासी का स्वामी लग्न में हो शुभ गृह देखते हों। उच्च स्थान का चन्द्र हो शुक्र की नज़र हो तो

लगन स्वामी बलवान होकर केन्द्र में हो उसको पाप ग्रह न देखते हों तो दीर्घायु हो।

मध्यायु योग




लगन स्वामी बल रहित हो पर गुरु केन्द्र में १-४-७-१०वें घर में हो त्रिकोण ५।९ में स्थान पर हो और छठे ८वे १२वें पाप ग्रह हों तो मध्यायु होती है।

दीर्घायु प्रमाण - चतुष्टय १-४-७-१० में भाव में शुभ गृह हों या वृद्ध हों लग्नेश शुभग्रह युक्त हो गुरु की नज़र हो तो दीर्घायु होती है।
केन्द्र में लग्नेश हो साथ में गुरु शुक्र हों या गुरु शुक्र देख रहे हों तो पूर्णायु होती है
यदि तीन गृह उच्च राशी के हों लग्न स्वामी अष्टमेश के साथ २ हो आठवां स्थान पाप गृह से रहित हो तो पूर्णायु। (यदि आठवें स्थान में तीन गृह हों या अपनी उच्च राशी के मित्र स्थान के या अपने वर्ग के हों लग्न स्वामी बलवान हो तो पूर्णायु होती है।
उच्च राशी में स्थित कोई भी गृह हो उसमें शनि हो वा अष्टमेश हो तो दीर्घायु होता है।
यदि पापग्रह ३-११-छठे स्थान में हों। शुभ ग्रह केन्द्र त्रिकोण में हो लग्नेश बली हो है
शुभग्रह से युक्त ६-७-८ वा भाव हो ३-११-छठे में पाप ग्रह हो तो दीर्घायु होता है
यदि पाप ग्रह १२ वें छठे हों लग्नेश केन्द्र में बैठा हो। अष्टम स्थान में पाप गृह हो दशमेश उच्चराशी का हो तो दीर्घायु। (अष्टमेश जिस भाव में हो उस भाव का स्वामी जिस राशी में हो उस राशी का स्वामी और लग्नेश केन्द्र में हो दीर्घायु होता है
जिसका द्विस्वभाव लग्न में जनम हो लग्न का स्वामी केन्द्र में हो वा अपनी उच्चराशी का हो वा मूल त्रिकोण भाग में हो तो चिरकार तक जीवे दीर्घायु हो।
जिसके जनम समय मे द्विस्भाव लग्न हो लग्नेश से केन्द्र में शे पाप ग्रह हों तो चिरा॰
यदि सूर्य चन्द्र मंगल चर राशी के नवांश में हो गुरु शुक्र स्थिर राशी के नवांश में हो शेष गृह चं.रा.बध. केतु गृह द्विस्भाव राशी में स्थित हो तो इस योग का बालक उत्पन्न हुआ सौ वर्ष जीवे।
सूर्य गुरु मंगल शनि के नवांश में हो या नवम भाव में हो, अपने नवांश में बलवान हो लग्न में चन्द्रमा हो तो लक्ष्मीयुत युगान्त आयु हो।

यदि गुरु और शनि एक ही अंश के होकर धर्म में (९ वें भाव में) वा कर्म भाव १० वें में स्थित हो सूर्योदय में शुभ ग्रह से देखे जाते हों तो चिरायु तपस्वी होता है।
कर्क लग्न हो उसमें गुरु चन्द्र हो बुध शुक्र केन्द्र में बैठे हों शेष ग्रह सु-मं.रा.के.शनि. ३-६-११ वें में हो। अमित आयु मिले।



...क्कोण में पाप गृह न हों यानी पूर्व के स्थान पर केन्द्र में शुभ ग्रह न हों, प्रथम भाव में ...प ग्रह न हो। तो ऐसा बालक देवता होवे। लग्नादि भावों में शनि से लेकर मंगल तक ...ग्रह अपने २ घर के हों तो देवता के समान हो।

यदि कि लगन धनु के नवांश को १६ अंश ४० कला के बाद २० अंश तक हो उसमें गुरु बैठे हो तीन या चार गृह केन्द्र में हो जातक ब्रह्मपद पाता है उदाहरण देखो

१ उदाहरण

| | | |
|---|---|---|
| ५ / ६ | २० अंश तक हो लग्न ४ गुरु | ३ / २ |
| ७ शुक्र सूर्य | मोक्ष योग | १ चं |
| ८ / ९ | १० मं. शनि | १२ / ११ |

पहला फिर दूसरा इस प्रकार है कि जिसके जन्म समय में धनु रासी में मेष का नवांश हो ८।३।२० लगन संख्या हो लगन में गुरु भी बैठा हो। सातवे भाव में शुक्र हो। कन्या रासी में चन्द्र हो तो भी मोक्ष प्राप्त होवे।

दूसरा उदाहरण

| | | |
|---|---|---|
| १० / ११ | ९ गुरु | ८ / ७ |
| १२ | मोक्ष योग | ६ चं |
| १ / २ | ३ शुक्र | ५ / ४ |

॥ किस प्रकार मृत्यु होगी इसका निर्णय ॥

अष्टम स्थान को जो बलवान ग्रह देखता हो उसको धातु के प्रकोप से मृत्यु होगी यदि अष्टम स्थान को हो सूर्य देखता हो तो अग्नि से। चन्द्रमा देखता हो जल से। मंगल देखता हो तो शस्त्र से। बुध देखता हो ज्वर से। गुरु देखता हो तो कफ से। शुक्र देखे तो क्षुधा से। शनि देखे तो प्यास से मृत्यु होगी या रोग से होगी। यदि लगन से ८ वे स्थान का स्वामी लगन में हो और वह लगन का स्वामी काल पुरुष के जिस अंग में हो उस अंग में रोग उत्पन्न होकर मनुष्य मरेगा। यदि अष्टम भाव का नवांश चर रासी में हो तो विदेस में मरेगा। स्थिर रासी में हो तो घर में मरेगा। द्विस्भाव रासी में हो तो रास्ते में कहीं मृत्यु होती है।

...दि बली सूर्यादि गृहों से ८ वां भाव दृष्ट हो या युक्त न हो तो सूने घर में मरेगा ...ठवें भाव में द्रेष्काण हो उसके पति को धातु रोग से मृत्यु होती है। यदि ८ वें पाप गृह हो तो दुख से मरेगा। शुभ गृह हो तो सुख से मरेगा। ...ा में मंगल वृष में सूर्य शनि गृह में चन्द्र हो तो विष्ठा में मरे। क्षीण चन्द्र ८ वें में हो ...बलवान शनि देखता हो तो गुदा रोग से मरेगा। या नेत्र रोग से या शस्त्र से मरेगा। ...गन से ८ वे में या ७।५ वें में सूर्य शनि चन्द्र मंगल हों तो शूल से वज्र से या ...वाला से मरेगा। यदि मंगल शनि रासी में शनि मंगल रासी में हो अष्टम स्वामी ...केन्द्र में हो तो अवसान समय प्राप्त होने पर राजा के कोप से शूलादि श्रेष्ठ शस्त्र ...रेगा।

चंद्र लगन में सूर्य निर्बल होवे पञ्चम में हो लगन से १२वें गुरु हो चौथे में पाप गृह हो उसकी मृत्यु चारपाई पर हो।
अष्टम और लगन का स्वामी बल से हीन हो, मंगल षष्ठेश के साथ हो। तो उस मृत्यु युद्ध में होगी। विशेष शस्त्र से मरना हो।

लगन का स्वामी चतुर्थेश एक साथ हों और गुरु से युक्त हों अजीर्ण से मृत्यु होगी दशवें भाव का नवांश पति शनि के संग हो। दुख स्थान (अष्टम) से युक्त हो। तो विष खाकर मरेगा कहो।
यदि राहू से केतु से दसवें भाव का नवांश पति युक्त हो तो गले में रस्सी लगा कर मरेगा। यदि इसी में मंगल राहू हो शनि हों तो पिशाच पीड़ा से मरेगा। या आग से या जल में डूब कर मरेगा। क्षीण चन्द्र में जो जातक जन्मा हो कृष्ण अष्टमी से शुक्ल अष्टमी तक क्षीण चन्द्र माना जाता है सो अष्टम स्थान में बैठा हो तो अपस्मार (मृगीरोग) से मरेगा।। अष्टम स्थान में निर्बल सूर्य या मंगल निर्बल हो। धन भाव में पाप ग्रह हों तो पित्त से मरना होगा। सूर्य ३-६-७-१०-११ वें स्थान पर बली होते हैं। मेष का सूर्य बलिष्ठ होता होता है। सिंह का सूर्य स्वगृही बलिष्ठ होता है। बाकी २-७-८-१२-४- में निर्बल होता है। यानि २-७-८-१२-४ रासी में सूर्य निर्बल माना गया है।

| | | |
|---|---|---|
| मं शनि श १ / २ | १२ | १० / ९ |
| ३ | पित्त रोग से | ८ |
| ४ / ५ | ६ | ७ के सूर्य |

| | | |
|---|---|---|
| ६ श / ७ | ५ | ४ / ३ |
| ८ सू. मं | क्षय रोग | २ |
| ९ / १० | ११ | १ / १२ गु चं |

चन्द्र गुरु मीन रासी में होकर ८वें घर में हो तो और पाप ग्रह देखते हों तो क्षय रोग से मरेगा। इसे शनि देख रहा है।

यह पुस्तक नीची बाग वाराणसी में मिलती है।

यदि ८वें स्थान पर बुध शुक्र हों पाप ग्रह देखते हों तो वातरोग क्षयरोग प्रमेह रोग इनसे मरेगा। यहां नीचे शनि शुक्र को देख रहा है। यदि सूर्य के स्थान में बुध पाप ग्रह भी देखते हों तो ज्वर से या त्रिदोस से मरे। शनि देखो बुध को देख रहा है।

(१)

| | | |
|---|---|---|
| श २ / ३ | १ | ११ / १० |
| ४ मं | वात क्षय प्रमेह | ९ |
| ५ / ६ सूर्य | ७ | ८ शुक्र |

यदि ८वें में राहू हो उसे पापग्रह देखे तो गर्भ रोग फिरसे सर्प से मृत्यु होगी।

(२)

| | | |
|---|---|---|
| ३ मं / ४ | २ | १ / १२ |
| ५ बुध रविस्थान है यह | ज्वर या त्रिदोस | श ११ |
| ६ / ७ | ८ | १० / ९ |

| | | |
|---|---|---|
| २ के / ३ | १ | १२ / ११ |
| ४ | पित्त से | १० |
| ५ मं / ६ श | ७ | ८ रा / ९ |

राहू ८वें हो पापग्रह देखे तो मसूरिकादि रोग से मरे। पित्त से मरे। दाने: निकले इसे मसूरिकादि कहे। यदि ८वें भाव में शनि २ में गुरु हों तो हाथ कटेंगे कहो। अथवा ८ में शनि १२ में गुरु हों तो भी हाथ कटेंगे जीवन में। यदि राहू शनि बुध १० वें भाव में हों। तो भी हाथ रहित होगा। यदि षष्ठेश शुक्र से देखा जाता हो। सूर्य शनि राहू से युक्त हो तो उसका सिर कटेगा। यदि शनि लग्न में राहू ७ वें में शुक्र कन्या में क्षीण चन्द्र सातवें में हो तो जातक के हाथ पैर दोनों कटजायेंगे।
यदि मंगल की रासी

(३)

| | | |
|---|---|---|
| के २ / ३ | १ | १२ / ११ |
| ४ श | फिरसे सर्प से | १० |
| ५ / ६ मं | ७ | ८ रा / ९ |

किस ग्रह से किसका विचार करना चाहिये। इस बात का जानना।

(१) सूर्य से पिता, आत्मा, प्रताप, आरोग्यता, आसक्ती, लक्ष्मी, का करे
(२) चन्द्र से मन, बुद्धि, राजा की प्रसन्नता, माता, धन,
(३) मंगल से पराक्रम, रोग, गुण, भाई, भूमि, शत्रु जाति,
(४) बुध से, बिद्या, बिवेक, बन्धु, मामा, मित्र और वचन का
(५) गुरु से, बुद्धि, शरीर की पुष्टता, पुत्र, ज्ञान, का
(६) शुक्र से, स्त्री, बाहन, भूषण, कामदेव, व्यापार, सुख, का
(७) शनि से, आयु - जीवन, मृत्यु - कारण, विपत सम्पत्ति का
(८) राहू से, बाबा,
(९) केतु से नाना,

(सूर्य लगन का करता है)(गुरु धन भाव का करता है)
(~~चन्द्र बुध~~ मंगल - सहज भाव का करता है)(चन्द्र बुध सहज भाव का)(
(बृहस्पति पुत्र भाव का करता है)(मंगल शत्रु भाव का)(
(शुक्र स्त्री (जाया) भाव का करता है)(शनि मृत्यु भाव का)(
(सूर्य, गुरु, धर्म भाव का)(गुरु सूर्य बुध शनि कर्म भाव का)(
(गुरु लाभ भाव का)(शनि व्यय भाव का करता है)(

राहू का दोष बुध नाश करता है (यदि बुध शुभ हो तो राहू शान्त रहता है। राहू बुध का दोष

मुरादाबाद

स्वक्षेत्री, ॥ रासी वा गृहों की मिमांशा ॥ और मूल त्रिकोण, उच्च कब किस अंश तक गृह कहलाता है इसका ज्ञान
उच्च का पर्यायवाची नाम तुंग भी होता है। जन्म समय गृह सपस्ट करके देवो

सूर्य मेष रासी में उच्च होता है। चन्द्रमा वृष में उच्च का होता है। मंगल मकर में
बुध कन्या में। गुरु कर्क में। शुक्र मीन में। शनि तुला में उच्च का होता है। इस उच्च घर
उच्च राशी से सातवीं राशी में जो ठीक उल्टे भाग में पड़ता है। उस गृह का नीच स्थान
सातवें स्थान पर नीच का हो जाता है। सूर्य मेष रासी में उच्च है तुला में नीच का
माना जाता है। इसी तरह चन्द्र वृशचिक राशी में नीच का। मंगल कर्क में नीच। बुध मीन
में नीच। गुरु मकर रासी में नीच। शुक्र कन्या रासी में नीच। शनि मेष में नीच होता है।
पत्रा में देखो
मेष के १० अंश पर सूर्य परमोच्च होता है। यदि सूर्य जन्म रासी पत्रा में १० अंश तक है तो
परम उच्च समझो। चन्द्रमा वृष के ३ अंश तक परम उच्च का। मंगल मकर के २८
अंश तक परमोच्च। बुध कन्या के १५ अंश तक परम उच्च का गुरु कर्क के ५ अंश तक
परमोच्च का। शुक्र मीन के २७ अंश तक परमोच्च का। शनि तुला के २० अंश तक
परमोच्च का। इसी प्रकार उच्च स्थान से सप्तम राशी में इन सब अंशों पर जाता है
तो परम नीच गृह हो जाते हैं। जैसे समझो मेष के १० अंश पर जब सूर्य परमोच्च होता
है तो उसी तरह तुला पर भी जब १० अंश तक रहेगा तो परम नीच सूर्य हो जायेगा।
इसी तरह चंद्र वृष के ३ अंश तक उच्च है तो वृशचिक के ३ अंश तक परम नीच
समझो। मंगल जिस प्रकार मकर के २८ अंश तक परमोच्च का होता है तो
कर्क के २८ अंश पर परम नीच का समझो। जब बुध मीन के १५ अंश पर नीच है तो
और वृश्चिक ~~कन्या के १५ अंश तक~~ गुरु मकर के ५ अंश पर परम नीच है।
शुक्र मीन के २७ अंश तक परमोच्च है,
इसी तरह शुक्र कन्या के २७ अंश तक परम नीच का होगा। शनि मेष के
शनि तुला के २० अंश तक उच्च का होगा।
२० अंश तक परम नीच समझो। राहु वृशचिक में। केतु वृष में परम
नीच का होगा। केतु वृशचिक में उच्च माना है। राहु वृष में उच्च का वृशचिक में नीच का
प्रति गृह को एक २ राशी में मूल त्रिकोण की संज्ञा है। उच्च गृह से मूल
त्रिकोण प्रभाव में कम कहा गया है। परन्तु स्वक्षेत्री से मूल त्रिकोण बली
होता है। ऊपर लिखा जा चुका है सूर्य सिंह में स्वक्षेत्री है या यों समझो सूर्य
सिंह रासी का स्वामी है।

(परन्तु सिंह के १ [illegible] पर्यन्त सूर्य मूलत्रिकोण माना जाता है) और २१ में अंश से ३० अंश तक सूर्य स्वक्षेत्री कहलाता है) जैसे किसी जातक का जन्म काल में सूर्य कर्क गत सिंह के आठवें अंश पर है तो कहा जायेगा सूर्य मूलत्रिकोण में है यदि सूर्य कर्क गत मानो २१सवें अंश पर है तो स्वक्षेत्री सूर्य कहलायेगा क्योंकि २१ से ३० अंश तक स्वक्षेत्री सूर्य होता है) इसी प्रकार चन्द्र वृष के ३ अंश तक उच्च है) और चन्द्र मेषगत वृष के ४ अंश से ३० अंश तक मूलत्रिकोण कहलायेगा) मान लो किसी जातक के जन्म कालीन समय में चन्द्र मेषगत वृष के १-या २ ३ अंश पर हो तो वह उच्च कहलायेगा। (परन्तु वही चन्द्र मेषगत वृष के ४ अंश से अंश पर्यन्त हो तो मूलत्रिकोण कहलायेगा) इसी प्रकार मंगल मीन गत मेष में १२ अंश तक मूलत्रिकोण में कहा जायेगा) १३ से ३० अंश तक स्वक्षेत्री कहा जायेगा। बुध में एक विलक्षणता यह है सिंह गत कन्या रासी में स्वक्षेत्री, मूलत्रिकोण, उच्च तीनों कहलाता है चाहे जो कहो) वैसे बुध कर्कगत कन्या रासी के १५ अंश तक उच्च कहलायेगा) १६ से २० अंश तक मूलत्रिकोण) (२१ से ३० अंश तक स्वक्षेत्री कहलायेगा) इसी प्रकार गुरु सिंह गत कन्या के ८ अंश पर हो तो उच्च है समझो) १७ अंश पर हो मूलत्रिकोण में समझो) २१ से ३० अंश तक स्वगृही गुरु को समझो) (बृहस्पति धन रासी का स्वामी है) परन्तु १३ अंश तक मूलत्रिकोण) १४ से ३० अंश तक स्वगृही समझो) जैसे जन्म समय गुरु वृश्चिक रासी गत धन के १० अंश पर है तो मूल त्रिकोण में समझो) यदि १४ से ३० तक है तो गुरु को स्वगृही समझो) इसी प्रकार शुक्र कन्या गत तुला के १० अंश पर है तो मूलत्रिकोण में है) ११ से ३० अंश तक स्वक्षेत्री है) शनि मकर गत कुम्भ में २० अंश तक मूलत्रिकोण) २१ से ३० तक स्वक्षेत्री शनि को समझो) राहू वृष में उच्च होता है) मेष रासी में राहू स्वगृही होता

और राहू कर्क में मूल त्रिकोण होता है। इसी प्रकार केतु वृश्चिक में उच्च माना जाता है। तुला राशि में स्वगृही होता है। मकर में मूल त्रिकोण माना जाता है। किसी ऋषि के मत से राहू मिथुन राशि में उच्च। कन्या में स्वगृही होता है। केतु मिथुन में उच्च। कन्या में स्वगृही मानते हैं। राहू केतु के लिये अंशों का बन्धन नहीं होता है। इसलिये कर्क के किसी अंश में रहने से राहू मूलत्रिकोणी कहलाता है। और मकर और तुला के किसी अंश में रहने से केतु मूल त्रिकोणस्थ कहा जायेगा।

## "चन्द्र का बलाबल विचार"

(चन्द्रमा एकादशी शुक्लपक्ष से, कृष्ण पक्ष की पंचमी तक तेजस्वी रहता है) इस कारण इन समय में जन्मने वाले का चन्द्र बल पूर्ण माना जाता है) इसके विपरीत चन्द्र कृष्णपक्ष की छठ से शुक्ल पक्ष की दशमी तक क्षीण चन्द्र कहलाता है। किसी के मत से चौदस मावस को ही क्षीण चन्द्र मानते हैं। जातक पारिजात में तथा यवनेश्वर का मत है शुक्ल पक्ष में परिवा से दसमी तक चन्द्र दुर्बल होता है। (शुक्ल एकादशी से कृष्ण पंचमी तक सबल चन्द्र होता है। कृष्ण छठ से अमावस तक निर्बल चन्द्र होता है) परन्तु निर्बल चन्द्र शुभग्रहों से देखा जाता हो तो बल शाली होता है।

कालपुरुष का सूर्य आत्मा माना गया है। चन्द्रमा मन। मंगल पराक्रम तथा धैर्य। बुध वाणी। गुरु ज्ञान। शुक्र काम। शनि दुःख। सूर्य मंगल गुरु पुरुष ग्रह हैं) (चन्द्र शुक्र स्त्री) (बुध शनि नपुंसक) पंचभूतों (में मंगल अग्नि तत्व) (बुध पृथ्वी तत्व) (गुरु आकाश तत्व) (शुक्र जल तत्व (शनि वायु तत्व)

## ॥ दिशा भेद ॥

(यानी दक्षिण पूर्व का)

पूर्व का स्वामी सूर्य, अग्नि कोण का स्वामी शुक्र, दक्षिण का मंगल नैऋत्य का राहू (यानी पश्चिम दक्षिण का) पश्चिम का शनि। वायव्य कोण का चन्द्रमा (यानी पश्चिम उत्तर का) उत्तर का बुध और ईशान कोण (पूर्व उत्तर) का गुरु स्वामी है।

शरीर में सूर्य का धातु हड्डी, और पित्त है। चन्द्र की धातु वात श्लेष्मा रक्त है। मंगल का धातु पित्त मज्जा। बुध की धातु चमड़ी वात कफ पित्त तीनों हैं। गुरु की धातु चर्बी कफ। शुक्र की धातु वीर्य कफ वात। शनि की धातु नशें वात श्लेष्मा। राहु केतु की धातु वायु इस शरीर में है। ॥रंग ग्रहों के॥

| शनि राहु केतु | बुध | गुरु | शुक्र | मंगल | सूर्य |
|---|---|---|---|---|---|
| काले काले काले | हरा | पीला | श्याम गौर | अतिलाल रक्त गौर | लाल गौर रंग |

॥ ग्रहों की नैसर्गिक मैत्री ॥

हर ग्रह गण अपने मूल त्रिकोण से २-४-५-८-९-१२वें घर को मित्र बनाते हैं तथा अपने उच्च स्थान के स्वामी को मित्र बनाते हैं।

| सूर्य के | चन्द्र के | मंगल के | बुध के | गुरु के | शुक्र | शनि | राहु केतु के |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| चं मं गु | रवि बुध | रवि चंन्द्र गुरु | रवि शुक्र | चं मं सू | बुध शनि | शुक्र बुध | गु शु शनि |
| बुध | मं गु शु शनि | शुक्र शनि | मं गु शनि | शनि | मं गु | गुरु | |
| शु शनि | | बुध | चंन्द्र | शुक्र बुध | सू. चं | सू चं मं | |

तत्कालिक ग्रहों की उदाहरण कुण्डली देखो

उदाहरण कुण्डली में सूर्य के साथ बुध शुक्र हैं। ये दोनों सूर्य के तत्कालिक शत्रु हैं। इसी नियमानुसार सूर्य से १-५-६-७-८-९ वें घर में जो ग्रह होंगे वे सभी सूर्य के शत्रु तत्कालिक माने जायेंगे) उदाहरण कुण्डली में सूर्य से छठे चन्द्र है। ९ वें स्थान पर गुरु है। एतएव सूर्य के चन्द्र गुरु तत्कालिक शत्रु हैं और बुध शुक्र भी शत्रु हैं। सूर्य से शनि तीसरे स्थान पर हैं मंगल ११वें स्थान पर हैं। मित्र हैं।

उदाहरण कुण्डली में देखो दूसरे स्थान पर ८ अंक यानी वृश्चिक राशि है वहां कोई ग्रह नहीं है। तीसरे में शनि केतु हैं। तीसरे स्थान पर के ग्रह मित्र हैं सूर्य के। चौथे स्थान में कोई ग्रह नहीं हैं। दशम स्थान में भी कोई ग्रह नहीं है। ११ वें स्थान में मंगल है। सो यह भी सूर्य का मित्र है। १२ वें स्थान में भी कोई ग्रह नहीं है। सूर्य से २-३-४-१०,११,१२-वें स्थान पर जो ग्रह हैं वह मित्र तत्कालीन होते हैं।

इस कुंडली के अनुसार सत्रु मित्र चक्र में देखो

तत्कालिक ग्रहों की

उदाहरण कुण्डली समझो

ग्रहों की तत्कालिक मैत्री या शत्रु चक्र




| गृह | मित्र | शत्रु |
|---|---|---|
| सूर्य | श. मं. | बु. गु. शु. चं |
| चंद्र | श गु | सू बु शु मं |
| मंगल | सू. बु. गु शुक्र | श चं |
| बुध | श. मं | र. शु. चं गुरु |
| गुरु | मं चं | र. बु. श. शुक्र. |
| शुक्र | शनि. मं | र. बु. चं गुरु |
| शनि | र. बु. चं शुक्र | गु मं |

यह हर ग्रहों की रीति देखने की है. जिसकी तत्कालिक मित्रता शत्रुता देखनी हो इसी क्रम से देखलो हर ग्रह के जहां जो बैठा हो वहां से गिनो स्थान २-३-४-१०-११-१२वें स्थान घर के ग्रह मित्र हैं १-५-६-७-८-९वें स्थानस्थ ग्रह शत्रु हैं। सब के यही समझो।

मित्र

सम

शत्रु

। पूर्ण दृष्टि ग्रहों की।

| गृह | पूर्ण दृष्टि |
|---|---|
| रवि | ७ |
| चं | ७ |
| बुध | ७ |
| शुक्र | ७ |
| मंगल | ७-४-८ |
| गुरु | ७-९-५ |
| शनि | ७-१०-३ |
| राहु | ७-५-९ १२ |
| केतु | ७-५-९ १२ |
| गुलिक | २-७-१२ |
| | |

मेष चर रासी
कर्क चर ..
तुला चर ..
मकर चर ..

वृष स्थिर रासी
सिंह स्थिर रासी
वृश्चिक स्थिर रासी
कुम्भ स्थिर रासी

मिथुन द्विस्भाव रासी
कन्या द्विस्भाव रासी
धन द्विस्भाव रासी
मीन द्विस्भाव रासी

विषमराशियों को क्रूर तथा पुरुष कहा है।

मेष, मिथुन, सिंह, तुला, धन, कुम्भ

समराशियां सौम्य है स्त्रि रूप हैं

वृष, कन्या, वृश्चिक, मकर मीन कर्क

तत्व रूप राशी के

| | |
|---|---|
| मेष सिंह धन | अग्नि |
| वृष। कन्या मकर। | पृथ्वी |
| मिथुन। तुला, कुम्भ | वायु तत्व |
| कर्क। वृश्चिक, मीन। | जल रूप |

मेष - अग्नि तत्व
वृष - पृथ्वी · ·
मिथुन - वायु · ·
कर्क - जल · · फिर
सिंह - अग्नि तत्व
कन्या - पृथ्वी · ·
तुला - वायु
वृश्चिक · जल तत्व
धन · अग्नि तत्व
मकर - पृथ्वी
कुम्भ - वायु
मीन - जल

काल पुरुष का।
मेष - सिर
वृष - मुख
मिथुन - गला बाहू
कर्क - वक्षस्थल
सिंह - हृदय
कन्या - उदर
तुला - नाभी
वृश्चिक - लिंग गुदा
धन - पैरों की सन्धि जंघा
मकर - पैरों की गांठ
कुम्भ - घुटने से ऐड़ी तक
मीन - चरण उंगली




॥ षट् वर्ग का मतलब ॥

लग्न - होरा - द्रेष्काण। नवांश - द्वादशांश त्रिंशांश।

यह मूल नक्षत्र हैं

ज्येष्ठा। मूल। अश्विनी। मघा। अश्लेषा। रेवती

पूर्वा फाल्गुनी के प्रथम चरण में जन्म हो, या पुष्य के मध्य के दोनों चरण में जन्म हो, या चित्रा के तीसरे चरण में हो भरणी के प्रथम चरण में। हस्त के तीसरे चरण में। रेवती के चौथे चरण में पुत्र जन्मे तो पिता को भारी कहो कन्या जन्में तो माता को भारी कहो। पूर्वाषाढ़ में धनु लगन में जातक पिता का नाश करे। पुष्य और कर्क लगन में बालक हो तो पिता की मृत्यु कारक है। पूर्वाषाढ़ और पुष्य नक्षत्र में बालक प्रथम चरण में जन्में तो पिता को दूसरे में माता को तीसरे में बालक का चौथे चरण में मामा का भारी कहे।

हर राशी में २ होरा होते है। १५ अंश का एक २ होरा होता है। जानने की बात यह है कि किस राशी का पहला होरा किसका होता है। मे. मि. सिं. तु. धन. कु. राशियों का होरा पहला सूर्य का वृ. कर्क. कन्या. वृश्चिक. मकर मीन राशी का पहला होरा चन्द्र का माना जाता है।

उदाहरण जैसे कि किसी जातक का शनि जन्म समय वृषगत मिथुन के १४ अंश पर है, तो कहा जायेगा शनि सूर्य के होरा में है। यदि शनि मिथुन गत कर्क के ६ अंश पर हो तो कहा जायेगा शनि चन्द्र के होरा में है। वही शनि मिथुन के १६ अंश पर है तो चन्द्र के होरा में शनि समझो। यदि कर्क के १६ अंश पर शनि हो तो सूर्य के होरा में समझो।

मूल माने गण्ड। गंड माने मूल।

८-अ

मूल की नाड़ी के विभाजन हों या ज्येष्ठा के सब के विभाजन करने के लिये जितने विभाजन करने हों उतने से भयात में भाग दे देना चाहिये प्रथम खण्ड निकल आयेगा फिर प्रथम में २ से गुणा करे तो दूसरा खण्ड प्रथम मे ३ से गुणा करे तो तीसरा खण्ड ४ से करे तो चौथा खण्ड इसी तरह जितने खंड करने हो करलो परन्तु तुम जितने खण्ड करने हो पहले उस संख्या से भयात में भाग देकर प्रथम खण्ड निकालो जैसे ज्येष्ठा नक्षत्र की सम्पूर्ण नाड़ी के दस भाग करने हैं तो १० से भयात में भाग देदो ज्येष्ठा के ~

प्रथम अंश में जन्म हो तो, या कहो प्रथम खण्ड में जन्म हो तो एक ही बात है नानी मरे दूसरे में नाना मरे। तीसरे में मामा मरे। चौथे में माता मरे। पांचवें में अपना मरे छठे में कुल का नाश करे। सातवें में बाबा नाना दोनों कुल का नाशक। आठवें मे वंश नाशक। नवें में ससुर मरें। दशवे खण्ड में जन्में तो स्वयं मरे। यदि ज्येष्ठा नक्षत्र में मंगलवार का दिन हो कन्या जन्म लेतो बड़े भाई को घातक होगी। मूल नक्षत्र में रवि वार हो तो चाहे कन्या हो या पुत्र ससुर मरे। ज्येष्ठा के प्रथम चरण में जन्मे तो बड़े भाई का नाश दूसरे चरण में जन्मे तो छोटे भाई का नाश। तीसरे चरण में पिता का नाश चौथे चरण में स्वयं मर जाता है। मूल के प्रथम चरण में पिता का मरण दूसरे में माता का तीसरे में धन का नाश हो। चौथा चरण शुभ होता है। मूल नक्षत्र की नाड़ी के १५ खण्ड करे। तो देखें प्रथम खण्ड में पिता का। दूसरे में चाचा का। तीसरे में बहनोई का। चौथे में बाबा का। पांचवें में माता का। छठे में मौसी का। सातवें में माम मरे। आठवें में चाची। नवें में सब का नाश दसवें में पशुओं का। ग्यारहवें में नौकर का। बारहवें में स्वयं मरे। तेरहवें में बड़े भाई का। चौदहवें में बहिन का १५ वें अंश में नाना का नाश करे।। मूल मघा अश्विनी के प्रथम चरण में पिता को कष्ट। रेवती अश्लेषा ज्येष्ठा इनके चौथे चरण में पिता को कष्ट करे रात में जन्में तो रेवती के चौथे चरण में माता मरे। दिन में ज्येष्ठा के चौथे चरण में पिता मरे सन्ध्या में जन्में तो अश्लेषा के चौथे चरण में स्वयं मरे। दिन में जन्मा पिता को मारे। रात्री का जन्मा माता को मारे। सन्ध्या का जन्मा अपने को मारे।

# मूल विचार

मूल का बिवरण = गण्डान्त -

अश्लेषा के अन्त और मघा के आदि का जो दोष युक्त काल है उसको रात्री गण्ड कहते हैं ज्येष्ठा और मूल के दोष युक्त काल को दिवा गण्ड कहते हैं। इसी को भुक्त भी कहते हैं। रेवती और अश्विनि के गण्ड को सन्ध्या गण्ड कहते हैं। अश्लेषा ज्येष्ठा रेवती के अन्तिम ४ दण्ड यानी आधा पहर बाद और मघा मूल अश्विनि के आदि का ४ दण्ड आधा पहर के अन्दर यदि बालक का जन्म हो तो विशेष रूप से अनिष्ट कारी होता है। इन चार अनिष्ट कारी दण्डों में से क्रमशः पहला पहर अनिष्ट माता के लिये दूसरा पिता के लिये, तीसरा बालक को ही चौथा भाई के लिये अनिष्ट कारी है। ज्येष्ठा के अन्तिम की १ घड़ी मूल के आदि की दो घड़ी इतनी बुरी होती है कि बालक को त्याग दे। यदि न त्यागे तो ८ वर्ष पिता न देखे। लिखा है इसमें जन्म लेने वाले का पिता मरण उसी क्षण होती है। यदि ऐसा बालक जी जाय तो बड़ा धनाड्य पदाधिकारी होता है अश्विनि का गण्ड दोष रहने से १६ वर्ष मघा का ८ वर्ष मूल का ४ वर्ष अश्लेषा का २ वर्ष ज्येष्ठा का १ वर्ष रेवती का १ वर्ष तक अनिष्ट का भय होता है। प्रातः अथवा सन्ध्या समय जन्म हो तो सन्ध्या गण्ड दोष हो तो उस बालक को अरिष्ट होता है। रात्री काल में जन्म हो तो रात्री गण्ड दोष से जातक की माता को अरिष्ट होता है। दिवा गण्ड (दिन में) जन्म होने से बालक के पिता को अरिष्ट होता है। दिवा गण्ड में कन्या का रात्री गण्ड में पुरुष का जन्म होता है, तो दोष नहीं लगता है॥

चित्रा के आदि के दो चरण, पुष्य के चारों चरण, पूर्वाषाढ़ के चारों चरण, इनमें जन्म होने से क्रमशः माता - पिता - मामा के लिये अनिष्ट होता है। हस्त और मघा के तीसरे चरण में माता पिता के लिये भय प्रद रहता है। उत्तरभाद्र पद उत्तराषाढ़ उत्तरफाल्गुनी का प्रथम चरण खुद बालक को ही दुख दायी होती है। पूर्वाषाढ़ और पुष्य के प्रथम चरण में जन्म होने से पिता वा चाचा को अरिष्ट होता है। चित्रा - बिसाखा - हस्त में जन्म होने से माता पिता के लिये मृत्युदायी। मृगसिरा के मध्य में २५ से ३५ दण्ड तक में जन्म होने से माता को भय है। एक चरण १५ दण्ड का होता है। पांच नक्षत्रों के चरणों की विष घटिका संज्ञा कही जाती है। (पुष्य - पूर्वाषाढ़ - हस्त - मूल - अश्लेषा -) इन पांचों के नक्षत्रों के प्रत्येक चरण जातक के लिये अशुभ फलदायी बतलाया है। जातक का जन्म (पुष्य के प्रथम चरण में हो तो पिता के लिये अरिष्ट होता है। यदि पुष्य के तृतीये चरण में जन्म हो तो माता के लिये अरिष्ट, तीसरे में हो तो स्वयं के लिये। चौथे में हो तो मामा के लिये अरिष्ट होता है। (पूर्वाषाढ़ के प्रथम चरण में जन्म हो तो माता को, दूसरे में हो तो चाचा को। तीसरे चरण में जातक को। चतुर्थ में पिता को भय कारक है) इसी तरह (हस्त के प्रथम में जातक को भय। दूसरे में चाचा को। तीसरे में माता को। चौथे में पिता को भारी है) (मूल के प्रथम चरण में जन्मे तो पिता को। दूसरे में माता को। तीसरे में परिवार को भारी) चौथे चरण में जन्मे तो उन्नति दाता होता है।

अश्लेषा का प्रथम चरण सुखदायी। दूसरा चरण परिवार को दुखद। तीसरे में माता को, चौथे में पिता को नाशकारी होता है। यह पांच नक्षत्र की विष घटिका हैं।

अरिष्ट कारी चन्द्र = यदि जन्म समय मेषराशी में चन्द्रमा २३ अंश पर हो और अष्टम स्थान में पड़ा हो तो २३ वर्ष के अन्दर जातक की मृत्यु होगी। यदि वृष के २१ अंश पर चन्द्र हो। मिथुन के २२ अंश पर कर्क के २२ अंश पर सिंह के २१ अंश पर कन्या के १ अंश पर तुला के ४ अंश पर वृश्चिक के २१ अंश पर धन के १८ अंश पर मकर के २० अंश पर कुम्भ के २० अंश पर मीन के १० अंश पर यदि जन्म समय का चन्द्रमा हो तो अरिष्ट कारक होता है। बालक की मृत्यु उतने ही वर्षों के अन्दर हो जाती है। यानी जितने अंश पर लिखा है उतने वर्ष में मृत्यु हो जाती है। चन्द्रमा का आठवें स्थान में रहना केवल मेष राशी के चन्द्रमा के लिये कहा गया है। बाकी राशियों के लिये आठवें में रहना ही आवश्यक नहीं है।

॥ चन्द्र के अरिष्ट अंशों की जानकारी ॥

| राशी | मेष के | वृष | मि. | क | सिं | क. | तु | वृ | ध | म. | कु | मी | चन्द्र के इतने |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सर्वार्थ चिन्ता मणि ग्रन्थ मे अंश | २३ | २१ | २२ | २२ | २१ | १ | ४ | २१ | १८ | २० | २० | १० | अंश पर यह राशी हों तो |
| जातक पारिजात में | ८ | २५ | २२ | २२ | २१ | १ | ४ | २३ | १८ | २० | २० | १० | उतने वर्ष में मरे |
| बृहत्प्रजापत्य में | २६ | १२ | १३ | २५ | २४ | ११ | २६ | १४ | १३ | २५ | २५ | १२ | |
| फल दीपिका मे | २६ | १२ | १३ | २५ | २४ | ११ | २६ | १४ | १३ | २५ | २५ | १२ | |

यदि चन्द्रमा निर्बल हो। पापदृष्ट हो। शुभ ग्रह युक्त न हो दुःस्थान में हो तो बालक के लिये अरिष्ट कारक है। जातक जन्मभर रोगी जरूर रहता है।

यदि लग्न से चन्द्र १२वें स्थान में शनि ७ में सूर्य ८वें में मंगल हो तो अरिष्ट कारक है यदि गुरु बली होकर देखता हो तो अरिष्ट भंग कर देता है।

यदि चन्द्रमा किसी भाव में पाप ग्रह के साथ बैठा हो, और उस पर किसी शुभग्रह की नज़र न हो तो, और लग्न में एक भी पाप ग्रह बैठा हो तो बालक की शीघ्र मृत्यु होती है। किसी का मत है चन्द्रमा के साथ मंगल का होना बहुत बुरा है।

क्षीण चन्द्र १२वें स्थान में हो लग्न या ८वें में पाप ग्रह बैठे हो तो केन्द्र में कोई शुभ ग्रह न हो तो शीघ्र मरे। (चन्द्र कृष्णपक्ष की छठ से शुक्ल पक्ष की दशमी तक क्षीण होता है)

क्षीण चन्द्र यदि लग्न में बैठा हो। ८वें या केन्द्र में पाप ग्रह हों तो भी शीघ्र मरे।

। मरण विचार।

यदि क्षीण चन्द्र पर राहू की नज़र हो ऐसा जातक शुद्ध दिन में ही मर जाता है।
यदि चन्द्रमा ७ - ८ - ४ किसी स्थान में हो परन्तु पाप ग्रहों से घिरा हो जैसे ४ में चन्द्र हो ३-५ में कोई पाप ग्रह हो तो भी मरे।
क्षीण चन्द्र १२ में हो लग्न, और ८ वें स्थान पर पाप ग्रह हों केन्द्र में शुभ ग्रह न हों तो भी मरे

चन्द्रमा का पाप ग्रह के साथ होकर लग्न में या ५- ७ - ८ - ९ - १२ स्थान में रहना बहुत अशुभ है। यदि कोई इसे शुभ ग्रह न देखते हों तो। चन्द्र के साथ मंगल, प्रतिदवंद्व
यदि चन्द्रमा ६-८-१२-स्थान में हो उस पर राहू की नज़र भी हो तो बालक मरेगा शीघ्र यह अरिष्ट यदि गुरु भी लग्न में हों तो भी भंग नहीं होता है। सर्व सम्मत से जन्मलग्न से ६ - ८ में चन्द्र अरिष्ट कारक है।
यदि ६-८ वें स्थान में चन्द्रमा के साथ शुभ ग्रह बैठा हो परन्तु उस पर किसी बली पाप ग्रह की नज़र हो तो बालक १मास तक जीता है। यदि तीन पापग्रह की नज़र हो तो
यदि लग्न में चन्द्रमा हो ७ वें स्थान में तीन पापग्रह हों तो ऐसा बालक शीघ्र मरे।
यदि चन्द्रमा ८ - ९ - १० स्थान में हो, और गुरु केन्द्र में न हो तो बालारिष्ट होगा।
शनि की ७-३-१० में पूर्ण दृष्टि होती है। यदि चन्द्रमा पर शनि की तीसरी दृष्टि हो यानी शनि से चन्द्रमा तीसरे स्थान में हो तो बालक को कठोर अरिष्ट होता है।
यदि लग्न तथा ८ वें स्थान में पापग्रह हों चन्द्र नीच हो या शत्रु के घर में हो गुरु केन्द्र में न हो तो बालारिष्ट योग होता है।
यदि चन्द्रमा से ५ - ९ वें स्थान में सूर्य बैठा हो तो बालारिष्ट योग होवेगा। तीन सप्ताह में ही खतम हो जाता है। लग्न पर शुभ ग्रह की दृष्टि हो तो नहीं मरता है।
चन्द्रमा यदि कर्क राशी गत हो ८ - १२ वीं राशी में पापग्रह हों तो बाला रिष्ट होता है।
यदि सूर्य लग्न में हो पापग्रह ५ - ९ - ८ में हों कोई बली शुभ ग्रह सूर्य को न देखे तो

यदि शनि मं. सू. ६ - ८ स्थान में हो, और उस पर न शुभ न अशुभ की नज़र हो तो शीघ्र मरे
लग्न का स्वामी नीच अथवा ८ वें में हो शनि ७ वें में हो तो शीघ्र मरे।
यदि मंगल लग्न में हो सूर्य शनि एक साथ हों अथवा अ. लग २ हो कर हो २ - ३ - ७ में हो तो एक मास में बालक की मृत्यु होगी।
यदि मंगल लग्न में शुभ ग्रह की नज़र न हो और शनि ६ - ८ में हो शीघ्र मरे।
शनि मंगल साथ होकर ७ में हों शुभ ग्रहों की नज़र न हो तो शीघ्र मरे।
यदि मंगल ३ - २ - ९ स्थानों में किसी में हो और शनि सूर्य साथ हों तो शीघ्र मरे। दस दिन पहले ही। यदि सब ग्रह आपोक्लीं (अर्थात् ३ - ६ - ९ - १२ स्थानों में हो तो बालक २ मास अथवा ६ मास तक जीता है।
यदि लग्न स्वामी नीच हो सूर्य के साथ हो अथवा लग्नेश और सूर्य ८ में हो शीघ्र मे
जितने दिन जीवे रोगी रहे। मृतक वत रहे।

किसी का जन्म कर्क राशी के अन्त में सिंह राशी के आदि में वृश्चिक के अन्त में धन के आदि में मीन के अन्त में मेष के आदि में हो तो बालारिष्ट योग होवे।
यदि लग्नेश निर्बल हो पापग्रह लग्न में हो चन्द्र ग्रहण सूर्य ग्रहण के समय का जन्म। जातक २ वा तीन माह में मर जायेगा। गुरु ८ वें में न हो और लग्न स्वामी ही पाप ग्रहों के साथ हो। शनि की नजर हो। ३ में कोई पाप ग्रह हो तो शीघ्र मरे।
यदि बालक का जन्म पिता के जनम लग्न में हो लग्न स्वामी दो पाप ग्रहों से घिरा हो तो चाहे शुभ ग्रह ही क्यों न साथ में हो तो भी शीघ्र मरे।
यदि गुरु ८ वीं रासी में हो केतु पर सू चं मं श की नजर पर इन पापग्रहों पर शुक्र की नज़र न पड़ती हो तो जातक मरा पैदा होगा।
यदि राहू मेष या बृष के अतिरिक्त अन्य किसी रासी का होकर लग्न में बैठा हो तो भी
यदि मंगल चन्द्रमा के नवांश में होकर ७ वें पर बैठा हो शुभ ग्रहों की नज़र न हो तो जन्म नक्षत्र के ७७ वें नक्षत्र पर जब गोचर का चन्द्र आवेगा बालक मरजायेगा। यानी २७-२७ दो बार नक्षत्र गिने ५४ वां नक्षत्र हुआ १२ नक्षत्र और गिने। द्व नक्षत्र हुऐ तो द्व के बाद ७० वां नक्षत्र जब शुरु होगा, और फिर जब खतम होगा उसके अन्दर सात दिन में मर जाना चाहिऐ। यदि शनि मंगल सूर्य ५ स्थान में हो तो उसको भी मृत्यु ७७ वें दिन होगी। यदि शनि ७ वें में या लग्न में हो लग्न चर रासी हो चन्द्र लग्न या वृश्चिक राशी में हो तो भले शुभ ग्रह केन्द्र में हो शीघ्र मरेगा।
यदि गुरु वृश्चिक या मेष रासी का हो अथवा नीच का हो जन्म समय सूर्योदय सूर्यास्त या सन्ध्या या दुपहर का ठीक समय हो १ मास में मरे। यदि शनि १२ वें में सूर्य ९ वें में चन्द्र लग्न में मंगल ८ में और बली गुरु की नज़र न हो तो शीघ्र मरेगा।
यदि चन्द्र लग्न पर शुभ ग्रह की नज़र न हो लग्न अथवा चन्द्रमा पाप ग्रहों से घिरा हो तो गर्भवती स्त्री बालक सहित मरजायेगी। या प्रसव के बाद दोनों की मृत्यु होगी
यदि चन्द्र शनि राहू के साथ किसी स्थान में बैठा हो लग्न से ८ वें मंगल हो तो दोनों मरे
यदि चन्द्र शनि राहू के साथ किसी घर में हो सूर्य लग्न में हो तो आपरेशन से बालक हो
यदि चन्द्र के साथ शनि हो सूर्य १२ में मंगल ४ में हो तो माता सहित बालक मरे। मरे
यदि ग्रहण के समय जन्म हो चन्द्र के साथ शनि लगन में हो मंगल ८ में हो तो माता शस्त्र से
यदि चन्द्रमा से ६-८-७ में स्थान में पाप ग्रह हो बालक माता दोनों मरें।
यदि पाप ग्रह ६-८-१२ में हों उनके साथ शुभ ग्रह न हों शुक्र गुरु पापग्रहों से घिरे हों तो जातक माता सोबर में मरेंगे। यदि सू. मं. शनि चन्द्र औरों के साथ होकर लग्न में हों तो बालक माता दोनों को अनिष्ट है।
यदि सूर्य चं. श. मं एक साथ ५ वें घर में हों बालक माता पिता भाई सभी को भारी है
यदि इन्हें शुभग्रह देखें तो न मरे। यदि सू- श. मं ८ में हों तो जातक पिता भाई को भारी होता है। शस्त्र से मरने के योग बन जाते हैं।

यदि ६-८-१२ में पापग्रह हो शुभ ग्रह न देखता हो बालक और पिता दोनों को भारी है।
जन्म समय का चन्द्र जिस रासी में हो उस रासी में जब गोचर का चन्द्र आवे तो दुखद बालक
जन्म होने के बाद गोचर का चन्द्र जन्म लगन की रासी में जब आवेगा अरिष्ट होगा।
१२ बार एक वर्ष में इस तरह का योग आता है।

चन्द्रमा ३ अवस्थाओं में मृत्यु कारक होता है। जब क्षीण होगा। जब ६-८ १२वें का
घर का स्वामी बनेगा। तो १२ बार अरिष्ट योग होगा।

॥ माता पिता भाई बहन सखा परिजन का विवरण ॥

मानव जीवन की यह दूसरी अवस्था है। माता पिता सुख। माता पुत्र सुख पारस्परिक प्रेम। मातृ मृत्यु। पिता भाई का सुख। भाई का जनम। भाई की संख्या। भाई का प्रेम भाई की उन्नति। भाई की मृत्यु अन्य कुटम्बियों के विषय में बिवरण किया गया है।

) माता का विचार चौथे स्थान से चतुर्थेश से चन्द्रमा से यदि बालक का जन्म समय दिन हो तो शुक्र से, रात्री हो चन्द्र से माता का विचार किया जाता है। यदि जन्म दिन में हो तो। सूर्य से पिता का विचार चन्द्रमा से मामी का विचार। शुक्र से माता का। शनि से चाचा का विचार करना चाहिये।

यदि रात में बालक का जनम हो तो सूर्य से चाचा का चन्द्र से माता का। शुक्र से मामी का। शनि से पिता का विचार करो। यदि चौथे स्थान में शुभ ग्रह हो ४ का स्वामी उच्च रासी में हो मातृ कारक ग्रह बलवान हो तो माता दीर्घायु होवे। यदि ४ में शुभ ग्रह हो मातृ कारक जैसा ऊपर लिखा है दिन रात के जन्मानुसार जिस ग्रह से जिस सम्बन्धी का विचार लिखा है वह ग्रह उसका कारक ग्रह होता है। जैसे रात के जनम में चन्द्रमा से माता का बिचार लिखा है तो चन्द्रमा ही मातृ कारक ग्रह है। यदि मातृ कारक ग्रह चन्द्र के साथ शुभ ग्रह के साथ हो और चतुर्थेश बली हो तो माता जीवे यदि चन्द्रमा अथवा शुक्र उच्च नवांस में हो उस पर शुभ ग्रह की नज़र हो अथवा शुभ ग्रह केन्द्र में हो चतुर्थ स्थान में शुभ ग्रह हो शुभ ग्रह की नज़र हो तो माता दीर्घायु होती है। यदि चन्द्रमा दो पाप ग्रहों के मध्य में हो उसके साथ पाप ग्रह हों माता दीर्घायु नहीं है। रहस्य यह है दो पाप ग्रहों के मध्य शुभ ग्रह का या दो शुभ ग्रह के मध्य चतुर्थेश का मतलब यह है तीस अंश पहले ३० अंश बाद अन्तर में केवल शुभ ग्रह या पाप ग्रह हों तो वही मध्य में कहलाता है। जैसे किसी का चन्द्रमा मेष के ५ अंश पर हो तो इस ५ अंश के पहले अर्थात् मीन के ५ अंश के बाद से मेष के ४ अंश तक और मेष के ५ अंश के बाद से बृष के ५ अंश तक के अन्तर में यदि दोनों तरफ पाप ग्रह हों तो वह चन्द्रमा पाप मध्य गत अथवा पाप से घिरा हुआ कहलाता है। यदि शनि पाप रासी में हो और उस पर पाप ग्रह की नज़र हो तो माता शीघ्र मरे यदि शनि पर शुभ ग्रह की नज़र हो तो माता की रक्षा होती है। यदि शनि के साथ पाप ग्रह हों तो भी माता मरेगी। अमावस का चन्द्रमा अथवा सूर्य से दस अंश के अन्तर में हो और चन्द्र नीच हो या नीच नवांश में हो तो माता मरेगी।

बाल्य काल में मृत्यु माता को। ॥ माता की मृत्युविचार ॥

यदि चन्द्र से चतुर्थ स्थान में पाप ग्रह हो और उसके साथ शुभ ग्रह न हो, अथवा शुभ ग्रह से दृष्ट न हो तो माता की मृत्यु हो जाती है।

(२) यदि सूर्य चन्द्र चौथे स्थान में और शनि ७ वें में हो, और दोनों के पाप ग्रह हों या दोनों पाप ग्रहों की नजर में हो, अथवा पाप ग्रह चतुर्थेश के साथ हो तो माता मरे।

३) यदि लग्न से चतुर्थेश के साथ या चौथे में बली पाप ग्रह हों। केन्द्र में अन्य ग्रह हों।

४) यदि चन्द्रमा से दशम स्थान में सूर्य, अन्य पाप ग्रहों के साथ होकर बैठा हो तो माता मरे।

५) यदि सूर्य, अथवा मंगल ८ वें में हो चन्द्र क्षीण हो, और चन्द्र पर पापग्रह की नज़र हो तो मरे। जैसे किसी का जन्म शुक्लपक्ष की परिवा को हुआ तो उसकी कुण्डली का चन्द्र क्षीण होगा।

६) चन्द्रमा यदि सूर्य मंगल, अथवा शनि के साथ हो कर छठे स्थान में हो तो माता शीघ्र मरे

७) यदि सूर्य मंगल या शनि ७ वें स्थान में हो तो माता को भय कारक है। उस पाप ग्रह की नज़र हो

८) यदि क्षीण चन्द्रमा राहू, अथवा केतु के साथ होकर ७ वें स्थान में बैठा हो तो माता को कष्ट

९) यदि चन्द्रमा सूर्य, अथवा शुक्र ४ में हो, और मंगल ७ वें स्थान में हो शुभ ग्रह की नज़र न हो तो (जल्दी मरे)

१०) यदि शनि और मंगल जहां चन्द्र बैठा हो वहां से सातवें स्थान में हो तो माता ९ या ८ मास में मरे

११) यदि गुरु लग्न में हो चन्द्र छठे हो गुरु चन्द्र पर शनि की नज़र हो तो मात ३ हफ्ते में मरे

१२) यदि दिन के समय का जन्म हो मंगल, शुक्र से तीनों जहां बैठा हो वहां से यदि मंगल ५-९ में हो और चन्द्र निर्बल हो यानी वृश्चिक रासी के उपांशतक ही हो तो, और पापग्रह की नज़र (हो तो मरे)

१३) यदि रात के समय का जनम हो चन्द्रमा से शनि ५ वें ९ वें स्थान पर हो निर्बल चन्द्र हो पाप ग्रहों की नजर हो तो माता की जल्दी मृत्यु होवे।

१४) यदि शनि मंगल ४ में हो पाप ग्रहों की नज़र हो तो मरे।

१५) यदि चन्द्र से सातवें स्थान पर शनि गुरु आठवें स्थान पर हों पापग्रह की नज़र हो तो मरें।

१६) चन्द्र, अथवा शुक्र पाप ग्रह से घिरा हो या पाप ग्रहों की नज़र हो तो माता शीघ्र मरे।

१७) यदि लग्न और चन्द्र पाप ग्रह की नज़र में हो गुरु केन्द्र में न हो तो मरे।

१८) यदि चन्द्र पर पाप ग्रहों की तीसरी नज़र हो शुभ ग्रह कोई न देख रहा हो तो मरे।

१९) यदि चन्द्रमा से त्रिकोण (५।९) में शनि हो जनम रात में हो तो माता मरे।

२०) यदि दिन में जन्म हो शुक्र मंगल पाप युक्त हो तो माता शीघ्र मरे।

२१) यदि ४-७ वें में पापग्रह हों उनमें से किसी के साथ चन्द्र भी हो तो माता को खतरा है।

२२) यदि चन्द्रमा से ७-८-९ में सभी पाप ग्रह हों तो माता को खतरा।

२३) यदि पाप ग्रह लग्न में ७ में ८ में हो शुभ ग्रह न देखे तो खतरा।

२४) यदि पाप ग्रहों से चन्द्र किसी पाप ग्रह के साथ होकर ७-८ में हो अथवा कोई बली पाप ग्रह देखे तो

२५) चन्द्र से चौथे स्थान में पाप ग्रह अपने शत्रु के घर बैठे हों तो माता पिता बालक तीनों मरें। यदि केन्द्र में कोई शुभ ग्रह न बैठे हों।

२६) यदि लग्न में ७-१२ में क्रूर ग्रह हों। दुसरे में शुभ ग्रह हो तो माता की कौन चलाई पूरा परिवार क्षय हो सकता है। यदि बली शुभ ग्रह की नज़र न हो।

२७) लग्न में गुरु दूसरे में शनि तीसरे में राहु हो तो माता को खतरा।
२८) क्षीण चन्द्र से ५-८- में पाप ग्रह हो शुभ ग्रह की नज़र न हो तो खतरा छ मास में माता को
२९) यदि शनि मंगल एक ही नवांश में होकर किसी स्थान में हो चन्द्र केन्द्र में हो तो मरे
३०) यदि चन्द्रमा से ८ में मंगल शत्रु के घर हो चाहे शुभग्रह की नज़र क्यों न हो माता को खतरा।
३१) यदि कोई कन्या अपनी माता के जनम नक्षत्र में जनम ले तो माता मरे।

## ॥ मातृ पुत्र प्रेम योग ॥

यदि लग्न स्वामी चौथे का स्वामी आपस में मित्र हो उनपर शुभ ग्रह की नज़र हो या शुभ ग्रहों के साथ हों तो दोनों में प्रेम रहे। इसी प्रकार चतुर्थेश केन्द्र में हो उसपर लग्नेश की नज़र हो शुभ ग्रहों के साथ बैठा हो तो भी प्रेम रहे। यदि जन्म बालक का या माता का मिथुन लग्न का हो और बुध पर पाप ग्रहों की दृष्टि हो या बुध पाप ग्रह के साथ हो तो माता पुत्र में अनबन अनबन रहेगी।

पिता का विचार नवम स्थान नवें स्थान के स्वामी से, और सूर्य से होता है। यदि पुत्र का राशी में जनम हो तो शनि से भी पिता का विचार होता है। सूर्य पितृ कारक होता है। यदि सूर्य छठे में हो तो शुभ जरूर होता है परन्तु पितृवंशोद्भवों को कष्ट देता है।

३) नवें दूसरे में अर्थात कर्मस्थान (दशम) में यदि मंगल रहे भाग्याधिपति यानी ९ का स्वामी नीच रासी में बैठा हो तो पिता निर्धन होता है।

४) ९ का स्वामी सूर्य पाप दृष्ट पाप युक्त अथवा पापग्रहों के मध्य में हो तो पिता दुखी रहे।

५) यदि नवें स्थान का स्वामी शुभ ग्रह हो सूर्य शुभ ग्रह से युक्त हो, अथवा ९ वां भाव शुभ युक्त हो तो पिता सुखी रहता है।

६) ९ वें स्थान का स्वामी शुभ ग्रहों के मध्य हो गुरु या शुक्र किसी की उस पर नज़र हो २ स्थान में हो पिता सुखी रहे।

७) यदि पुत्र का लगन पिता की अष्टम स्थान में में हो अर्थात् पिता के ८ वें स्थान की जो रासी हो वही राशि यदि पुत्र का लगन स्थान हो अथवा, अष्टमेश पुत्र के लगन में हो तो पिता को खतरा।

८) ९ वें स्थान का स्वामी लगन स्वामी से बली हो सूर्य पर शुभ ग्रह की नज़र हो तो जातक पिता का प्रेमी होता है। आज्ञाकारी होता है।

९) पिता की दशम स्थान में जो रासी हो वही पुत्र के लगन में रासी हो तो पिता के समान हो

१०) यदि पिता पुत्र का लगन एक ही राशी में हो अथवा पिता की कुण्डली के तीसरे स्थान में जो रासी हो उसी रासी में पुत्र का जनम हो तो पुत्र पिता का धन प्राप्त करे। यदि पुत्र की कुंण्डली में दशमें स्थान में सूर्य मेष का हो वह पिता का धन प्राप्त करे

११) यदि बालक का जनमलगन पिता की छठी ८ वीं रासी में हो वह पिता का द्रोही हो।

१२) जब बालक का लगन पिता की २-३-९-११ स्थान गत रासी में हो तो पुत्र सेवक है

१३) यदि पुत्र का जनम ~~नक्षत्र~~ पिता के जनम नक्षत्र में हो, अथवा पिता के जन्म नक्षत्र से एक नक्षत्र आगे या एक नक्षत्र पीछे हो तो पुत्र परदेश में रहेगा।

१४) यदि लग्नेश नवमेश या सूर्य पर शुभ ग्रह की नज़र हो तो पुत्र पूर्ण आज्ञाकारी होगा।

१५) रात में जन्म होने से शनि (मेष. मिथुन. सिंह तुला धन. कुम्भ) में हो दिन में जन्म हो सूर्य भी विषम रासी यानी बेजोड़ रासी में हो तो पिता को शुभ

१६) यदि चतुर्थेश ६-९ भाव में हो तो पिता भोगी विलासी होगा। अथवा ४-९ का स्वामी ४ अस्थान में हो तो भी पिता विलासी।

॥ बाल्य काल में पिता की मृत्यु॥



१) यदि ५-८ भाव की रासी क्रूर रासी हो उसमें सूर्य बैठा हो पिता की मृत्यु होती है। यदि ५-८ भाव में चन्द्रमा बैठा हो माता की मंगल बैठा हो भाई की मृत्यु बुध बैठा हो मामा की मृत्यु गुरु बैठा हो नानी की मृत्यु शुक्र बैठा हो नाना की मृत्यु शनि बैठा हो बालक की मृत्यु है।

२) यदि सु - चं - मं श॰ पांच में बैठा हो, अथवा इनकी पाचवें में नज़र हो पंचमेश के साथ हो यह पाप ग्रह तो बालक के भाई माता पिता कुल के लोगों को विशेष भय नहीं होता। परन्तु गुरु और शुक्र शुभ रासी में बैठकर पंचमेश पर नज़र डालते हों तो कोई अशुभ फल नहीं होता। जगत गुरु शंकराचार्य की कुंडली में चन्द्रमा पांचवें स्थान को देख रहा है, पर गुरु शुक्र की नज़र नहीं है स्मरण रहे चन्द्र पाप रुप है इसलिये चन्द्र की महादशा में ~~उनकी मौत हुई~~। उनके पिता की मौत हुई।

३) यदि सु - शनि १२वें में हो क्षीण चन्द्र ७ में हो तो पिता की मौत शीघ्र होवे। यदि चन्द्र पर शुभ नज़र हो तो ३ वर्ष में पिता की मृत्यु होती है।

४) यदि शनि राहू १२ स्थान में हो क्षीण चन्द्र ७ में हो शुभ ग्रह से युक्त दृष्ट न हो तो पिता की मृत्यु होवे

५) यदि मंगल सूर्य साथ हों उन पर शनि की नजर हो पिता १ वर्ष में मरे।

६) यदि राहू ८ में हो उस पर सू॰ मं॰ श॰ की नजर पड़ती हो बालक के जनम से १ हफ्ते के भीतर पिता को अरिष्ठ होगा

७) यदि शनि मंगल सूर्य से ८ वें स्थान पर हों उन पर सूर्य की नजर न हो पिता मरे।

८) यदि नवमेश से ८ वें स्थान में सूर्य राहू हों, और उनके संग शुभ ग्रह न हो न नज़र हो तो मरे।

९) यदि लगन से नवमस्थान में सूर्य पाप ग्रह के साथ हो जन्म समय सूर्य की महादशा हो तो

१०) यदि नवमेश राहू के साथ नवमस्थान में ही बैठा हो राहू की महादशा जन्म समय हो तो पिता मरेगा

११) यदि लग्न से नवें स्थान में राहू केतु हो, और राहू केतु की ही महादशा में जन्म हो तो, अर्थात आर्द्रा - स्वाती - शतभीषा - अश्वनी - मघा - मूल नक्षत्र में जन्म बालक का हो तो मरे

१२) यदि राहू नवें में हो उसके साथ उसके साथ कोई उच्च ग्रह बैठा हो या उच्च ग्रह की महादशा में जनम हो तो पिता की मृत्यु होवे।

१३) यदि नवें का स्वामी, और राहू एक दूसरे से छठे ८ वें स्थान में बैठा हो जन्म राहू की महादशा अथवा नवमेश की महादशा में हो पिता को खतरा होता है। महाराजा रामेश्वर सिंह जी की कुण्डली में नवमेश शनि है शनि से राहू छठे में है। शनि से राहू से शनि आठवें में है। जन्म स्वाती नक्षत्र में हुआ राहू की महादशा है, अतः

१४) यदि सूर्य पाचवें में हो स्वग्रही अथवा उच्च न हो यानी सिंह मेष रासी में सूर्य न हो तो पिता को विशेष कष्ट होगा। पिता मरे

१५) यदि सूर्य १० में स्थान में पापग्रह हो। लगन से दशमेश नीच का हो पापयुक्त हो तो पिता को महान कष्ट कारक होगा। अमावा के राजा की कुण्डली में सूर्य से दशवें स्थान में राहू है लगन से दशमेश गुरु नीच रासी का है। क्षीण चन्द्र एवं राहू से दृष्ट है चार मास में ही पिता मर गये थे।

१६) सूर्य यदि पापग्रह की नज़र में हो या पाप ग्रहों के बीच में पड़ जाय तो पिता को अरिष्ट होता है पाराशर बताते हैं सूर्य से सातवें घर में कोई पाप ग्रह हो तो पिता को भारी है।

ऊमावा के राजा की  शनि से युक्त है। एक जगह सूर्य पापग्रह केतु और बुध से युक्त है शनि देख रहा है पिता गुजर गये। एक जगह सूर्य राहू से युक्त मंगल की नज़र में है पिता गुजर गये। एक जगह सूर्य शनी की नज़र में है पिता गुजर हो गया।

१७) सूर्य जहां बैठा हो वहां से छठे ८वें ४ मे ८ मे कोई पापग्रह हो कोई शुभ ग्रह की नज़र न हो तो पिता को अरिष्ट होता है।

१८) यदि लग्न में शनि ७ में मंगल ६ मे चन्द्र हो पिता गुजरेगा। यदि पाप ग्रह

१९) पाप ग्रह ४-१०-१२वें स्थान में हो बालक के माता पिता मरें और बालक देशान्तर में भ्रमण करता है।

२०) यदि सूर्य ७ में मंगल १० में राहू १२ में हो तो पिता को खतरा।

२१) यदि दशवें स्थान में मं शत्रु की रासी में बैठा हो पिता को खतरा।

२२) यदि केतु ४-५-८वें स्थान में हो पिता को भय है। शारीरिक कष्ट होगा यदि केतु पाप ग्रह की नज़र में हो तो मृत्यु भी हो सकती है। रामानुजाचार्य की में ४ में केतु था पापग्रह मंगल शनि सूर्य देख रहे थे गुरु से शुभ दृष्ट है इसी से पिता सोल्हवें वर्ष मर गये। एक जगह केतु ८वें में है परन्तु पाप दृष्ट पापयुक्त नहीं है परन्तु अन्य योगों के कारण ही पिता मरे। एक जगह ५वें में केतु शनि दृष्टी में है। पिता की मृत्यु हुई।

२२) यदि सूर्य ६-८-१२वें स्थान में हो जन्म लग्न सिंह अथवा मीन के द्वादशांश में हो तो पिता के मरने के बाद ऐसा बालक जनम लेता है। एक की कुण्डली में सूर्य छठे स्थान में है, और लग्न कुम्भ राशी के १७ अंश पर है इस लिये लग्न सिंह के द्वादशांश में हुआ इसलिये पिता पहले मरा बच्चा बाद में हुआ।

२४) यदि सूर्य मंगल के नवांश में हो शनि से दृष्ट हो पिता पहले मरे बाद में बच्चा हो एक जगह सूर्य मंगल के नवांश में है शनि की नजर है

२५) यदि सूर्य शनि मंगल एक संग होकर किसी स्थान में हों पिता पहले मरे बाद मे बच्चा हो

२६) यदि दिन में जनम हो सूर्य पर मंगल की नज़र हो और रात में जन्म हो शुक्र पर मंगल की नज़र हो तो पिता पहले मरे बच्चा बाद में हो।

२७) यदि जन्म कालीन सूर्य और शुक्र चर रासी में हों मंगल की नज़र हो पिता पहले या मंगल से युक्त हो।

२८) जन्म रात में हो शनि मंगल साथ होकर चर रासी में हो तो भी पिता परदेश में मरेगा

२९) जातक का जनम लग्न जनम नक्षत्र नवांश भी वही हो तो जनम होते पिता मरे

३०) धन स्थान में यदि राहू शुक्र शनि सूर्य बैठे हों तो जनम के पहले पिता जन्म के बाद माता मरे।

# द्वादशांश चक्र

| अं.क. | मे | वृ | मि | क | सिं | क | तु | वृश्चि | ध | म | कु | मी |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २।३० | मं | शु | बु | चं | र | बु | शु | मं | गु | श | श | गु |
| ५।० | शु | बु | चं | सू | बु | शु | मं | गु | श | श | गु | मं |
| ७।३० | बु | चं | सू | बु | शु | मं | गु | श | श | गु | मं | शु |
| १०।० | चं | सू | बु | शु | मं | गु | श | श | गु | मं | शु | बु |
| १२।३० | सू | बु | शु | मं | गु | श | श | गु | मं | शु | बु | चं |
| १५।० | बु | शु | मं | गु | श | श | गु | मं | शु | बु | चं | सू |
| १७।३० | शु | मं | गु | श | श | गु | मं | शु | बु | चं | सू | बु |
| २०।० | मं | गु | श | श | गु | मं | शु | बु | चं | सू | बु | शु |
| २२।३० | गु | श | श | गु | मं | शु | बु | चं | सू | बु | शु | मं |
| २५।० | श | श | गु | मं | शु | बु | चं | सू | बु | शु | मं | गु |
| २७।३० | श | गु | मं | शु | बु | चं | सू | बु | शु | मं | गु | श |
| ३०।० | गु | मं | शु | बु | चं | सू | बु | शु | मं | गु | श | श |

त्रिंशांश चक्र

| मे | वृ | मि | क | सिं | क | तु | वृश्चि | धन | मकर | कु. | मी. | अंश स्वामी |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ५ मं | ५ शु | ५ मं | ५ शु | ५ मं | ५ शु | ५ मं | ५ शु | ५ मं | ५ शु | ५ मं | ५ शु | |
| ५ श | ७ बु | ५ श | ७ बु | ५ श | ७ बु | ५ श | ७ बु | ५ श | ७ बु | ५ श | ७ बु | |
| ८ गु | ८ गु | ८ गु | ८ गु | ८ गु | ८ गु | ८ गु | ८ गु | ८ गु | ८ गु | ८ गु | ८ गु | |
| ७ बु | ५ श | ७ बुध | ५ श | ५ बु (?) | ७ श | ५ बु | ७ श | ५ बु | ७ श | ५ बु | ७ श | |
| ५ श | ५ मं | ५ शु | ५ मं | ५ श (?) | ५ मं | ५ शु | ५ मं | ५ शु | ५ मं | ५ शु | ५ मं | |

जिस दिन जो बार होता है उसी बार का सूर्योदय से १ घंटा तक होरा रहता है। जिस दिन देखना हो पंचाङ्ग में सूर्योदय का घंटा मिनट देख लो। जैसे सूर्योदय ६।४६ पर हुआ तो ७।४६ तक उसी बार का होरा माना जाता है। ७।४६ के बाद दूसरे ग्रह का माना जायेगा

## ॥ होरा चक्र ॥

| अं | मे | वृ | मि | क | सिं | क | तु | वृ | ध | म | कु | मी |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १५ | ५ सू | चं ४ | ५ सू | चं ४ | ५ सू | चं ४ | ५ सू | चं ४ | ५ सू | चं ४ | ५ सू | चं ४ |
| | चं ४ | सू ५ | ४ चं | सू ५ | ४ चं | सू ५ | ४ चं | सू ५ | ४ चं | सू ५ | ४ चं | सू ५ |

| द्रेष्काण के चक्र का टुकड़ा | | मे | वृ | मि | क | सिं | क | तु | वृ | ध | म | कु | मी |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | १० | १ मं | २ शु | ३ बुध | ४ चं | ५ रवि | ६ बु | ७ शु | ८ मं | ९ गु | १० श | ११ श | १२ गु |
| | २० | ५ सू | ६ बु | ७ शु | ८ मं | ९ गुरु | १० श | ११ श | १२ गु | १ मं | २ शुक्र | ३ बुध | ४ चं |
| सही होरा चक्र | ३० | ९ गुरु | १० शनि | ११ शनि | १२ गुरु | १ मं | २ शु | ३ बु | ४ चं | ५ सू | ६ बु | ७ शु | ८ मं |

| वार | घं | घं | घं | घं | घं | घं | घं | घं | घं | घं | घं | घं | घं | घं |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ |
| सू | सूर्य | शुक्र | बुध | चन्द्र | श | गुरु | मं | सूर्य | शुक्र | बुध | चन्द्र | शनि | गुरु | मं |
| चं | चं | शनि | गुरु | मं | सू | शुक्र | बुध | चन्द्र | शनि | गुरु | मं | सूर्य | शुक्र | बुध |
| मं | मं | सूर्य | शुक्र | बुध | चंद्र | शनि | गुरु | मं | सूर्य | शुक्र | बुध | चंद्र | शनि | गुरु |
| बुध | बुध | चंद्र | शनि | गुरु | मं | सूर्य | शुक्र | बुध | चंद्र | शनि | गुरु | मं | सूर्य | शुक्र |
| गुरु | गुरु | मं | सूर्य | शुक्र | बुध | चंद्र | शनि | गुरु | मं | सू | शुक्र | बुध | चन्द्र | शनि |
| शुक्र | शुक्र | बुध | चंद्र | शनि | गुरु | मं | सूर्य | शुक्र | बुध | चंद्र | शनि | गुरु | मं | सू |
| शनि | शनि | गुरु | मं | सू | शुक्र | बुध | चंद्र | शनि | गुरु | मं | सू | शुक्र | बुध | चं |
| सूर्य | सूर्य | शुक्र | बुध | चंद्र | शनि | गुरु | मं | सूर्य | शुक्र | बुध | चंद्र | शनि | गुरु | मं |

# सप्तमांश चक्र

| अंश | मे | वृ | मि | क | सिं | क | तु | वृ | ध | म | कु | मी |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ४ १७ ८ | १ मं | ८ मं | ३ बुध | १० श | ५ सू | १२ गु | ७ शु | २ शु | ९ गु | ४ चं | ११ श | ६ बु |
| ८ ३४ १७ | २ शु | ९ गु | ४ चं | ११ श | ६ बुध | १ मं | ८ मं | ३ बुध | १० श | ५ सू | १२ गुरु | ७ शुक्र |
| १२ ५१ २५ | ३ बु | १० श | ५ सू | १२ गुरु | ७ शु | २ शु | ९ गु | ४ चं | ११ श | ६ बुध | १ मं | ८ मं |
| १७ ८ ३४ | ४ चं | ११ श | ६ बुध | १ मं | ८ मं | ३ बु | १० श | ५ सू | १२ गु | ७ शुक्र | २ शु | ९ गु |
| २१ २५ ४२ | ५ सू | १२ गु | ७ शु | २ शु | ९ गु | ४ चं | ११ श | ६ बुध | १ मं | ८ मं | ३ बुध | १० शनि |
| २५ ४२ ५१ | ६ बु | १ मं | ८ मं | ३ बु | १० श | ५ सू | १२ गुरु | ७ शु | २ शु | ९ गु | ४ चं | ११ श |
| ३० | ७ शुक्र | २ शु | ८ मं | ४ चं | ११ श | ६ बुध | १ मं | ८ मं | ३ बुध | १० श | ५ सूर्य | १२ गुरु |

| घं | घं | घं | घं | घं | घं | घं | घं | घं | घं |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १५ | १६ | १७ | १८ | १९ | २० | २१ | २२ | २३ | २४ |
| सूर्य | शुक्र | बुध | चंद्र | शनि | गुरु | मं | सूर्य | शुक्र | बुध |
| चं | श | गु | मं | सूर्य | शुक्र | बुध | चन्द्र | शनि | गुरु |
| मं | सूर्य | शुक्र | बुध | चंद्र | शनि | गुरु | मं | सूर्य | शुक्र |
| बुध | चंद्र | शनि | गुरु | मं | सूर्य | शुक्र | बुध | चंद्र | शनि |
| गुरु | मं | सूर्य | शुक्र | बुध | चंद्र | शनि | गुरु | मं | सूर्य |
| शुक्र | बुध | चं | शनि | गुरु | मं | सूर्य | शुक्र | बुध | चंद्र |
| शनि | गुरु | मं | सूर्य | शुक्र | बुध | चंद्र | शनि | गुरु | मं |
| सूर्य | शुक्र | बुध | चं | शनि | गुरु | मं | सूर्य | शुक्र | बुध |

सम रासी में शुरु में सूर्य का होरा माना जावेगा १५ अंश तक लगन जो बनाई है उसमें देखलो कितना अंश कला बीता जैसे लगन ४।२५।१०।२० है तो सिंह लगन में २५ अंश १० कला २० विकला पर लगन है। सिंह लग्न विषम लगन है। तो १५ अंश के ऊपर हो गयी चन्द्र के होरा में जन्म हुआ समझो। विषम रासी में १५ अंश तक चन्द्र का होरा होता है चक्र में देखलो पक्षा मैं

लगन मे, चौथे स्थान मे, सातवें स्थान मे, दशवें स्थान मे, क्रम से देखो। इनमे यह ग्रह बली माने जाते हैं। लगन में शनि, चौथे में मंगल, सातम में गुरु बुध। दशवें में शुक्र चन्द्र निर्बल होते हैं।

दिग्बल चक्रम




दिग् निर्बल चक्रम




॥ दिन रात्री का बल विचार ॥

चं - शनि - मंगल रात्री में बलिष्ठ होते हैं। सू - गुरु - शुक्र दिन में बलिष्ठ होते हैं। बुध सदा काल बली रहता है।

शुक्ल पक्ष में शुभ ग्रह शुभ होते है कृष्णपक्ष में पाप ग्रह शुभ हैं। शुक्र-बुध-मंगल-गुरु-शनि उच्च हो या बली हों, या वक्री हों, या चन्द्रमा के साथ हों, तो इनको चेष्टा बल पूर्ण होती है। चन्द्र का सूर्य के उत्तरायण मे चेष्टा बल अधिक होता है। हर गृह के छे बल होते हैं (दृष्टि, -स्थान, -निसर्ग, - चेष्टा, दिग् - काल यह छे बल हैं।)

गृह चाहे जिस स्थान में हो उससे २-३-४-१०-११-१२ वें स्थान के गृह आपस में तत्कालिक मित्र होते हैं। और १-५-६-७-८-९ स्थान में स्थित गृह आपस में शत्रु होते हैं। चक्र में देखो

नैसर्गिक माने स्वाभाविक रूप से

नैसर्गिक मित्र शत्रु का बोध चक्रम्

| ग्रहा: | शत्रव: | मित्राणि | उदासीना: सम हैं। |
|---|---|---|---|
| सूर्य | शुक्र: शनि: | मं - चं - गु | बुध |
| चन्द्र | ० | रवि बुध: | गु - मं - शुक्र - शनि |
| मंगल | बुध | रवि: चंद्र: गुरु: | शुक्र: - शनि: |
| बुध | चन्द्र: | सूर्य: शुक्र: | शनि: गुरु: मंगल: |
| गुरु | शुक्र: बुध: | सू - मं - चं | शनि: |
| शुक्र | सूर्य: चंद्र: | शनि: बुध: | गुरु: मङ्गल: |
| शनि | सू - चं - मं | शुक्र: बुध: | गुरु: |

| | |
|---|---|
| सूर्य | स्थिर बुद्धि वाला है |
| चंद्र | चंचल · · · |
| मंगल | क्रूर मति · · · |
| बुध | मिश्रित मति का |
| गुरु | कोमल स्वभाव |
| शुक्र | लघु बुद्धि वाला |
| शनि | तेज उग्र स्वभाव का |

तत्कालिक मैत्री वा शत्रु विचार

उदाहरणार्थ चक्रम् देखो।




नीचे चक्र में सूर्य के दूसरे स्थान पर गुरु है तीसरे चन्द्र। चौथे पर शनि है, दशवें में मंगल है। ग्यारहवें में बुध है। यह सब गृह सूर्य के तत्कालिक गृह समझो।

१ स्थान में शनि पांच में चन्द्र छै में मंगल सात में बुध आठ में गुरु नौ में शुक्र सूर्य के तत्कालिक शत्रु हुऐ।

२।३।४।१०।११।१२।। इन स्थानों पर हर गृहों के हर गृह यह बैठे हुये मित्र माने गये १।५।६।७।८।९ वें स्थान पर हर गृहों के गृह बैठे हुऐ शत्रु माने जायेंगे तत्कालिक

यदि तत्कालिक मैत्री और नैसर्गिक मैत्री दोनों मिले तो अति मैत्री समझो। यदि तत्कालिक और नैसर्गिक शत्रु गृह हों तो अति शत्रुता समझो। एक में मित्र दूसरे में सम (उदासीन) गृह हों तो केवल उस गृह को शत्रु समझो। एक में शत्रु दूसरे में मित्र होने से सम होते हैं। जैसे इस चक्र में सूर्य से तीसरे गुरु बैठे हैं यदि गुरु के मित्र कौन हैं यह जानना हो तो देखो दूसरे स्थान पर गुरु से राहू मंगल बैठे हैं तो गुरु के राहू मंगल तत्कालिक मित्र हुये। नैसर्गिक चक्र में सूर्य के राहू मंगल मित्र होते हैं तो अति मित्रता समझो।



# प्रश्न विचार

(1) प्रश्न कुण्डली में सौम्य रासी की लगन हो (वृष. क. वृश्. मकर. मीन यह सौम्य रासियां है इनकी लगन हो। लगनस्वामी अपने घर में हो। या शुभग्रह लगन में हो या लगनस्वामी शुभग्रहों के घर में या मित्र के घर में बैठा हो तो शीघ्र कार्य सिद्धि होवेगी।

(2) या लगन का स्वामी लगन को देखता हो, या जिस कार्य के बावत का प्रश्न है उस कार्य भाव को, कार्य भाव का स्वामी देखता हो। जैसे सहज भाव का सम्बन्धी प्रश्न है। भाई का फर्ज करो प्रश्न है तो प्रश्न कुण्डली में सहज भाव में जो अंक विद्यमान हो उस अंक का स्वामी सहज भाव को देख रहा हो। (शीघ्र काम बने) अथवा लगन का स्वामी कार्य भाव को, और कार्य भाव का स्वामी लगन को देख रहा हो तो भी काम शीघ्र बनेगा। अथवा लगन के स्वामी को कार्य भाव का स्वामी कार्य भाव के स्वामी को लगन का स्वामी देख रहा हो, तो शीघ्र काम बने। और लगन या कार्य भाव पर चन्द्र की नज़र भी हो तो शीघ्र काम बने।

| रवि चन्द्र बुध शुक्र | मंगल | गुरु | शनि | राहू | केतु |
|---|---|---|---|---|---|
| ७ - ७ - ७ - ७ - | ७-४-८ | ७-५-९ | ७-३-१० | ७-५-९-१२ | ७-३-१०. |
| सातवें को पूर्ण नज़र से देखता | पूर्ण नज़र | पूर्ण नजर | पूर्ण नज़र | पूर्ण | पूर्ण |

इससे देखलो कौन ग्रह किसे पूर्ण नजर से देख रहा है।

कार्य भाव का स्वामी लगन में हो और लगन के स्वामी को देखता हो तो शीघ्र काम बनेगा।

यदि लगन का स्वामी लगन को न देखे तो, शुभ ग्रहों की
भले नज़र हो चौथाई काम बनेगा कहे।
लगन के स्वामी पर शुभ ग्रहों की नज़र हो तो आधा काम बनेगा
यदि एक शुभग्रह भी लगन को देखे या और लगन स्वामी
को देखे तो १५ विश्वा काम बनेगा। यदि चन्द्रमा
क्रूर ग्रहों की नज़र से बच कर शुभ ग्रह के लगन को
देखे लगन के स्वामी की नज़र भी लगन पर हो तो पूरा
काम बनेगा बतावे। ॥ अनिष्ट योग॥

जो ग्रह पाप ग्रहों से पीड़ित हों, पाप ग्रहों से युक्त हो, या
पापग्रहों की नज़र हो या जो ग्रह अस्त हो गया हो वह फल
नहीं देगा।

सूर्य के साथ सब ग्रह अस्त हो जाते हैं।

अपनी उच्च राशी में स्थिति ग्रह दीप्त कहलता है।
नीच राशी में दीन कहलाता है।
मित्र के घर में मुदित कहलाता है।
अपनी राशी में स्थित ग्रह स्वस्थ कहलाता है।
अपने शत्रु के घर में सुप्त कहलाता है यानी सोया ग्रह है।
पाप ग्रहों की नज़र से देखा हुआ हर ग्रह पीढ़ित कहलाता है,
नीचा भिलाषी ग्रह हीन
सूर्य के साथ अस्त ग्रह मुषित मरा हुआ कहलाता है,
उच्चाभिलाषी ग्रह सुवीर्य
शुभ वर्ग में अधिवीर्य संज्ञक कहा जाता है। ॥ ग्रह दृष्टियें॥

| रवि चन्द्र बुध शुक्र | मंगल | गुरु | शनि | राहू | केतु |
|---|---|---|---|---|---|
| ७ - ७ - ७ - ७ | ७-४-८ | ७-९-५ | ७-३-१०- | ७-५-९ १२- | ७-३-१० |

दीप्त अवस्था में स्थित ग्रह काम सिद्ध करता है। दीन में दुखी करे स्वस्थ में कीर्ति लक्ष्मी प्राप्ति। मुदित में आनन्द। सुप्त में शत्रु भय तथा दुख। पीड़ित में धन हानि। मुषित तथा हीन में (कार्य तथा धन हानि) सुवीर्यावस्था में हाथी, घोड़ा, सोना, रतन, धन प्राप्ती अधि वीर्य में राज्य लाभ मित्र तथा धन का संगम होता है।

---

यदि चन्द्रमा लगन अथवा लगन के स्वामी को देखता हो अथव लगन स्वामी कार्यस्वामी एक स्थान में बैठे हों तो काम बने यदि लगनेश अथवा कार्येश कार्य स्थान को न देखे तो काम न बने। प्रश्न में लगन से विचार करना चाहिये। चन्द्रमा से विचार करे। यानी चन्द्र बल देखे पत्रा में यदि प्रश्न शुक्ल पक्ष की दशमी तक और कृष्ण पक्ष की छठ तक कोई करे तो चन्द्र बलपूर्ण समझो। लगन के हिसाब से चन्द्रमा वृष के ३ अंश तक चन्द्र उच्च मेष के वृष के ४ अंश से ३० अंश तक चन्द्र मूल त्रिकोण में है। चन्द्र सपस्ट उस समय के इस्ट काल से करोगे तब अंशों का हाल मिलेगा। (लगनेश पाप ग्रह हो तो कलह रोग हो धन नाश हो देख इसे शुभग्रह देखें तो चित्त की व्याकुलता नस्ट होगा। लाभ होगा। (यदि लग्नेश शुभ ग्रह हो तो पवित्र बुद्धि द्रव्य की प्राप्ती सुख मिले।

---

...ध यदि लगन में हो उसे चन्द्रमा अथवा क्रूर ग्रह देखता हो तो शीघ्र लाभ होगा। चन्द्रमा की लगन और धन भाव के स्वामी ...ं परस्पर दृष्टि हो या लगन और धन भाव के स्वामी एक जगह ...ठे हों यदि त्रिकोण में बैठे हों दोनों तो शीघ्र लाभ।
...-७ वें घर में चन्द्रमा १० वें घर में सूर्य। लगन ने गुरु हो या कोई शुभ गृह हों तो प्रश्न कर्ता को शीघ्र लाभ होवे।

तन भाव फल = यदि लगन शुभ रासी हो तो दीर्घायु। राज पूजित सुखी हो।
लगन को लगनेश देखता हो तो धनी होतीक्ष्ण बुद्धि कुल की कीर्ती वृद्धि वाला हो।
यदि लगनेश त्रिकोण वा केन्द्र में [struck out] स्थित हो शुभ ग्रह से युक्त हो या बलवान
होकर शुभ ग्रह की रासी में हो तो भूमंडल में यश होवे। यदि लगनेश ६-८-१२
वे स्थान में हो या पाप ग्रह से युक्त हो या पाप ग्रहों से देखा जाता हो अथवा पाप
ग्रहों से घिरा हो तो मनुष्य बदनाम होगा।। यदि द्वितियेश या बुध लगन
में हो या लगनेश के साथ बुध चौथे में हो, और बुध बलवान हो पाप
ग्रह की नज़र से बचा हो तो जातक विद्या में यशस्वी होगा।
लगनेश से, १२ वें स्थान का स्वामी यदि शत्रु हो और नीच हो तो या दुर्बल
हो तो और शुक्र देखता हो तो जातक विदेश जायेगा। लगन को सूरज देखे तो
राज सेवी पिता के धन से धनी होगा। चन्द्र देखे तो जलचरों के रोजगार से
जीविका चलावे। मंगल लगन को देखे तो धर्मात्मा स्थूल लिंग वाला
होगा। लगन को बुध देखे तो विद्वान होगा सिल्पज्ञ यशस्वी होवे।
गुरु देखे तो राजा का पूज्य होगा। लगन को शुक्र देखे तो वेश्या गामी
होगा सुखी होगा धनी होगा। लगन को शनि देखे तो वृद्ध स्त्री भोगी खल
मलिन स्वभाव वाला होगा। यदि कोई लगन को न देखता हो तो लगन
में जो ग्रह हो उसके हिसाब से फल कहे। यदि लगन को लगनेश देखता
हो तो राजा हो राजा का प्रिय हो धनी सुखी होगा। लगन को सब शुभ
ग्रह देखें तो राजा तीन शुभ ग्रह देखें राजा दो ग्रह शुभ देखें तो सुखी धनी हो
तीन पापग्रह देखें तो महा दुखी होगा। यदि लगनेश विशेष बलवान
होकर केन्द्र में हो और शुभग्रह से युक्त हो पाप ग्रह न देखते हों तो
जातक तमाम अरिष्टों का संहार कर के राज लक्ष्मी के साथ
दीर्घायु होवे। बहुत गुणों वाला होवेगा।

तीसरे स्थान सम्बन्धी प्रश्न = जैसे भाई बीमार का प्रश्न
है तीसरे भाव का स्वामी तीसरे घर को देखता हो या
तीसरे भाव के स्वामी को शुभ ग्रह देख रहे हों तो भाई
जल्दी ठीक हो जायेगा। यदि पाप ग्रह देखें तो विपरीत
फल होगा। यदि तीसरे स्थान का स्वामी छठे घर में हो तो भाई
को उस में के अंक के स्वामी सम्बन्धी रोग होगा

तन भाव फल = यदि ...

लगन के ...

... के गुणों को व्याख्या देखो।

| | वार संख्या।। |
|---|---|
| पुष्य - हस्त - जल्दबाज है। | रवि (१) |
| घा पू.फा. - पू.षा. - पू.भा. = दुष्ट हैं। | सोम (२) |
| वा. - श्र. - धनि. - शत = चर है | भौम (३) |
| | बुध (४) |
| . फा. - उ.षा. - उ.भा. - स्थिर = स्थिर हैं | गुरु (५) |
| चित्रा - अनु. - रेवती - = मृदु हैं। | शुक्र (६) |
| श्लेषा - ज्येष्ठा - मूल = कठोर हैं। | शनि (७) |
| कृतिका - विसाखा = साधारण हैं। | |

## ।। प्रश्न लग्न विचार।। कोई प्रश्न हो।

प्रश्न लग्न से यदि तुला यानी सातवें घर में जो अंक हो उस अंक का ... जैसे सातवें घर में ५ अंक है, तो ५ अंक का स्वामी सूर्य है, यदि ... तो कार्य सिद्ध होगा। यदि सूर्य सातवें घर में बैठा हो कार्य सिद्ध।

...न लग्न स्थिर भाव वाला हो। यानी वृष-सिंह-वृश्चिक-कुम्भ लग्न हो तो ...ध भी बैठा हो तो काम सिद्ध। यदि द्विस्वभाव वाला लग्न बने तो ...थुन-कन्या-धन-मीन लग्न हो तो संदेह प्रद। यदि चर लग्न यानी ...न = मेष-कर्क-तुला-मकर लग्न का प्रश्न हो तो कतई काम न बने।

यदि तीसरे भाव का स्वामी छठे स्थान में हो

यदि छठे भाव का स्वामी तीसरे भाव में हो। तीसरे भाव का स्वामी पाप ग्रह युक्त हो या सूर्य के साथ, ग्रस्त हो गया हो तो रोग बढ़ेगा।

प्रश्न लगन बना लो
जब कोई पूछे

चतुर्थ स्थान सम्बन्धी प्रश्न = जैसे खेती का प्रश्न है तो लगन को कास्तकार जानो - चौथे को खेत जानो - सप्तम को खेती जानो दशम को अन्न वृद्धि जानो। इन स्थानों का बलाबल विचार करो लगन में यदि शुभ ग्रह हों तो किसान को खेती से लाभ हो। चौथे स्थान में क्रूर ग्रह हों तो भूमी छोड़ कर किसान को भागना पड़ेगा। सातवें में शुभ ग्रह हों तो किसान को खेती से लाभ अच्छा होगा। पापग्रह हों हानि हो। दशम भाव में दशमेश हो शुभ ग्रह से युक्त हो, अन्नादि वृक्षादि अच्छे लगते हैं। लगन में पापग्रह हों तो खेती वाले को चोरों से उपद्रव होगा। लगन स्थित पाप ग्रह बक्री वा अतिचारी न हो तो चोर से लाभ भी होवेगा। पृथ्वी या भाड़ा, किराया, किश्त, के प्रश्न हों तो लगन को प्रश्न करने वाला जानो। सप्तम को किराया। दशम को उत्पत्ति, चतुर्थ को परिणाम कल्पना करके इन स्थानों का बलावल विचार कर कहे।

पंचम भाव का बिचार = यदि पंचम भाव का स्वामी लगन में हो। लगनेश वा चन्द्रमा पंचम में बैठा हो तो शीघ्र पुत्र उत्पन्न हो। यदि द्विस्भाव लगन हो जैसे कन्या मिथुन, धन, मीन और पंचम स्थान में शुभ ग्रह हों तो दो सन्तानें होंगी। लगनेश पंचमेश पुरुष रासी में स्थित हो यानी मेष, सिंह, तुला, मिथुन, धन, कुम्भ में हों तो गर्भ में पुत्र है। लगनेश पुरुष ग्रह हो, या पुरुष रासी में लगनेश हो तो गर्भ में पुत्र है। यदि उच्चगामी चन्द्रमा शुभ ग्रहों से युक्त हो या चन्द्र पर शुभ ग्रहों की नज़र हो या लगनेश पंचम स्थान पर बैठा हो तो पुत्र होगा।

"तत्काल प्रश्न लगन बना कर देखलो। जब कोई पूछे

लगन का स्वामी मेष सिंह तुला मिथुन धन कुम्भ यह पुरुषराशी है यदि इन राशी में हों तो गर्भ में पुत्र है समझो लगन का स्वामी पुरुष हो या पुरुष रासी में हो तो गर्भ में पुत्र है. है समझो। पुरुष गृह सूर्य शुक्र गुरु शनि भौम हैं। बुध चन्द्र गृह स्त्री गृह हैं। यदि चन्द्रमा शुभ गृहों के साथ हो या शुभ गृहों की पूर्ण नज़र हो। और लगन का स्वामी पंचम स्थान में बैठा हो तो भी पुत्र है समझो गर्भ में

दूसरे भाव का फल= दूसरे स्थान से धन, नेत्र, मुख, विद्या, बचन, कुटुम्ब, भोजन का विचार करना चाहिये।



[illegible] २ जुलाई [illegible]

प्रिय प्राणप्रिये सच्चे हृदय का

पर्व दे?

प्रणाम! मैंने

भेजे है

पंचम भाव का बिचार = यदि पचम भाव का स्वामी लगन में हो। लगनेश वा चन्द्रमा पंचम में बैठा हो तो शीघ्र पुत्र उत्पन्न हो। यदि द्विस्भाव लगन हो जैसे कन्या मिथुन, धन, मीन, और पंचम स्थान में शुभ ग्रह हों तो दो सन्ताने होंगी। लगनेश पंचमेश पुरुष रासी में स्थित हो यानी मेष, सिंह, तुला, मिथुन, धन, कुम्भ में हों तो गर्भ में पुत्र हो। लगनेश पुरुष ग्रह हो, या पुरुष रासी में लगनेश हो तो गर्भ में पुत्र है। यदि उच्चगामी चन्द्रमा शुभ ग्रहों से युक्त हो या चन्द्र पर शुभ ग्रहों की नजर हो या लगनेश पंचम स्थान पर बैठा हो तो पुत्र होगा।

"तत्काल प्रश्न लगन बना कर देखलो।। जब कोई पूछे

लगन का स्वामी मेष सिंह तुला मिथुन धन कुम्भ यह पुरुष राशी है यदि इन राशी में हों तो गर्भ में पुत्र है समझो लगन का स्वामी पुरुष हो या पुरुष रासी में हो तो गर्भ में पुत्र है है समझो। पुरुष गृह सूर्य शुक्र गुरु शनि भौम हैं। बुध चन्द्र गृह स्त्री गृह हैं। यदि चन्द्रमा शुभ गृहों के साथ हो या शुभ गृहों की पूर्ण नज़र हो और लगन का स्वामी पंचम स्थान में बैठा हो तो भी पुत्र है समझो गर्भ में

दूसरे भाव का फल = दूसरे स्थान से धन, नेत्र, मुख, विद्या, वचन, कुटुम्ब, भोजन का विचार करना चाहिये॥

कुछ
ए आदि
जी, जीज
समाचा
शा है त
दूख
यह
लीजी
हार र
पत्रो

यदि यह जानना हो फैसला में जो बीमार है मर जाया को जीवित है तो ऐसे 
जानो पिंड बनालो पहले

बीमारी में यदि जानना हो कि रोगी को कौन को बाधा लगी है। तो इसतरह जानो। पिंड बनाकर १२ से भाग को दो जब भाग देने पर ३-५-६-८-११-७- शेष बचे तो समझो बीमार जीवित है। १-२-४-७-१०-१२ बचे तो समझो मरगया।

बाधा की जानकारी के लिये पिंड में ८ से भाग दो -७-३ शेष बचे तो देव बाधा समझना। २-८ बचे तो पित्तरों की बाधा समझना। ६-४ बचे तो भूतप्रेतादि कों की बाधा समझना। १-५- बचे तो गृहादि कों की बाधा जानना।

॥ प्रश्न किसके विषय में पूछता है॥
उसका ज्ञान

प्रश्नकरता के मुखसे देखो पहला अक्षर किस वर्ग का निकला है (अ) वर्ग का अक्षर निकला हो तो समझो अपने बारे में पूछना है। (क) वर्ग का हो तो दूसरे के बारे में पूछना है। (च) वर्ग का हो तो दूसरों की चिन्ता का प्रश्न करेगा। यदि (ट) वर्ग का हो तो अपनी चिन्ता करने का प्रश्न करेगा। (त) वर्ग का हो तो भी अपनी चिन्ता का प्रश्न करेगा। (प) वर्ग या (य) वर्ग का अक्षर हो तो दूसरे की चिन्ता का प्रश्न है। (श) वर्ग का प्रश्न हो तो अपनी चिन्ता करेगा प्रश्न में।

वर्ण विवरण।

| | | |
|---|---|---|
| अ वर्ग के अक्षर | ब्राह्मण है स्त्री | चारो की जाती वर्णो का पता |
| अ आ इ ई उ ऊ ए ऐ ओ औ अं अः | अ वर्ग | वर्ण से लगता है।.. |
| क वर्ग के अक्षर | क्षत्री है पुरुष | |
| क ख ग घ ङ | क वर्ग | |
| च वर्ग के अक्षर | वैश्य है नपुंसक | |
| च छ ज झ ञ | च वर्ग | |
| ट वर्ग के अक्षर | ट वर्ग नपुंसक | |
| ट ठ ड ढ ण | शूद्र है | |
| त वर्ग के अक्षर | त वर्ग पुरुष | |
| त थ द ध न | अन्त्यज है | |
| प वर्ग के अक्षर | अन्त्यज है स्त्री | |
| प फ ब भ म | प वर्ग | |
| य वर्ग के अक्षर | य वर्ग नपुंसक | |
| य र ल व ~~[illegible]~~ ह | शूद्र है | |
| श वर्ग के अक्षर | वैश्य है नपुंसक | |
| श ष स ह क्ष त्र ज्ञ | श वर्ग | |

दिन में सूर्योदय से सूर्यास्त तक ४ पहर होते हैं। इसी तरह रात में चार पहर होते हैं सूर्यास्त से सुबह तक

## ॥ सर्वाङ्क विधि बनाने की रीति ॥

नक्षत्र संख्या गणना करो अश्वनी नक्षत्र से
बार संख्या गणना करो रविवार दिन से
नाम संख्या प्रश्न कर्ता के नाम का पूरा अक्षर
तिथि संख्या गणना करो शुक्ल पक्ष की परिवा से
पहर संख्या गणना करो सूर्योदय से जितने बजे उदय हो वहां से ३ घंटा बीता गया तो समझो १ पहर गया
लगन संख्या गणना करो मेष लगन से ॥
योग संख्या गणना करो विष्कुम्भ से ॥

जैसे जिस दिन का प्रश्न हो जैसे कोई पूछे, आज यात्रा करनी है या फला काम करना है तो कैसा रहेगा तो उस समय को घड़ी में नोट करलो फिर पत्रा देखो इस समय कौन नक्षत्र लगा है। कौन योग लगा है कौन तिथि लगी है। कौन बार है। कौन सा पहर है जिसमें प्रश्न किया है। कौन सी लगन इस टाइम लगी है। सब देख लो। बस जोड़ दो सब उनकी संख्या। यदि चौदस का प्रश्न है तो पक्ष कृष्ण है तो। गणना शुक्लपक्ष से तिथि की होती है तो तुम गिनो पूनो तक १५ फिर कृष्णपक्ष की परिवा १६ चौदस तक २९ गिन्ती हुई तो समझो २९ वीं तिथि हुई ये। योग जैसे वृद्धि लगा है प्रश्न समय तो ११ वी संख्या हुई समझो पत्र में देखलो गिनलो।

२८ सब नक्षत्र योग पत्रा में लिखे रहते हैं

सब का जोड़ करने से आवे उसे पिंड समझो

बार संख्या जैसे गुरु की नाम कमला

| | | |
|---|---|---|
| नाम | ।। | ३ |
| तीथि | ।। | ८ |
| योग | ।। | २६ |
| नक्षत्र | ।। | १५ |
| पहर | ।। | ५ |
| लगन | ।। | ११ |
| करण | ।। | २ |
| सम्बत्सर | ।। | १२ पिंड |

[illegible] ८८ / ३× / [illegible] / ८) ३५२ (४४ / ३२ / ३२ / ३२ / ०

पिंड में ८ से भाग दे ७-३- बचे तो देव बाधा है समझो। २-८ बचे तो पितरों की बाधा समझो ६-४ बचे तो भूत बाधा समझो। १-५ बचे गृह बाधा समझो।

पहले में ० बचे तो यात्रा में धनहानि

दूसरे भाग में ० बचे तो शत्रुओं का भय

तीसरे भाग में ० बचे तो मृत्यु का भय

(1) बीमारी में बाधा जानने का विषय भी

पिंड में १२ से भाग देने पर = ३-५-६-८ बचे ११-९-बचे तो बीमार जीवित है।

१-२-४-७-१०-१२ बचे खतम होगया

| नक्षत्र | योग | नक्षत्र |
|---|---|---|
| अश्वनी ।। | विष्कुम्भ | अश्वनी |
| भरणी ।। | प्रीति | भरणी |
| कृतिका ।। | आयुष्मान | मृगसिरा |
| रोहिणी ।। | सौभाग्य | आर्द्रा |
| मृगसिरा ।। | शोभन | पुनर्वसु |
| आर्द्रा ।। | अतिगण्ड | पुष्य |
| पुनर्वसु ।। | सुकर्मा | अश्लेषा |
| पुष्य | धृति | मघा |
| अश्लेषा ।। मघा | शूल | पूर्वाफाल्गुनी |
| पूर्वा.फा. ।। | (१०) गण्ड | उत्तरा.फा. |
| उ.फा. ।। | (११) वृद्धि | हस्त |
| हस्त ।। | (१२) ध्रुव | चित्रा |
| चित्रा ।। | (१३) व्याघात | स्वाती |
| स्वाती ।। | (१४) हर्षण | विसाखा |
| विसाखा ।। | (१५) वज्र | अनुराधा |
| अनुराधा ।। | (१६) सिद्धी | ज्येष्ठा |
| ज्येष्ठा ।। | (१७) व्यतिपात | मूल |
| मूल ।। | (१८) वरियान | पूर्वाषाढ़ |
| पूर्वा.षाढ़ ।। | (१९) परिघ | उत्तराषाढ़ |
| उ. षाढ़ ।। | (२०) शिव | श्रवण |
| श्रवण ।। | (२१) सिद्ध | धनिष्ठा |
| धनिष्ठा ।। | (२२) साध्य | शतभीषा |
| शतभीषा | (२३) शुभ | पूर्वाभाद्रपद |
| पूर्वा.भाद्र ।। | (२४) शुक्ल | उत्तराभाद्रपाद |
| उ. भाद्र ।। | (२५) ब्रम्ह | |
| रेवती ।। | (२६) ऐन्द्र | |
| अभिजित ।। | (२७) वैधृति | |

|| मनुष्य किसविषयमें प्रश्न करता है। इसका ज्ञान ||

...न कर्ता के मुख से प्रथम अक्षर जो निकले नोट करलो ध्यान
...कर। फिर देखो किस वर्ग का वह अक्षर है। अ आ इ ई उ ऊ ए ऐ ओ औ अं अः
...र अक्षरों के अन्दर हो तो अ वर्ग का अक्षर समझो। कहदो तुम
... बाँर में पुछते हो। यदि प्रथम अक्षर प्रश्नकर्ता का
...ख ग घ ङ के अन्दर हो तो समझो क वर्ग का अक्षर है। उसका
... के बाबत पुछता है। यदि च छ ज झ ञ इन अक्षरों के अन्दर
...तो च वर्ग का अक्षर है। तो कह दो दूसरे की चिन्ता लेकर आये है
... तरह यदि (ट) वर्ग का अक्षर हो तो समझो अपनी चिन्ता में
...। यदि (त) वर्ग का अक्षर हो तो भी अपनी चिन्तामें समझो
... (प) वर्ग अथवा (य) वर्ग का अक्षर हो तो दूसरे की
...चिन्ता मे प्रश्न कर्ता है। यदि (श) वर्ग का अक्षर हो तो
... ष. स. ह में से कोई अक्षर हो तो अपनी चिन्ता लेके
...आया है।

।।चोर की जाती अथवा लिंग का ज्ञान।।

... = वर्ग का प्रश्न करे तो स्त्री जे लिया है। ब्राह्मण है चोर
... = क्षत्री = पुरुष है
... = वैश्य = नपुंसक
...ट = शूद्र = नपुंसक
...त = अन्त्यज = पुरुष
...प = अन्त्यज = स्त्री
...य = शुद्र = नपुंसक
...श = वैश्य = नपुंसक

पशु बलि
विधान

एक सुन्दर युवा छाग हो। तेज धार वाला खडग हो। छाग बन्धन के लिये नई रस्सी, स्तम्भ रुधिर ग्रहण करने के लिये ताम्रपात्र, पका केला, पकड़ने वाले दो आदमी, एक छेदन करने वाला आदमी होना चाहिये। फिर पशु को अपने मूल मंत्र से स्नान करावे फिर देवी के सामने उसे ले जाये और अपने वाम भाग में उसे पूर्व मुख करके खड़ा करे। फिर उसके दोनों सींगो में सिन्दूर लगावे, गले में बेलपत्र की माला पहनावे फिर सामान्यार्घ्य पात्र के जल से मूल मंत्र बोल कर ३ बार प्रोक्षण करे यानी उस पर जल छिड़के। कवच मंत्र (हुं) इससे अवगुण्ठन करे धेनु मुद्रा दिखावे यह मंत्र से नमस्कार करे। (एतत् पाद्यं छाग पशवे नमः) इसी मंत्र को बोल कर पंचोपचार पूजा करदे। फिर पशु गायत्री कान में सुना दे।
(ॐ पशुपाशाय विद्महे विश्व कर्मणे धीमहि तन्नो जीवः प्रचोदयात्)
फिर खडग की पूजा करे पहले उस पर सिन्दूर से गोलाकार ३ चिह्न करे जैसे ◎ इन वृत्तों के बीच में बेल के पत्ते के डंठल से ह्रीं लिख दे। और इससे पूजन करे। ॐ ह्रीं इस मंत्र से ॐ ह्रीं कालि कालि वज्रेश्वरि लौह दण्डाय नमः। फिर खडग् के अग्र मध्य मूल भाग में क्रमशः (पंचोपचार से इन देवियों का पूजन करे। हुं वागीश्वरि ब्रह्माभ्यां नमः। हुं लक्ष्मी नारायणाभ्यां नमः। हुं उमा महेश्वराभ्यां नमः

ॐ ब्रह्मा विष्णु शिव शक्ति युक्ताय खडगाय नमः प्रणाम करे फिर
ॐ खड्गाय खडग धाराय शक्ति कार्यार्थ तत्पर पशुं
छिन्ध्यतां शीघ्रं खडगनाथ नमोस्तुते। कह कर पुष्पांजलि दे।
फिर तिल कुश जल हाथ में ले कर संकल्प करे।
ॐ नमः परब्रह्म परमात्मने अद्या श्री ब्रह्मणो द्वितीय परार्धे श्री
श्वेत वाराह कल्पे वैवस्वत मन्वन्तरे अष्टाविंशत तमे कलियुग कलि
प्रथम चरणे जम्बू द्वीपे भरतखण्डे भरत खण्डान्तर्गत लखनऊ
नगरे सूर्य अमुकायने अमुक सम्वत्सरे अमुक ऋतौ अमुक
मासे अमुक तिथौ अमुक नक्षत्रे अमुक वासरे अमुक राशस्थिते
सूर्ये अमुक राशास्थिते देव गुरौ शेषेसु ग्रहेषु यथा स्थान स्थितेषु
एवं ग्रहगुण विशेषण विशिष्टायां अमुक गोत्रोत्पन्नं अमुक
जातं अहं कमला सरकार नामहं श्री बाला त्रिपुरा देव्याः प्रीति कामः
इमं छाग पशुं श्री बाला त्रिपुरा देवतायै सम्पददे। फिर हाथ जोड़कर
कहे। ॐ बलिं गृहण महादेवी पशुं सर्व गुणान्वितम् यथोक्तेन
विधानेन तुभ्यमस्तु समर्पितम् कह कर ह्रां हुं फट् कहते हुये पशु
के कन्धे पर धीरे से खड्ग छुआवे, फिर पशु को स्तम्भ में बांधे
(स्तम्भ से)
जल छिड़के फिर स्तम्भ की पूजा करे। फिर पशु का छेदन करे।
फिर पशु का सिर थोड़े मांस सहित और ताम्र पात्र में रक्त को रख कर देवी

(श्री बटुकभैरव यन्त्र)

संहार भैरवाय नमः

असितांग भैरवाय नमः

रुरु भैरवाय नमः

भीषण भैरवाय नमः




चण्ड भैरवाय नमः

कपाल भैरवाय नमः

उन्मत्त भैरवाय नमः

क्रोध भैरवाय नमः

देवस्य धीमहि ॥ धीयो यो नः प्रचोदयात् प्रतिकूलकारिणी
न्॥ । अनुकूल कारिणी अस्तु ॥ महादेवी च विद्महे विष्णुपत्नि च
हि ॥ तन्नो लक्ष्मीः प्रचोदयात् ॥२॥ ॐ श्रूं ह्रीं श्रीं ब्रह्म कोशजो
र्क्ष्रह्रं जटो स्वाहा॥ पञ्चम्यां च नवम्यां च दशम्यां च विशेषतः
वा तु महाविद्यां श्री कामः सर्वदा पठेत्॥११॥ ॐ गन्धद्वारां
॥ र्षां नित्य पुष्टां करीषिणीम् ॥ ईश्वरीं सर्वभूतानां तामिहोपह्वये
म्॥ श्रीर्मे भजतु ॥ अलक्ष्मीर्मे नश्यतु ॥ यदन्ति यच्च दूरके भयं
मामिह ॥ पवमानवितज्जहि ॥ यदुत्थितं दुःखं भवति तत्सर्वं
शमय स्वाहा ॥ ॐ गायत्र्यै स्वाहा ॥ ॐ सावित्र्यै स्वाहा ॥ ॐ
वत्यै स्वाहा ॥ तत्पुरुषाय विद्महे सहस्राक्षाय धीमहि ॥ तन्नः
प्रचोदयात् ॥३॥ तत्पुरुषाय विद्महे महादेवाय धीमहि ॥ तन्नो
प्रचोदयात् ॥४॥ तत्पुरुषाय विद्महे वक्रतुण्डाय धीमहि ॥
दन्तिः प्रचोदयात् ॥५॥ तत्पुरुषाय विद्महे चक्रतुण्डाय धी
तन्नो ...ः प्रचोदयात् ॥६॥ तत्पुरुषाय विद्महे महासेना
महि ॥ तन्नः षण्मुखः प्रचोदयात् ॥७॥ तत्पुरुषाय विद्महे
पक्षाय धीमहि ॥ तन्नो गरुडः प्रचोदयात् ॥८॥ वेदात्मना
महे हिरण्यगर्भाय धीमहि ॥ तन्नो ब्रह्म प्रचोदयात् ॥९॥
यणाय विद्महे वासुदेवाय धीमहि । तन्नो विष्णुः प्रचोदया

